बारानुप्रेक्षाका चिंतवन करते ध्यानस्थ थे, उस अवसरमें एक घंटातक चूहोंका घोर उपसर्ग हुआ था तथापि इन्होंने बहुत शान्तिसे सहन किया, दोनों पैरोंकी समस्त उंगलियां कटकर खूनकी धाराएं बहने लगीं, तब माता-पिताजीने औषधोपचार एक मासतक किया, तत्पश्चात् पूर्ववत् उंगलियां होनेसे पूराजखम ठीक होगया। जैसा निश्चय था वैसाही शेडबाल नामक ग्रामके विद्यालयमें प्रवेशकर संस्कृत अध्ययन शुरू किया।

उस विद्यालयमें दोवर्ष जैनधर्म, रत्नकरण्ड श्रावकाचार, द्रव्यसंग्रह, तत्वार्थ (मोक्षशास्त्र) संस्कृत-प्रथम-पुस्तक, इत्यादिका अभ्यास किया। तदनन्तर तीन वर्ष कोल्हापुरमें संस्कृत-द्वितीय-पुस्तक, हितोपदेश, क्षत्र-चूड़ामणि वगैरह अभ्यासक्रम पूरा किया। तदनन्तर कारञ्जा-ब्रह्मचर्याश्रममें वास्तव्यकर दो वर्षोंमें न्यायप्रथमा, न्यायमध्यमा, सागारधर्मामृत, चन्द्रप्रभकाव्य, जीवकाण्ड गोम्मटसार, इन ग्रन्थोंका अध्ययन किया। पश्चात् सोलापुरमें एकवर्षभर सर्वार्थ-सिद्धि वगैरह कोर्स पूर्ण कर, वहांसे मोरेना गये। उस विद्यालयमें सर्वार्थसिद्धि, चन्द्रप्रभसाहित्य, शाकटायन-व्याकरण आदि ग्रन्थोंकी पूर्ति की। वहांसे बनारस गये, वहां स्याद्वाद-महाविद्यालयमें तीन सालतक रहकर शास्त्रीय-परीक्षा दी। तथा शास्त्रीयके तीनों खण्डोंके साथ न्याय-तीर्थ परीक्षा देकर उसमें उत्तीर्ण होगये। इस प्रकार बारा वर्षोंतक अर्थात् एक तप पूरा अध्ययनमें व्यतीतकर अनादि-कालसे पिशाचके समान लगे हुए जन्म, जरा, मरण, इनका नाशकरनेकेलिये सद्विद्यारूपी ज्ञान-लक्ष्मी पैदा की।

बुद्धिमान् महेंद्रादि विद्वच्छ्रेष्ठ पण्डितोंके सानिध्यमें इनका काल व्यतीत हुआ। स्याद्वादमहाविद्यालयका कोर्स पूरा करके सन् ईसवी १९४३ में कलकत्ता ऐसोशयेसिन युनिवर्सिटी केन्द्रीय अन्तर्गत इंदौर सेंटरमें न्यायतीर्थ परीक्षा उत्तीर्ण-की। इस प्रकार सकलशास्त्रनिष्णात होकर हमारे चरित्र-नायक इच्छित-मार्ग स्वीकार करना आवश्यक समझकर पुनः स्वनगर अर्थात् नसलापुरमें आगये।

इस प्रकार विद्याध्ययनमें पारंगत होकर अपना पुत्र-रत्न वापस घर आनेसे प्रेमी माता-पिताजीको सन्तोष होना वास्तविकहीथा कोई भी कार्यमें एक तप व्यतीत हुए विना उस कार्यकी पूर्ति नहीं होसकती। इनका सम्यग्ज्ञानपूर्वक वैराग्य प्रतिदिन बढनेलगा, ऐसी हालतमें जनक-जननीका ऐसा विचार हुआ कि— भो पुत्र! अब तुम एक सच्छील कन्याके साथ विवाहकर हमारी सद्भावना पूरी करो? उस समय हमारे चरित्र-नायकने जवाब दिया कि, भो माता-पिताजी! अनादि अनिधन ऐसे अनन्त संसारके कारणीभूत विवाहका क्या प्रयोजन?

इस क्षणभंगुर नाशवंत संसारका परिमर्दन करनेकेलिये शाश्वत-सुख दायिनी मोक्ष-लक्ष्मीके साथ विवाह करूंगा, नान्यथा। ऐसी मेरी सद्भावना है इस प्रकार कहते हुए माता-पिताजीका समाधान कर अपने स्वस्थान नसलापुरसे इच्छितस्थानप्रति गमन करते कोल्हापुर प्रान्त गर्भित उदगांव (कुञ्जवन) में समाधिस्थ समाधिसम्राट् आचार्य १०८ आदिसागरजी महाराजके सानिध्यमें आगये।

कई दिनोंके वाद आदिसागरजी आचार्यमहाराजने अत्यन्त शान्ततासे धर्म-प्रभावनापूर्वक समाधि-मरण प्राप्तकिया। यह महोत्सव वहुत प्रभावशाली हुआ था। सल्लेखना गृहण करते समय धर्म-प्रेमी गृहस्थोंने सर्वत्र सल्लेखनाकी खवर करवायी थी। प्रतिदिन पञ्चामृत अभिषेक, पूजा,शान्तिमन्त्र वगैरह दिनचर्या शुरूकी थी, तव वहुत दूर-दूरके लोग अपने-अपने परिवार सहित आगये अर्थात् उस समय एक भारी प्रमाणमें मेला होगया था।

चतु:संघ अर्थात् मुनि, यति, ऋषि, अनगार एवं मुनि, आर्यिका, श्रावक, श्राविकाएँ इनका समूह जमगया था। प्रतिदिन धर्मोपदेश, जप-जाप्य समाधिका महत्व वगैरह विषयोंकी तत्व-चर्चा होतीथी, इस समारोहका कथन प्रचुर है, अत: संक्षेपसे प्रतिपादन कर अव मैं मेरे विषयका कथन करूंगा। महाराजजीके पुण्य-प्रभावसे दिग्देशस्थ समस्त जैनलोगोंका अपूर्वही मेला भरगया। रोज भजन, पूजन, सदुपदेश होतेथे, १२ दिन १२ घंटोंके समान चलेगये तथा पूज्य-महाराजका शरीर कृष होने लगा, किन्तु आत्मवल उत्तरोत्तर वृद्धिगत होता हुआ समग्र वारह दिनोंतक चतुर-आहारका त्यागकिया उसी दिन दो-वजे रातमें महाराजजी इहलोक-यात्रा पूरीकर परलोकके लिये गमन करगये अर्थात् वहुत शान्तिसे समाधि होगई। तथा दहन-संस्कार-क्रिया आर्षोक्त यथास्थित होगयी।

पूज्य इन समाधिस्थ महाराजजीके परमशिष्य आचार्य श्री १०८ महावीरकीर्तिजी महाराजसे फाल्गुन शुद्ध द्वादशी तिथि, शक नाम १८६५, ई० सन् १९४३ में हमारे चरित्रनायक अर्थात् अभिनन्दनसागरजीने क्षुल्लक दीक्षाली थी। दो-मासके पश्चात् वैशाखकृष्णा ५ पंचमी, शक १८६६, ई० सन् १९४४ में सांगलीनगरमें आचार्य श्री १०८ महावीरकीर्तिजी महाराजसे दिगम्वर-दीक्षा ग्रहणकी थी उस समय इनका नाम श्री अभिनन्दनसागर ऐसा रक्खा गया था। श्री अभिनन्दनसागरजी उद्भटमहाविद्वान् वाल-ब्रह्मचारी हैं।

इस प्रकार विहार करते-करते प्रथम चातुर्मास वेलगांव-जिलान्तर्गत

गलतगा नामक ग्राममें किया था। श्री अभिनन्दनसागरजी महाराज सुशान्त-स्वभावी तथा वाक्पटुता, व्यवहार, चातुर्य इत्यादि अनेक गुणोंसे सुशोभित हैं। (अवाग्वपुषा) न कहते हुएभी अपनी शान्त-मुद्रासे मोक्षमार्गका स्वरूपही प्रतिपादन कररहे हैं ? ऐसा आभास होता है तथा रत्नत्रय-सम्पन्न होकर इस भवरोगसे मुक्त होनेके लिये प्रतिदिन धर्मोपदेश देने लगे। श्रवणकर स्थानीय जनता मन्त्र-मुग्ध होती थी। जैन समाजपर उपदेशका असर होने लगा, तथा भाक्तिक लोगोंको क्षणिक वैराग्यभी पैदा होने लगा। इस प्रकार प्रथम चातुर्मास आनन्दपूर्वक व्यतीत हुआ।

फिर अनेक स्थानोंमें विहार करने लगे, शक १८६७, ई० सन् १९४५ में वर्षायोग बोरगांव नामक ग्राममें हुआ वहांभी समग्र चारमास आनन्दसे प्रतिदिन धर्मोपदेश, स्वानुभव, तत्व-विवेचनपूर्वक चातुर्मास समाप्त हुआ। उस स्थानीय समाजने श्री आचार्य अभिनन्दनसागरग्रन्थमाला शुरू की है, वह ग्रन्थ अद्यापि विराजमान है अनेक लोग स्वाध्याय, पठन, पाठनकर आत्मकल्याण कररहे हैं।

पश्चात् शक १८६८, ई० सन् १९४६ में चौमासा सिदनाल ग्राममें हुआ वहांभी प्रभावशाली उपदेश देनेलगे वहांके स्थानीय समाजनेभी श्री सरस्वती-भवन स्थापित किया तथा समग्र भवनका प्रबन्ध करके आचार्य श्री अभि-नन्दनसागरग्रन्थमाला शुरू की। उस समय 'कवलचान्द्रायणव्रतकथादिसंग्रह' ग्रन्थ महाराष्ट्र-भाषामें प्रकाशित हुआ है। वहांभी लोगोंके ऊपर उपदेशका बहुत असर होकर बड़ी धर्मप्रभावना हुई।

चातुर्मासके पश्चात् विहार करते-करते श्रवण बेलगोल अर्थात् जैनबिद्रीमें भगवान् बाहुबली स्वामीके दर्शनार्थ गये वहांभी प्रतिदिन धर्मोपदेश होता था। श्रवणार्थ हजारों लोग उपस्थित होते थे, उपदेशामृतका पानकर लोग मन्त्र-मुग्ध होनेलगे। उस समय जिनदत्त शास्त्रीजी दर्शनार्थ आयेथे, वह अतिशय क्षेत्र श्रमण बेलगोल मेरे श्वसुरका जन्मस्थान है। वहां प्रतिवर्ष भगवान् नेमिनाथप्रभुका चैत्रमासमें पंचकल्याण होता रहता है। इससे उस क्षेत्रको अतिशय शोभा प्राप्त हुई है। तत्समय भगवान् बाहुबली स्वामीके चरण-कमलकी पूजाभी होती हैं। इस प्रकार वहांसे विहार करते हासननामक जिला शहरमें आगये वहांभी एक मासतक रहकर धर्मोपदेश दिया। वहांकी जनतानेभी प्रोत्साहित होकर असीमगुरुसेवा की। और वहांसे विहार होकर लोगोंने वेणूर, कारकल, धर्मस्थल,

मूडबिद्री वगैरह धर्मतीर्थ अतिशय स्थानोंकी यात्रा करवाते धारवाड़-जिलान्तर्गत लक्ष्मेश्वर तथा हलीपुर ग्रामतक सानन्द आवागमन करवाया था।

दुनियामें समस्त जन अपने नैसर्गीय स्वभाव छोडकर विभाव परिणाममें परिवर्तनकर संकल्प तथा विकल्परूपी लहरोंसे संसार-समुद्रमें डूबने लगे हैं तथा शारीरिक-मानसिक इन उभय दुःखोंसे संतप्त हैं। ऐसी हालतमें सम्यग्ज्ञान सम्पादनकर दान, पूजा, शील तथा उपवासादिकोंसे धर्म, ध्यानमें समय व्यतीतकर, व्रताचरण करके अन्तरात्मा द्वारा शुद्धात्माका स्वानुभव करनेसे इनका आत्मोद्धार होसकता है। इस आशयका उपदेश देकर समस्त जैन-समाजको अपनी प्रतिभा बुद्धिसे शान्तवन किया।

मुझे ऐसा दृष्टिगोचर होता है, कि पूज्य आचार्य श्री अभिनन्दनसागरजी महाराजका उपक्रम स्तुत्यही दीखता है। क्योंकि, विचार करने लायक है कि समस्त प्राणियोंमें यह मानव प्राणि श्रेष्ठ है और इसी मानव-देहसे सम्पूर्ण कर्म नष्टकर मोक्ष जासकते हैं। अतएव यह सामर्थ्य नरदेहव्यतिरिक्त अन्य देहमें नहीं है। यह संसारी जीव मिथ्यात्व, कषाय वगैरह विजातीय परपदार्थोंके संसर्गसे दुःखी होने लगे हैं। रागद्वेषादिमल जीवोंके न होकर पर पदार्थोंसे पैदा हुए हैं। जिस प्रकार कीचड़ पानीको मलिनकर देता है, उसी प्रकार यह रागद्वेश आत्माको मलिनकर देता है। इसलिये इस मलिनताका नाश करनेके लिये द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव इनका पर्याप्त विचार करना चाहिये तथा भेद-विज्ञान प्राप्तकर इसके द्वारा आत्मदर्शन होजाय ऐसा मोक्ष-पुरुषार्थ अवश्य करना चाहिये।

तब यह अन्तरात्मा परमात्मा अर्हन्त बनसकता है। अरहन्त होनेके उपरान्त अघाति कर्मसमुदायको भी नष्टकर अरहन्त भगवान् मोक्षलक्ष्मीको प्राप्त करते हैं।

इस पंचेन्द्रियकी इच्छा परिपूर्ण करनेके लिये हम बहुत पुण्यांश खर्च कररहे हैं। किन्तु इससे भेदविज्ञान पैदा नहीं हो सकता है, हमें भेदविज्ञान शक्तिकी आवश्यकता है, उससेही हमारा विभाव-परिणाम दूर होसकता है। और अनादिसे ढकाहुआ आत्मस्वातन्त्र्य पैदा होसकता है, इसीसे हमारा मोक्षमार्ग अक्षुण्ण रहेगा नान्यथा।

इस नश्वर दुनियामें किसी प्राणीको भी सुख नहीं, अपने पुण्य तथा पाप कर्मही हमें सुख कारक तथा दुःख कारक हैं। हम रागद्वेषकी वजहसे परप्राणियों-

पर कपायभाव करते हैं, यह हमारा अज्ञान है अनादिकालके कर्म-संयोगसे यह जीव परद्रव्य तथा परभावपर मिथ्या-श्रद्धा करता है। जबतक वीतरागी परमशुद्धात्मापर श्रद्धा नहीं बैठती, तबतक हमारा तमाम कर्तव्य मिथ्या माना जाता है। शुद्धात्मभावना, स्वानुभूति पर सच्चा प्रेम पैदा होना चाहिये। स्वानुभवका निजानन्द होने लगा, तो हमारे भावमें कर्मजन्य रागद्वेष, मोह, मिथ्या-भाव नहीं होसकते हैं। इन समस्तकी सिद्धि करनेके लिये सद्भावना रखना अत्यन्त जरूरी है।

अभेदरत्नत्रय रूपसे सम्यग्दृष्टि जीव निर्विकल्प समाधिके बलसे निश्चय-रत्नत्रयाराधक बनकर शुद्ध परमात्माकी अनुभूतिकर स्वानुभवमें लवलीन होजाता है। दुनियामें मेरा कोई नहीं और मैं भी किसीका नहीं हूँ, मैं किसीका कुछभी करता नहीं और मुझे कोईभी प्राणी कुछ नहीं कर सकता है। इसलिये परस्पर अर्थात् आपसमें जो उपकार-अपकार होते हैं वे सब व्यवहार-नयानुसार होते हैं। पुद्गलोंके साथ जैसा-जैसा सम्बन्ध भिन्न-भिन्न पुद्गलोंका होता रहेगा वैसा-वैसा रागद्वेष, मोह, भाव, उत्तरोत्तर बढ़ताही रहेगा। इस विषयमें कोई किसीका रत्तीभर भी बिगाड़ नहीं सकता, इसीप्रकार चिन्तवन करनेसे हर्ष, विषाद, चिन्ता, भय इत्यादि मिथ्या परपरिणतिको आस्पद नहीं देने से स्वतन्त्र, सहजानन्द, स्वानुभवमें मग्न होकर त्याग, संयम तथा वैराग्य भावना वृद्धिगत करनेसे ही आत्म-कल्याण हो सकता है। यह बात समस्त लोगोंकेद्वारा स्वीकार कीजायगी तो सच्चा सुख साम्राज्य ह्मने स्वात्मानुभव ही है। इसलिये अत्यन्त सावधानीसे अपना कर्तव्य समझकर, मुनि या श्रावकको अपना आत्म-कल्याण करना श्रेयस्कर है।

पर-पदार्थ पर-मोह अर्थात् जड-पुद्गलादि वस्तुओंमेंसे प्रेम नष्ट होनेसे जैसे सूर्य पर बद्दलोंका आवरण था वह दूर होनेसे युगपत् प्रताप तथा प्रकाश पैदाहोते हैं। वैसे आत्माके ज्ञानावरणादि आवरण विध्वस्त होनेसे आत्मरूपी सूर्य निरावरण होकर देखनेवाले भव्योंको दीखेगा। जिस प्रकार निर्मल जलमें अपना मुख स्पष्ट दीखताहै, उसीप्रकार सम्यग्दर्शन तथा सम्यग्ज्ञानके प्रभावसे निर्मल शुद्ध स्फटिक-मय अपना आत्मज्ञान अर्थात् अन्तरात्म-स्वभावसे परमात्म-स्वभावका प्रतिभास हरसमय होता है। आत्मानुभवी निकट-भव्यको स्वानुभव-साक्षात्कार समय-समयमें असंख्यात गुणश्रेणि-कर्म निर्जरा रूप प्रतीत होने लगजाता है। यह दिव्य अनन्त शक्ति प्रत्येक संसारी प्राणिमात्रमें शक्ति रूपसे सत्तामें विद्यमान है। जब सद्गुरुका

उपदेश मिलेगा तब सुनकर काललब्ध्यादि पाकर, करणलब्धिके अनुसार अध:करण, अपूर्वकरण तथा अनिवृत्तिकरणत्रयको स्वीकारकर ध्यानावस्थामें षष्ठमसे सप्तममें अर्थात् प्रमत्तगुणस्थानसे सातिशय अप्रमत्तगुणस्थानमें प्रवेशकर वहां अन्तर्मुहूर्ततक निर्विकार, निर्विकल्प, सहजानन्दस्वरूपका अवलोकन करेगा, तो अनादिकालसे संसारी-प्राणी शक्ति रूपसे अनन्तचतुष्टयस्वरूपीय दैगम्बरीय जिन दीक्षा लेकर उसको अभीतक मोक्ष-पुरुपार्थसे व्यक्त नहीं किया था अब व्यक्त किया। "संसारिणो मुक्ताश्च" ऐसा सूत्र है अर्थात् पंचपरिवर्तन चतुर्गतिमय संसारमें जबतक जन्म, जरा, मरण करते रहेंगे तब तक संसारी संज्ञासे सहित रहेंगे। जब मुक्त होजावेंगे तब संसारसे छूटेंगे।

हे भव्य! तू किसी भी प्राणिमात्रकी हिंसा मतकर, क्योंकि जीवकी हिंसा करने प्रति परमेश्वरकी हिंसाही होगी, प्रत्येक जीवमें परमेश्वर-परमात्मा शक्तिरूपसे वास करता है इसलिये 'हिंसा सर्वत्र गर्हिता' 'अहिंसा सर्वत्र प्रशंसिता' अर्थात् हिंसा समस्त भारतवर्षके, कोने-कोनेमें निन्दास्पद होनेसे निन्दनीय है। किन्तु अहिंसा सब जगहमें स्तुत्य होनेसे हरेक भव्य जीवको ग्रहण करने योग्य है। दृष्टान्त– वैरभावसे किसी भी निर्बल प्राणिका वध करनेसे वही निर्बल जीव जन्म-जन्मान्तरसे अर्जित अशुभ-कर्मके उदयसे निदानादि बन्ध बाँधकर 'शठं प्रति शाठ्यम्' इस कहावतके अनुसार अपनेको जानसे मारा हुआ जीवका बदलालेगा ही। अत: दुनियाका यह यथार्थ न्याय है कि हिंसक जीवको अपने किये हुए अशुभ कर्मोंके फल भोगना ही जरूरी है। हमेशा उसको रोग, संकट, दरिद्रता, अपघात वगैरह नाना प्रकारसे कृत-कर्मोंके फल मिलतेही हैं। यह बात प्रत्येक प्राणिको ग्रहण करनीही चाहिये अन्यथा इसका आत्म-हित स्वप्नमें भी नहीं होसकता है, इसलिये अहिंसाधर्म स्वीकारकर अपना आत्म-कल्याण कीजिये तब नर-भव सार्थक होगा।

मूड़बिद्रीमें हमारे चरित्रनायकका शुभागमन वहाँ सिद्धान्त संज्ञा प्रसिद्ध जिनमंदिरमें सार्वजनिक प्रभावशाली प्रवचन हुआ तथा वहाँ के सिद्धान्त ताड़पत्रीयग्रन्थोंका एवं रत्नादिक प्रतिमाओंका दर्शन हुआ। विशेपरीतिसे प्रति-रोज प्रवचन होकर अपूर्व धर्म प्रभावना हुई, उस मूड़बिद्रीको आधुनिक लोग 'काशी' नामसे पुकारते हैं।

वहाँ से विहारकर हुमचमें पदार्पण हुआ यहभी एक अतिशयक्षेत्र है। यहाँ जिन-शासन देवता पद्मावती नामकी देवी प्रसिद्ध है, विशेप वर्णन

जिनदत्तराय चरित्रमेंसे देखलेवें। वहींपर ज्येष्ठ श्रुत पंचमीका योग आनेसे षट्खण्डागमगर्भित धवलादिग्रन्थोंकी पूजा कीगई तथा श्रुतपंचमी विषयपर सारगर्भित प्रभावशाली प्रवचन हुआ।

तत्पश्चात्–विहार करते-करते गुडगेरी तालुकान्तर्गत (जिला धारवाड़) हर्लापुरमें शुभागमन हुआ, शक १८६९, ई० सन् १९४७ का वर्षायोग वहीं हुआ वहांसे चार माइलपर लक्ष्मेश्वर ग्राम है। चातुर्मासमें आनेजानेका चार मीलका अन्तर रक्खागया था, उससे दोनों नगरोंमें बराबर धर्मोपदेशका लाभ होता था, वहांके अनेक लोगोंने व्रती बनकर आत्मकल्याण किया। लक्ष्मेश्वरमें अनेक प्राचीन मन्दिर हैं तथा सहस्र बिम्बादिक प्रतिमा मनोहर हैं। वर्षायोगमें धर्मप्रभावनार्थ आने-जानेका रास्ता खुला हुआ था, अतः समग्र चार मासतक समस्त जैनसमाजको अत्यधिक लाभ हुआ। वहां अर्थात् लक्ष्मेश्वरमें श्रीकवल-चान्द्रायणव्रतकथादि संग्रह नामक शास्त्रका अनावरण समारम्भ करवाया गया, वहांके भाक्तिक श्रावकोंने उत्साहपूर्वक शास्त्र श्रवण, धर्मोपदेश, पठन, पाठन अध्ययनादिकर शास्त्रज्ञान पैदा किया। इस प्रकार धर्मप्रभावना करते मैसूरस्टेटअंतर्गत दावणगिरी शहरमें आगये वहां एक मासतक वास्तव्य था। उसी नगरीमें आदप्पावेले समडोलीवालेको समस्त जैनसमाजसम्मिलित आर्षोक्त क्षुल्लक दीक्षा दीगयी अर्थात् आचार्य महाराजके द्वाराही दीक्षा, शिक्षादि कार्य कियेजाते हैं ऐसा शास्त्राधार है। इस आर्षानुसार परमपूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजने वहुत जन समुदायके समक्ष दीक्षाका स्वरूप यथार्थ समझाकर प्रातःकाल आठसे नवतक मांगल्यमय समयमें दीक्षा दी, तथा समाज संघटनका महत्व दिग्दर्शित करके प्रचुरधर्म प्रभावना की।

वहांसे विहारकर तुमकुरग्राम चलेगये, वहांपरभी एक मासतक निवासकर प्रतिदिन अनेक विषयोंपर भिन्न-भिन्न भाषण होते थे, श्रवणकर ग्रामजनता मन्त्र-मुग्ध होती थी, एवं अणुव्रत वगैरह लेकर अपना आत्मकल्याण करनेके लिये सद्भावनापूर्वक साधुसंघ सेवा उत्सुकतासे करती थी। इस प्रकार अपूर्व धर्मप्रभावना होगयी। फिर वहांसे श्रवणवेलगोलकी तरफ विहार हुआ अर्थात् दो दफे श्रवणवेलगोल गये पुनर्दर्शनकर वहांसे शिवमोग्गा मार्गसे विहारकर वर्षायोग निमित्त गोकाक शहर आगये। शक १८७०, ई० सन् १९४८ सालमें चातुर्मास वेलगांवजिलान्तर्गत गोकाकशहरमें हुआ काफी जैनसमाज विराज-मान होनेसे चारमास पूरा होनेतक एक उपवास तथा आहार इस प्रकार ६४ उपवास इतनेही आहार हुए, शहरसे करीब आधामाइलपर एक प्राचीन गुफाथी

उस गुफामें इनका एकाग्रतासे स्वानुभव हुआ प्रतिदिन ध्यानका प्रभाव वढताही रहता था, इसी प्रकार चातुर्मासमें 'न भूतो न भविष्यति' इस कहावतके अनुसार संवरपूर्वक असंख्यातगुण कर्म निर्जरा होती थी, यह विषय आत्मध्यान करने वालेही अपने स्वसंवेदन (भेदविज्ञान) से जानसकते हैं। चातुर्मास आनन्दपूर्वक समाप्तकर तीर्थयात्रानिमित्त श्री कुंथलगिरि सिद्धक्षेत्रमें आगये, समस्त प्रतिमाओंके दर्शनकर अत्यंत संतोषित होगये तथा प्रभावशाली प्रवचनसे स्थानीय लोगोंको आनन्दित किया, तथा अन्तिम समय देशभूषण व कुलभूषण उभयकेवलीयोंकी प्रतिमा दर्शनकर वार्शी (सोलापुर) में आगये। उस समय गुरु आचार्य श्री महावीर कीर्तिजी ससंघ थे, एकदिन शुभमुहूर्तपर श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजको यथायोग्य समझकर "आचार्यपद" उन्होंने आर्षोक्त अपने शिष्यको समर्पण किया। सुकुमारचरित्रपंचमसर्गमें कहा है कि सुधर्माचार्यजीको इस प्रकार विदित हुआकि सूर्यमित्र-मुनिको अवधिज्ञान प्राप्त हुआ है, अतः वे मुनि समस्त मुनिगणके अग्रगण्य तथा संघभार सम्हालनेमें समर्थ हैं ऐसे समझकर सुधर्माचार्यने सूर्यमित्रमुनिको आचार्यपद दिया। एवं समस्त संघभार उनको देकर, स्वयमेव मोक्षप्राप्त्यर्थ एकविहारी होगये। शास्त्राधार निम्नप्रकार—

**तथाविधं तमालोक्य सूर्यमित्रगणाग्रिमम्।**
**संघभारक्षमं ज्ञात्वा विधिना संघसाक्षिकम्॥ ११॥**

**संघाटकं समर्प्यास्मै दत्वा सूरिपदं महत्।**
**गुरुरेकविहारी स जातो निर्वाणसिद्धये॥ १२॥**

आगमानुसार हमारे चरित्रनायक अर्थात् श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजकी योग्यता अवलोकनकर गुरुवर्य आचार्य श्री महावीरकीर्तिजीने ई० सन् १९४९ सालमें आचार्यपद समर्पण किया है। उस समय अपूर्व धर्मप्रभावना हुई तथा वहुजन समुदाय उपस्थित था। स्थानीय ब्रह्मचर्याश्रमका निरीक्षणकर समाधान प्रकट करके विहारकर वार्शी आगये। ई० सन् १९४९ सालका वर्षायोग वार्शीमें हुआ स्थानीय जैनसमाजने चातुर्मासका प्रवन्ध वहुत अच्छा किया था तथा चौमासा पूरा होनेतक अपूर्व धर्म प्रभावना हुई, प्रतिदिन अनेक विषयोंपर अलग-अलग रीतिसे प्रवचन होते थे। दुपहरमें तत्वविवेचन इत्यादिसे अत्यन्त आनन्द रहा।

तदनन्तर हमारे चरित्रनायक पूज्य आचार्य श्री अभिनन्दनसागरजी महाराजका अतिशयक्षेत्र दहिगांवमें शुभागमन हुआ, जिनप्रतिमाका दर्शनकर दुपहरके सामायिकके पश्चात् केतकीनिमगांवमें आगमन हुआ। वहां २०-२५ दिनतक धर्मोपदेश, तत्वविवेचन होता था, जैनसमाज काफी संख्यामें उपस्थित होकर धर्मश्रवण करती थी। इस प्रकार अपूर्वधर्मजागृति हुई।

निमगांवसे शुभावसरपर अकलूजमें प्रवेश हुआ। दो मासतक शास्त्र प्रवचन हुआ, प्रतिदिन श्रोतासमुदाय बहुत संख्यामें आकर प्रवचन सुनता था। उसी समय उत्कृष्टकेशलोचभी दो मासके अन्तिममें हुआ था। स्थानीय लोगोंने धर्मलाभ उठाया।

पश्चात् म्हसवड़ ग्राममें शुभागमन हुआ समग्र एक मासतक भाषण होता था। उससे लोगोंने अपूर्व पुण्यलाभ प्राप्त किया। फलटन शुभागमन हुआ वहांके जिनमन्दिर अतीव सुन्दर, भव्य, मनोहर, दर्शनीय हैं, लोग धर्म-प्रेमी तथा भाक्तिक हैं। एक मासतक सुवह प्रवचन, दुपहरमें तत्वविवेचन होता था स्थानीय समाजने अहर्निश संघसेवा-शुश्रूषाकर पुण्यबंध किया तथा उपदेशामृतका पानकर आत्मोन्नति की।

तदनन्तर विहारकर बारामतीमें शुभागमन किया, वहां धर्मप्रेमी रामचन्द्रजी मलुकचन्दजी मेथा इनके वगीचेमें निवास था, शहरसे एक माइल दूरीपर होनेसे लोग उपदेशामृतका पान करनेकेलिये आमसंख्यामें आने लगे एवं आहारदान, गुरुसेवा, गुरुभक्तिकर शुभकर्मका लोगोंने सातिशयबन्धकर-लिया। धर्मप्रभावना करते बारामतीसे विहारकर पणदरेमें आगमन किया, शक १८७२, ई० सन् १९५० सालका चातुर्मास पणदरेमें धारणकर प्रतिदिन धर्मोपदेशसे लोगोंकी उन्नति की तथा अपूर्व धर्मप्रभावना करते-करते सर्वत्र दिग्देशोंमें 'वीरशासन' का प्रचार भारतवर्षके कोने-कोनेमें करनेके लिये विहार करने लगे।

इनका विहार जहां-जहां होता है, वहां-वहां प्रभावशाली धर्मोपदेश तथा धार्मिक कार्य-प्रणाली वहुत जोरदार रीतिसे होती है। अतः इनकी गम्भीर, मधुर-वाणीका प्रभाव लोगोंके दिलमें एक प्रकारका चमत्कार पैदा करता है। सुख यह विषय आवालवृद्धोंको चाहिये, इसलिये सुख पैदा करनेका अमोघ उपाय धर्म ही है। उसका धारण हरेक प्राणीको करना आवश्यक होगा। "धर्माद्विना कथं सुखम्" अर्थात् धर्मके बिना सुख कहां? इस कथनानुसार सुखका जो साधन

धर्म है, उस तरफ लोगोंकी दृष्टि ही नहीं है और धर्मके अलावा प्रचुर-प्रयत्न करते हैं वे सब आकाशपुष्पके समान या खरशृंगके समान अथवा वंध्या-पुत्रके समान हैं। इससे क्या प्रयोजन ? इसलिये धर्ममार्गावलम्बनकर शीघ्र संसारी प्राणिमात्र सुखी होजावें ऐसा उपदेश है तथा धर्ममें प्रत्येक जीव स्वातन्त्र्य पाकर आत्मानुभव करता है और पंचेन्द्रिय-सुख हेय तथा छोडने लायक है, अतीन्द्रिय-सुख उपादेय एवं ग्रहण करने योग्य है इस प्रकार समय-समयमें प्रत्येक आसन्नभव्य, सम्यग्दृष्टिजीव सांसारिक सुख यह नाशवंत है और अन्तमें प्राणियोंको दुःख देता है। और अतीन्द्रिय आत्मिक सुख यह शाश्वत है प्राणी मात्र को सुख देता है अतएव सम्यग्दृष्टिमानव लौकिक सुख त्याज्य मानकर पारमार्थिक सुखानुभवमें अपना अमूल्य समयका सदुपयोग करता है।

**उक्तञ्च—'सम्यग्दृष्टिः कालं गमयति ज्ञान वैराग्यभावेन। इति**

अर्थात् सम्यग्दृष्टिका काल व्यतीत होता है ज्ञान=हेय क्या चीज है ? इसका अनुभवकर तुरन्त त्याग करता है और उपादेय= क्या चीजहै ? इसका स्वरूप समझकर ग्रहण करता है इसलिये इनका समय ज्ञान तथा वैराग्य वृत्तिसे व्यतीत होता है यही आत्म-कल्याणका मार्ग है।

स्याद्वादवारिधि, वादिगजकेसरी, चारित्रशीलशिरोमणि, प्रातः स्मरणीय, तपोनिधि, विश्ववन्द्य, परमपूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजका जीवन चरित्र संस्कृतमें क्षुल्लिका राजमति विरचित—

**शुभे कोल्हापुरे प्रान्ते महाराष्ट्राख्यमण्डले।**
**धनधान्यादिसम्पन्नं राजते नसलापुरम् ॥१॥**

भावार्थः—पवित्र ऐसे कोल्हापुर प्रान्तान्तर्गत समस्त ऐश्वर्यसम्पन्न तथा अनेक प्रकारके धनधान्यादि और विपुल (पर्याप्त) सम्पत्तिसे शोभायमान ऐसा नसलापुर नगर है।

**सातप्पाख्यो वणिग्वर्यस्तत्राभूद्धार्मिकाग्रणीः।**
**सम्यग्दर्शनपूतात्मा श्रावकाणां गुणोत्तमः ॥२॥**

अर्थात्—सम्यग्दर्शन भूपित समस्त श्रावकोंमें श्रेष्ठ धर्मवीर, दानवीर पदसे अलंकृत सातप्पा इस अन्वर्थक नामसे एक सद्गृहस्थ रहते थे।

**लक्ष्मीमतीति तद्भार्या दानपूजासु तत्परा।**
**सेयमन्वर्थमापन्ना सुशीलादिगुणोज्वला ॥३॥**

अर्थात् उन श्रेष्ठीवर्यजीको पातिवृत्यगुणसे सुशोभित महासती श्रीमती शीलशिरोमणि, सत्पात्रदानपूजातत्पर लक्ष्मीमती नामकी धर्मपत्नी थी।

**तयोः श्रीभरमप्पाख्यो जातोऽयं पुत्रपुङ्गवः।**
**भव्यत्वादिगुणं चासौ दर्शयन्बाललीलया ॥४॥**

अर्थात् उन मातापिताजीको सुखदेनेवाला अनेक भव्यत्वादिगुण सम्पन्न तथा अपनी बाल्यक्रीड़ासे सुशोभित ऐसा भरमप्पा इस नामको ग्रहण करनेवाला कुलदीपक पुत्र प्राप्त हुआ।

**षोड़शाब्दे गते स्वस्य विद्याध्ययनहेतवे।**
**सद्विद्यास्थानमासाद्य कारञ्जाद्याश्रमं वरम् ॥५॥**

अर्थात् तव अपनी उमरके सोलहवें वर्षमें जन्म, जरा, मरण रूपी संसार समुद्रसे पार होनेकेलिये संस्कृतविद्याध्ययनार्थ इस अभिलाषासे कारंजादि आश्रम (विद्यालय) में प्रवेश करता हुआ।

**न्यायाचार्यपदोपेताज्जैनवादशिरोमणेः।**
**महेन्द्रादिकुमारान्तात्सुधीः श्रीशास्त्रिवर्यतः ॥ ६ ॥**

अर्थात् वुद्धिमान् ऐसा महेन्द्रादिशास्त्री श्रेष्ठोंसे सदैव उनके सानिध्यमें रहता हुआ शास्त्रीय कक्षातक (शास्त्रीपरीक्षा उत्तीर्ण) अध्ययन करताहुआ, सकलशास्त्रनिष्णात होगया।

**सद्विद्योपार्जनं कृत्वा न्यायतीर्थपदान्वितः।**
**परं निर्वेदमापन्नः स्वपुरं पुनरागतः ॥ ७ ॥**

तदनन्तर वनारसके श्रीस्याद्वादमहाविद्यालयमें अभ्यासकर ईसवी सन् १९४३ में कलकत्ता-केन्द्रीय-इन्दौर-सेंटरमें न्यायतीर्थ उत्तीर्ण हुए तथा वैराग्यसम्पन्न होकर फिर अपने स्वग्राम नसलापुरमें आगये।

**युवकं पुत्रकं दृष्ट्वा पितृभ्यां भणितस्तदा।**
**त्वं मतिं कुरु भो पुत्र ! विवाहविषये मुदा ॥ ८ ॥**

नव उमरमें आये हुए ऐसे योग्य पुत्रपुंगवको देखकर मातापिताजीने कहा कि, हे सत्पुत्र ! तुम एक कुलीन सत्कन्यासे विवाह करलेनेका विचार करो।

**संसाराङ्गेन भो तात ! नारीपरिणयेन किम् ।**
**मोक्षलक्ष्मीविवाहाय जन्मसन्ततिनाशिने ॥ ९ ॥**

हे पूज्य पिताजी ! अनादि अनिधन क्षणभंगुर ऐसे संसारसमुद्रसे पार होनेकेलिये मैं प्रयास कररहा हूं अतः विवाह करनेका मेरा विचार नहीं है, किन्तु मैं मोक्ष लक्ष्मीके साथ विवाह करूंगा ।

**ममेच्छा वर्तते तस्मान्नाहं गृह्णामि कन्यकाम् ।**
**इति ब्रुवन्नसौ बाल्याद् गृहीतो ब्रह्मचर्यकम् ॥ १० ॥**

भो तात ! दुर्लभ (मुश्किल) ऐसा नरभव पाकर उसको व्यर्थ खोना यह उचित नहीं है, इस मानवभवको सफल करनेकेलिये मेरी सद्भावना है । अतः विवाह नहीं करूंगा किन्तु आजन्म ब्रह्मचर्यव्रत ग्रहण कर आत्मकल्याण करनेका मेरा सद्धेतु है ।

**त्रिंशदब्दे गते स्वस्य स्वपुरान्निर्गतो मुदा ।**
**परं वैराग्यसम्प्राप्तो गुरुभक्तिपरायणः ॥ ११ ॥**

अर्थात् अपनी उमरके तीस वर्ष व्यतीत होनेके पश्चात् स्वनगर नसलापुरसे सानन्द गमन करता हुआ और परमवैराग्यसम्पन्न होकर गुरुभक्तिपारंगत हुआ ।

**महावीरकीर्तिसत्सूरेः पार्श्वे गत्वा सुधीरधीः ।**
**मुक्तदेहमहामोहस्त्यक्तसर्वपरिग्रहः ॥ १२ ॥**

अर्थात् अपने दीक्षागुरु आचार्य महावीरकीर्तिजी महाराजके पास जाकर पापभीरु (पाप से भयभीत) बुद्धिमान् निर्मोही होकर समस्त बाह्याभ्यन्तर परिग्रहका त्यागकरता हुआ ।

**तस्माद्दीक्षामिमां जैनीं भवसन्तापनाशिनीम् ।**
**आदाय वपुषाऽपापं मोक्षमार्गं निरूपयन् ॥ १३ ॥**

अर्थात्—जन्म, जरा, मरण, नाशक ऐसी दिगम्बरदीक्षा ग्रहणकर अवाक् (वचनरहित) अपनी सौम्य प्रतिभासे ही मोक्षमार्गका प्रतिपादन करने वाले (खुलासा—वचनोपदेशसे मोक्षका स्वरूप बतलावें तो यह मामूली बात है और न कहते हुए भी इनकी सौम्यमूर्तिका अवलोकनमात्र ही मानो भव्य लोगोंको साक्षात् मोक्षमार्ग बतलारहा है ।)

**सुदृग्बोधादिचारित्राद्भवसागरपारगः ।**
**वर्षयन् धर्मवृष्टिं च भव्यसत्वाञ्जिनोदिताम् ।। १४ ।।**

अर्थात् सद्रत्नत्रयपरिपूरित ऐसे जहाजसे संसारसमुद्र तरनेकेलिये श्रीजिनेन्द्रप्रतिपादित सद्धर्मोपदेश भव्य लोगोंको करने लगे।

**श्रवणबेलगोलाख्यं श्रमणानां वरं पुरम् ।**
**आयातो गोमठेशस्य सोऽयं दर्शनहेतुना ।। १५ ।।**

जव भगवान् बाहुबली स्वामीके दर्शन करनेकी भावना हुई तव दर्शननिमित्त श्रवणबेलगोल पधारनेसे यह जीवनचरित्र लिखागया है।

**सर्वेषां भव्यसत्वानां नन्दनादभिनन्दनः ।**
**सत्तपोमण्डितः पूज्य आचार्यपदभूषितः ।। १६ ।।**

अर्थात् समस्त भव्य लोगोंको अपने सुसौम्य ऐसे दिव्य दर्शनसे आनन्दित करनेवाले होनेसे इनका नाम भी दीक्षा गुरुने "श्रीअभिनन्दनसागर" ऐसा प्रशंसावाचकही रक्खा। क्योंकि इन्होंने अपनी सद्विद्या तथा तपश्चर्याके प्रभावसे परमपूज्य आचार्यपद प्राप्त किया।

**श्रीराजीमतिदेवीति क्षुल्लिकापदधारिणी ।**
**जयकीर्तिविनीताऽहं वन्दे तं मुनिपुङ्गवम् ।। १७ ।।**

यह संस्कृत लघुजीवनचरित्र क्षुल्लिका राजमतिने लिखा है। तथा विनयशालिनी होकर परमपूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजको एवं मुनि श्रीजयकीर्तिमहाराजको सद्भावसे नमोऽस्तु कर यह अल्पचरित्र समाप्त किया है। उक्तञ्च—'कृतमुपकारं नहि विस्मरन्ति साधवः' अर्थात् अपनेपर कियेहुए उपकारको स्मरण करना यह साधु तथा साध्वीका परम कर्तव्य है, ऐसा होनाही आवश्यक है।

**इन्दौरमें चातुर्मास—**

ईसवी सन् १९५१ तथा १९५२ के वर्षायोग अर्थात् दो चातुर्मास परमपूज्य, योगिसम्राट्, उद्भटविद्वान्, चारित्रशीलशिरोमणि, तपोनिधि, विश्ववन्द्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजके हुए हैं। वहींपर श्री षोड़शकारणव्रतविधान शुरू किया। प्रतिदिन श्री मारवाड़ी जिनमन्दिरमें इनका अत्यन्त विद्वत्तापूर्ण प्रतिभाशाली प्रवचन होता था, श्रवणकर जनताने

लाभ उठाया। इसी प्रकार दो उपवास, एक आहार एक मासतक समग्र व्रत विधान चलता था, तो भी तीन-तीन घंटोंतक दीतवार बाजारमें सूत्र प्रवचन तथा पब्लिकको लाभ देनेकेलिये सार्वजनिक भाषण होता था। अनेक लोगोंने व्रत, नियम वगैरह धारण कर अपना नश्वर मानवजीवन सफल बनाया। अनेक अणुव्रती, सप्तम प्रतिमाधारी हुए। यथायोग्यरीतिसे अपूर्व प्रभाव होने लगा तब अग्रवालकुलोत्पन्न रामचन्द्रजी रामप्रसादजीने पूजनपुस्तक भक्ति-वश हो स्वद्रव्यसे बनाकर दिग्देशस्थ समस्त जैनसमाजको भेंट की थी। तथा चातुर्मासके पश्चात् सेठ रामचन्द्रजीने परमपूज्य आचार्य श्रीअभिनन्दन-सागरजी महाराजको ससंघ तीर्थयात्रा करवायी। श्रीसिद्धवरकूट, पावागिरि, बड़वानी वगैरह सिद्धक्षेत्रोंकी समस्त यात्रा कुटुंब सहित अत्यन्त उत्साहसे करवा कर सातिशय पुण्यबंध करलिया। जब इन्दौरमें श्रीकेशलोच होते थे तब दस बारा हजार जैनजैनेतर उपस्थित होते थे उस समय संगीतकलासहित अर्थात् पेटी, तब्बल इत्यादि कलाओंसे गुरुवर्य की पूजा, स्तुति, गुणगायन कर अनेक प्रकारसे अपना जीवन लोगोंने पवित्र किया। तथा अजरामर दुनियामें वीर-शासन का प्रचार होगया। इसीप्रकार वहाँसे करीब २७-२८ माइल पर एक बनेड़िया नामक अतिशय क्षेत्र है, वहां प्रत्येक चैत्रमासमें मेला होता है, वहां भी पूज्य आचार्यश्रीने संघसहित विहारकर उपदेशामृतका पान करवाया था इत्यादि।

सन् १९५२ में इन्दौरसे विहारकर श्रीसम्मेदशिखरजी तीर्थयात्रा निमित्त संघसहित पधारे। तब अनेक देश, ग्राम, नगर, बड़े-बड़े शहरोंसे समग्र तीन-चार मासतक करीब १५०० माइलका विहार हुआ था। अनेक कष्ट, आपत्ति उठाते हुए अर्थात् सहन करते हुए निर्विघ्नरीतिसे वैशाखशुद्ध सप्तमीको ससंघ श्रीसम्मेदशिखरजी पहुँचकर दर्शन किये। वहांसे विहारकर श्रीकोडरमामें पदार्पण हुआ, वहांके स्थानीय जैनसमाजने वर्षायोगनिमित्त सद्गुरुवर्यसे नम्रप्रार्थनाकीथी तब गुरु पूज्य आचार्य श्रीमहाराजने लोगोंकी प्रार्थना मंजूर कर १९५३ का चातुर्मास झूमरीतिलैया (कोडरमामें) किया। द्वितीय चातुर्मास भी सन् १९५४ का था।

---

उक्तंच—

अथ चारित्रस्वरूपं विभावयतिः—

चारित्तं खलु धम्मो धम्मो जो सो सम्मोत्तिणिद्दिट्ठो।
मोहक्खोहविहीणो परिणामो अप्पणो हु समो ॥ ७ ॥

स्वरूपे चरणं चारित्रं स्वसमयप्रवृतिरित्यर्थः। तदेव वस्तु स्वभावत्वाद्धर्मः। शुद्धचैतन्यप्रकाशनमित्यर्थः। तदेव च यथावस्थितात्मगुणत्वात्साम्यम्। साम्यं तु दर्शनचारित्रमोहनीयोदयापादितसमस्तमोहक्षोभाभावादत्यन्तनिर्विकारो जीवस्य परिणामः। तथाहि शुद्धचित्स्वरूपे चरणं चारित्रं, तदेव चारित्रं मिथ्यात्वरागादिसंसरणरूपेण भावसंसारे पतन्तं प्राणिनमुद्धृत्य निर्विकारशुद्धचैतन्ये धरतीति धर्मः। स एव धर्मः स्वात्मभावनोत्थसुखामृतशीतजलेन कामक्रोधादिरूपाग्निजनितस्य संसारदुःखदाहस्योपशमकत्वात् शम इति। ततश्च शुद्धात्मश्रद्धानरूपसम्यक्त्वस्य विनाशको दर्शनमोहाभिधानो मोह इत्युच्यते। निर्विकारनिश्चलचित्तवृत्तिरूपचारित्रस्य विनाशकश्चारित्रमोहाभिधानः क्षोभ इत्युच्यते। तयोर्विध्वंसकत्वात्स एव शमो मोहक्षोभविहीनः शुद्धात्मपरिणामो भण्यत इत्यभिप्रायः।

भावार्थः—निश्चयकर अपनेमें अपने स्वरूपका आचरणरूप जो चारित्र वह धर्म अर्थात् वस्तुका स्वभाव है। जो स्वभाव है वह धर्म है। इस कारण अपने स्वरूपके धारण करनेसे चारित्रका नाम धर्म कहा गया है। जो धर्म है, वही समभाव है ऐसा श्रीवीतरागदेवने कहा है। वह साम्यभाव क्या है? उद्वेगसे रहित आत्माका परिणाम वही साम्यभाव है। अभिप्राय यह है कि, वीतरागचारित्र वस्तुका स्वभाव है। वीतरागचारित्र, निश्चयचारित्र, धर्म, समपरिणाम ये सब एकार्थवाचक हैं। और मोहकर्मसे जुदा निर्विकार जो आत्माका परिणाम स्थिररूप सुखमय वही चारित्रका स्वरूप है। इस प्रकार धर्मका स्वरूप बतलाते हुए प्रतिदिन धर्मोपदेश होताथा।

बीचमें प्रश्न उपस्थित हुआथा कि, श्रावकका लक्षण क्या है? १ लज्जावन्त २ दयावन्त ३ प्रसन्नता ४ प्रतीतिवन्त ५ परदोषाच्छादक ६ परोप-

कारी ७ सौम्यदृष्टि ८ गुणग्राही ९ श्रेष्ठपक्षी १० मिष्टवादी ११ दीर्घविचारी १२ दानवन्त १३ शीलवन्त १४ कृतज्ञ १५ तत्वज्ञ १६ धर्मज्ञ १७ मिथ्यात्वरहित १८ सन्तोषवन्त १९ स्याद्वादभाषी २० अभक्ष्यत्यागी २१ षट्कर्मप्रवीण।

## श्रावककी ५३ क्रिया—

मूलगुण—तीन मकारोंका त्याग अर्थात् मांस, मदिरा, मधु, और पञ्च उदुम्बरका त्याग गूलर, कठूम्वर, वड़फल, पीपलफल, पाकरफल इत्यादि। तथा १२ व्रत—पञ्चाणुव्रत, तीनगुणव्रत, चारशिक्षाव्रत। १२ तप—अनशन, अवमोदर्य, वृत्तिपरिसंख्या, रसपरित्याग, विविक्तशय्यासन, कायक्लेश ये वाह्यतप छह प्रकारके हैं। अन्तरंग छह प्रकारके हैं यथा—प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, व्युत्सर्ग तथा ध्यान। १ समताभाव। ११ प्रतिमा—१ दर्शनप्रतिमा, २ व्रतप्रतिमा, ३ सामायिकप्रतिमा, ४ प्रोषधोपवासप्रतिमा, ५ सचित्तत्यागप्रतिमा, ६ रात्रिभुक्तित्यागप्रतिमा, ७ ब्रह्मचर्यप्रतिमा, ८ आरम्भत्यागप्रतिमा, ९ परिग्रहत्यागप्रतिमा, १० अनुमतित्यागप्रतिमा, ११ उद्दिष्टत्यागप्रतिमा। ४ दान—आहारदान, औषधदान, अभयदान तथा शास्त्रदान। ३ रत्नत्रय—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र। १ जलगालनक्रिया। १ रात्रिभोजनत्याग।

नोट—ये ५३ क्रिया श्रावकके आचरण योग्य हैं यानी इन ५३ क्रियाओंको करनेवाला श्रावक नाम कहलानेका अधिकारी है।

तथा ५७ आश्रव ५ मिथ्यात्व १२ अविरत २५ कषाय १५ योग।

## ५ मिथ्यात्व—

१ एकान्त मिथ्यात्व, २ विपरीत मिथ्यात्व, ३ विनय मिथ्यात्व, ४ संशय मिथ्यात्व, ५ अज्ञान मिथ्यात्व।

## १२ अविरत—

१ पृथिवी, २ अप् (जल), ३ तेज (आग), ४ वायु, ५ वनस्पति, ६ त्रस, ७ स्पर्श, ८ रसना, ९ घ्राण, १० चक्षु, ११ श्रोत्र, १२ मनको स्वाधीन रखना।

## २५ कषाय—

४ अनन्तानुवन्धिक्रोध, मान, माया, लोभ, ४ अप्रत्याख्यानक्रोध, मान, माया: लोभ, ४ प्रत्याख्यानक्रोध, मान माया, लोभ, ४ संज्वलन-क्रोध, मान, माया, लोभ, (सोलह कषाय) तथा नवकषाय—हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुंवेद तथा नपुंसकवेद।

## १५ योग–

१ सत्यमनोयोग, २ असत्यमनोयोग, ३ उभयमनोयोग, ४ अनुभयमनोयोग, ५ सत्यवचनयोग, ६ असत्यवचनयोग, ७ उभयवचनयोग, ८ अनुभयवचनयोग, ९ औदारिककाययोग, १० औदारिकमिश्रकाययोग, ११ वैक्रियककाययोग, १२ वैक्रियकमिश्रकाययोग, १३ आहारककाययोग, १४ आहारकमिश्रकाययोग, १५ कार्माणकाययोग। कुल सत्तावन आश्रव हैं।

---

ॐ नमोऽर्हद्भ्यः

# आदिपुराणपर्व ७ पृष्ठ ४४३ से ४५२ तक जिनस्तुति

(चालः–चन्द्रकान्त यति। मात्रा ४-४-५) मराठीपद्यमाला

मानसीक–पीड़ानचलवही ऐशा परमेशा ॥
नमन असो तुज, आराधी मी कर्मारी-नाशा ॥ १ ॥

अनन्त तवगुण, वर्णन त्यांचें करण्या गणधरही ॥
समर्थ नसली, परिमी करितो सौख्यदभक्ति ही ॥ २ ॥

सुख पावे तव भक्त निरन्तर, लाभे श्री त्याला ॥
स्वर्ग मोक्ष मिलती तव ठायीं–भक्ति रक्षकाला ॥ ३ ॥

यास्तव भजती भव्यतुला, शुभ मनवचकाया ही ॥
फलइच्छाकरणा–यांसी तूं–सेव्य कल्पतरु ही ॥ ४ ॥

दुष्कर्माच्या तापें लागे तृष्णा बहु ज्यासी ॥
भ्यालेल्या ऐशा संसारी जीव–चातकासी ॥ ५ ॥

धर्माची वृष्टी करणारा तूं नूतन-ऐशा ॥
मेघासम आनन्ददायका ! असती परमेशा ॥ ६ ॥

कार्यार्थी जनरविप्रकाशी–मार्गे जातिजसें ॥
आत्महितैषी तव प्रदर्शित धर्मपन्थें तैसे ॥ ७ ॥

तव दर्शविलें तत्व समूलचि भवनाशक खचित ॥
इह परलोकेष्टार्थसिद्धबा ! तत्तत्वें होत ॥ ८ ॥

अति वैभव--साम्राज्य श्रीपदा सोडुनि सर्व वसे ॥
शिवलक्ष्मीला वर होसी तूं हें आश्चर्य असें ॥ ९ ॥

दयावेल चढ़लीसे ज्यावर, आणिक परलोकीं ॥
उत्तम सुख फलदायक होईल ऐसा परम सुखी ॥ १० ॥

उंच वृद्धिलापावे जो बहु इच्छितार्थ पूर्ण ॥
करणारा ऐसा तूं आह्मां कल्पवृक्ष जाण ॥ ११ ॥

कर्मारींचा छेदन करण्या तपधारा ज्यासी ॥
अत्युग्र असें धर्मचक्र तूं हातीं धरिलासी ॥ १२ ॥

बलिष्ठ कर्मारीस जिकते समर्थो तूं कांहीं ॥
क्रोधा चढुनी भिवई वरतीं चढवीली नाहीं ॥ १३ ॥

दान्त ओठनच चावलेहि बा ! पटुत्वनिज ज्यानें ॥
त्यजिले आहे ऐसे स्थानहि न च रचिलेंहि मनें ॥ १४ ॥

असुनि दयालुहि बलिष्ठ ऐशा मोहारी यांसी ॥
जिंकाया तप-कठिण-कुठाराहातीं धरिलासी ॥ १५ ॥

अज्ञरूप जलसेंचन यांहीं बाढलिसे सबल ॥
नाना दुःखदफल देणारी भवरूपीवेल ॥ १६ ॥

वाढविलीत्वां तरिवाढतना, हें आश्चर्यगण ॥
छेदिलि असतां वाढेल कसो ? पाहा शोधून ॥ १७ ॥

तवपदकमल प्रसन्न झालें ह्मणजे श्रीछान ॥
प्रसन्न होते, नाहींतरती विमुख होय जाण ॥ १८ ॥

पदकमलशोधकांस लक्ष्मी प्राप्तचि होत असें ॥
तवपद भक्ति न करणा-यांसी प्राप्तचि होतनसें ॥ १९ ॥

इतरां न मिले ऐसी प्राप्ति-हार्यरूप विभुति ॥
धारण करुनी नवलसे महावीतराग जगतीं ॥ २० ॥

अशोकतरु हा शीतलछाये-युत तव आश्रयसे ॥
भव्यशोक बा ! दूरकरोनी फारच शोभतसे ॥ २१ ॥

फुल्ल कल्पतरु मेरु भोंवतीं पुष्पवृष्टि करिती ॥
देवतसें तव भोंवतीं सदा पुष्पवृष्टि करिती ॥ २२ ॥

समस्त भाषानुकरिणी तव दिव्यवाणी खासी ॥
पशुजीवांच्या मनांतीलही अज्ञतपानाशी ॥ २३ ॥

चंद्रासमजणु निर्मल ऐशा वरून पडणाऱ्या ॥
झरिसम शोभे चामर-जोडी ढालिलि जाणाऱ्या ॥ २४ ॥

शोभे आसन सोनेरी सिंहानीं धरिलेंसें ॥
मेरुगिरीच्या शिखरांशीतें स्पर्धाकरीत असें ॥ २५ ॥

ज्योतिर्मंडल भेदुन जगतीं प्रभा पसरलीसें ॥
सकल जगाचें अघतमविनाश करणारें ऐसें ॥ २६ ॥

रविमंडलचा तिरस्कार बा ! करणारें ऐसें ॥
अलंकार समभामंडल तव देहां शोभतसें ॥ २७ ॥

देव दुंदुभी गंभीर शब्दें नभीं पसरलासा ॥
जगत्रयाचा प्रभु तूं एकचिघोषकरी ऐसा ॥ २८ ॥

चंद्राशीं स्पर्धा करणारे छत्रत्रय तव हें ॥
प्रभुत्व प्रकटि लोकोत्तर तव शीर्षा वरिल चिन्हें ॥ २९ ॥

जगत्रयांतिल सार मिलोनि जमुन एक ठायीं ॥
रासीसम जणु दिसती प्रभु तव प्रातिहार्यें ही ॥ ३० ॥

इंद्राज्ञेनें रचिलेला हादेवांनीं भवतीं ॥
प्रातिहार्य--गणविरागता तव नचहरकत करिती ॥ ३१ ॥

व्याधचौरादि दावानलादि सर्पसिंह हत्ती ॥
बंधरोग हे स्मरतां तवपद सर्वशांत होती ॥ ३२ ॥

ज्यांच्यागंडस्थलांतूनि मदगलत असे आणि ॥
तयामुलेंजो घनसम दिसतो भला कृष्णवर्णी ॥ ३३ ॥

असाभयंकर हत्तीआला घातक इच्छेनें ॥
तरि बा ! त्याला जिंकिति मानव तुझिया स्मरणानें ॥ ३४ ॥

करिकुम्भस्थल भेदुनिझालीं नखें तीव्रज्याचीं ॥
अशाकेसरी सपाटच्यांतजो सांपडला, वाचीं ॥ ३५ ॥

तवपदचिंतन करतांत्यांसी मारितना जाण ॥
यास्तवराहो मम हृदयीं नवा संतत तवचरणा ॥ ३६ ॥

असतीतीव्र ज्यालाज्याच्या, असाभडकलेला ॥
अग्नि शान्तहो, तवपदचिंतन शीतजलेंचिभला ॥ ३७ ॥

शीतजलाच्या धारींज्याचा वेगशांत झाला ॥
ऐसा होऊनि, उपद्रवचितो करीतना कसला ॥ ३८ ॥

केलीसे वरफणाजयानें क्रोधेंतीव्रमहा ॥
विषओकितसे, प्रत्यक्षअसा सर्पभयंकरहा ॥ ३९ ॥

तवपदरूपी औषधि यांच्या संस्कारा योगें ॥
निर्विषहोतो तत्कालची बा ! समूल अतिवेगें ॥ ४० ॥

तवपद सेवक वैश्य महत् हो दुष्ट लुटारूंच्या ॥
जातिसुखें वनि टंकाररवें भयंकर शराच्या ॥ ४१ ॥

भयंकरैशा वायूंयांहीं प्राणी भडकून ॥
शब्दनिघतसे मोठाज्याचा आणिक खवलून ॥ ४२ ॥

तीरावरजो चढुनियेतसे अशाजलधितून ॥
तवपद आश्रय करणारे जन सहज जातितरून ॥ ४३ ॥

गुह्य, संध्यादि अवघडठायीं समुत्पन्न तीव्र ॥
व्रणापासुनी झालेले हो रोगीजन सर्व ॥ ४४ ॥

तवपदचिंतन–औषध-यांहीं निरोगि तत्काल ॥
होतीमगते करितन कां ? हो ! भवरोग समूल ॥ ४५ ॥

कर्मबंधन विमुक्त अशा बा ! तुझिया स्मरणानें ॥
बंधमुक्तहो बंधयुक्त मन दृढ बंधन यानें ॥ ४६ ॥

विघ्नांसी बा ! विघ्नक, ऐशां उपासना तवही ॥
विघ्नमुक्त शांतीसाठीं करितों भक्तियुक्त हृदयीं ॥ ४७ ॥

जगप्रकाशी ज्योतिरूप तूं, एकचि असती तूं ।।
हितकर्तागुरु बंधुहि तूंची, असे जगत्पति तूं ।। ४८ ।।
समस्तविद्या–प्रकाशकजिना ! तूंचमूल असती ।।
समस्तयोगी जगामधीं तूं प्रथम योगि असती ।। ४९ ।।
धर्मतीर्थ वा ! यांचा असती तूंच आदिकर्ता ।।
हितोपदेशकजीवां सद्गुरु असें आदि जगतां ।। ५० ।।
सर्वांचेंहित करणारा तूं समस्त विद्यांचा ।।
अधिपति असती, समस्तलोकां बघणारासाचा ।। ५१ ।।
केली स्तुति तवपुरी तेवढी आतापर्यंत ।।
यास्तव पुढती हे जिनदेवा ! विस्तार न करित ।। ५२ ।।
देव अशा तुजनमुनी स्तुतिसह मागतना दुसरें ।।
हे जिन ! मजतव ठायीं ऐशीदे दृढभक्ति त्वरें ।। ५३ ।।
सर्व अभ्युदय मोक्षादिक फलती मजदेईल ।।
कवि जिनसेनाचार्य कवन करिजिन जन्मा सफल ।। ५४ ।।

---

## आदिपुराण पर्व ९ पृष्ठ ५५९ से ५६३ तक

## अथवा साधुसमागममहिमा

## चारणमुनि-सद्गुरु-स्तोत्र

(चाल—चन्द्रकान्त)

अगाध आहे महिमा ऐसा साधुसमागम हा ।।
आणिक त्यामधिं चारण मुनियुग अधिक विशेष पहा ।। १ ।।
हृत्संतापा दूरकरोनी वाढवि आनंदा ।।
मनवृत्तीला तृप्तक ऐसा लावी सच्छंदा ।। २ ।।
बहुत योग्यता वाढविणारा पापा दूर करी ।।
स्वर्ग मोक्षही साधुन देण्या समर्थसे सुपरी ।। ३ ।।

मोक्षमार्ग साधण्या साधुंनि स्वबुद्धि धन अर्पी ॥
जन इच्छेपरि वागुनि त्यांना श्रेष्ठ अर्थ नापि ॥ ४ ॥

असति महात्मे परोपकारी स्वभाव हा त्यांचा ॥
परहित करण्या इच्छेनेंते केवल हो साचा ॥ ५ ॥

अन्य जन्मिही गांठ घेउनी बोधिति मोक्ष पथा ॥
ऐसें करण्यामाजीं त्यांचा हेतु नच कोणता ॥ ६ ॥

स्वतां भवाच्या यातनेतुनी मुक्त व्हावयाच्या ॥
उद्योगीं गढलेलेच महा-पुरुष हे स्वतःच्या ॥ ७ ॥

दुःखाविषयीं अगदीं निर्दय पूर्णपणें असती ॥
दुसऱ्यांच्यापण दुःखानें ते दुःखि मात्र होती ॥ ८ ॥

आणिक निरिच्छ बुद्धिनें तेदुसऱ्यांच्या मुक्ती ॥
हिताकरितां कमर बांधुनी तयार असताती ॥ ९ ॥

योग्य सुखासी अशी भूमिही आणि आह्मी कोठें ॥
गरज न कसली ज्यांना इतके निस्पृह मुनिकोठें ॥ १० ॥

ऐसें असलें तरी अनुग्रह बहु आह्मावरतीं ॥
करण्यामाजीं तपस्वी कसें ? जागृतहे असती ॥ ११ ॥

कष्टि जीव भविं त्यांतुनसुटुनी होवोतसुखी ते ॥
यत्न करीती ह्मणुनी त्यांना यतिनांव येतें ॥ १२ ॥

दूरदेशयांहूनहिं येउनि आह्मांवर पाही ॥
उपकार जसा केला या द्वय-चारणा मुनी यांहीं ॥ १३ ॥

ज्यापरि करिती; त्यापरि करि हे महापुरुष संत ॥
परहित करण्या माजीं तैशी प्रीति ठेविताात ॥ १४ ॥

तपोग्नितापें ज्यांनीं निजतनु कृश केला आहे ॥
असें द्वय मुनी प्रत्यक्ष तयां अर्जुनि पाहता हे ॥ १५ ॥
चारणमुनिपदिं विनम्र झालों, त्यासमयीं त्यांनी ॥
स्नेहदक्ष मज केलें स्पर्शुनि निजमृदु हस्तांनी ॥ १६ ॥

धर्म तृषितशा मजला दर्शन, अमृत पाजविलें ॥
विषयभोग ममताप निवारुनि ममभन तोषविलें ॥ १७ ॥
दोघांपैकीं ज्येष्ठ मुनीजो प्रीतिंकर खास ॥
नामापरि तो प्रीतिंकर हो समस्त भव्यांस ॥ १८ ॥
प्रीतियुक्तशासर्वत्र गमत करणाऱ्या मुनि हीं ॥
सत्पथबोधें प्रेमदाविलें अपुलें भलायीं ॥ १९ ॥
महाबलभवीं प्रीतिंकर हा स्वयंबुद्ध होता ॥
तेव्हांहि भलादर्शनदेउनि मजला, गुरुमाझाझाला ॥ २० ॥
आतांहि पहा ! तेंच विशेष किं शुद्ध करूनिभला ॥
सम्यग्दर्शन देउनि मजला, गुरुमाझाझाला ॥ २१ ॥
प्राप्त न होती गुरु संगतिविण सद्‍गुण जीवांना ॥
सद्‍गुणविण न च जन्म सफल हो, कारण गुरुजाणा ॥ २२ ॥
वनस्पतिरसें पुट धातूचें सुवर्ण होजैसें ॥
भव्यात्मा हो शुद्ध गुरुगुणीं संस्कारित तैसें ॥ २३ ॥
तारुविना न च तरतां येई सुखें जलधितून ॥
तैसें गुरूपदेशा वांचुनिभव जलधींतून ॥ २४ ॥
यथांधकारीं स्थितवस्तू न च दिसती दीपविना ॥
नच जीवादिक पदार्थ दिसती गुरूपदेशाविना ॥ २५ ॥
यामानुजावरीं उभय प्रेमकरी गुरुआणिक बंधू ॥
त्यांमधिं असती श्रेष्ठ गुरु च हे तत्पादीं वंदू ॥ २६ ॥
बंधु असति जे याच भवीं ते प्रेमाचे असती ॥
परंतु गुरु हे इहपरलोकीं सदा प्रीति करिती ॥ २७ ॥
गुरु बोधें निजदर्शन शुद्धी झालीज्या अर्थी ॥
प्राप्त हो आह्मां जन्मान्तरीहि सद्‍गुरु पदभक्तीं ॥ २० ॥
यापरिंचितन करण्यानें या गुरुमहात्म्याचें ॥
सम्यक्त्वाची भावनाहि हो दृढ मन-तनु वाचें ॥ २९ ॥

कल्पलतेसम भावनाच ही पुरवी इष्टार्थ ॥
दादात्मज हा विनवी ऐशा भक्ति प्रीत्यर्थ ॥ ३० ॥

पं० जिनदत्त दादा शास्त्री मालगांव (संस्थान) (मिरज)
जीवन चरित्र समाप्त

---

# प्रातः स्मरणीय परमपूज्य आचार्य श्री अभिनन्दनसागरजी महाराज की पूजा

## पूजा, जयमाला तथा आरती

॥ ॐ ॥

ज्ञानस्यराशिं यतिवंशहंसम् ।
त्रीरत्नस्थानं धर्मस्य सूर्यम् ॥
प्राग्भारदीक्षां जैनीमिमां ताम् ।
अभिनन्दसूरिं प्रणमामि नित्यम् ॥

(चाल—चन्द्रकान्त)

बाह्याभ्यंतर ग्रंथ त्यजुनि जो स्वात्मींरत झाला ।
स्थापितसे त्या श्री अभिनन्दनसागर चरणाला ॥ १ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणा
अत्र आगच्छ-आगच्छ संवौषट् । ॐ ह्रीं अत्र तिष्ठ-तिष्ठ ॥
ठठ ॐ ह्रीं अत्र मम सन्निहितो भव-भव वषट् स्वाहा ।
आह्वानन—स्थापनसन्निधीकरणम् ॥ २ ॥

अमल सुवासिक गंगादिकत्या प्रासुक उदकांनीं ।
भव दुःखार्ते हरण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ १ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो
दिव्यजलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

केशर कुंकुमचन्दन मिश्रित ऐशा गंधानीं।
सुगंध काया मिलण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ३ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य गंधं निर्वपामीति स्वाहा ॥

चन्द्रकिरणसम अखंड अक्षत शुभ्रतंदुलांनीं।
अक्षय पदतें मिलण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ४ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ॥

परिमल सुंदर कमलादिक बहु प्रफुल्ल सुमनांनीं।
काम शरातें हरण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ५ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥

मधुर मनोहर अमृतयुतत्या नानाविध चरुंनीं।
क्षुधारोगतो हरण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ६ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य चरुं निर्वपामीति स्वाहा ॥

उज्वल ऐशा कांतियुक्त घृतकर्पुरदीपांनीं।
मोहतमासी हरण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ७ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अगरु तगरु कृष्णागरु आदिक दशांग धूपांनीं।
अष्टकर्म संदहना यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ८ ॥
ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥

रसाल सुंदर पक्व सुवासिक अनेक सुफलांनीं।
मोक्ष फलातें मिलण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

जलगंधादिक द्रव्यें पात्रीं भरुनीं अर्घ्यांनीं।
अनर्घ्य पदतें मिलण्या यजितों अभिनन्दन चरणीं ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागरचरणेभ्यो।
दिव्य अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा

ॐ नमः सिद्धेभ्यः

## अथ जयमाला

(चाल–सुलभा अथवा चन्द्रकान्त)

श्री अभिनन्दनसागर गुरुवर चरणीं मी नमितों ॥
भक्ति भरानें जयमालाही आनन्दे गातों ॥ धृ ॥

नसलापुरि यानगरिं जन्मुनि धन्य धन्य झाला ॥
लक्ष्मीमतीनीं सातप्पा ह्या जननी जनक भला ॥ १ ॥

दानसुपूजा करण्यामाजी तत्पर दंपत्ती ॥
असुनी शोभे सुशील उज्वल आदिक सुगुणतती ॥ २ ॥

बालपणींत्या बाललीलया घालवुनी मोदें ॥
विद्याध्ययनीं सन्मार्गीरत होई स्वच्छंदें ॥ ३ ॥

न्यायतीर्थपद भूषित होऊनि निर्वेगी बनला ॥
परन्तु माता-पिता इच्छती गृहस्थ बनण्याला ॥ ४ ॥

संसृति वृद्धी साठींकांहो भवनारी वरणें ॥
जन्मसंतती नाश कराया मोक्षलक्ष्मी वरणें ॥ ५ ॥

वैराग्याच्या भावें मुक्ती–लक्ष्मी वरण्याला ॥
उदगांवींत्या आदिसागर आचार्य सन्निधि आला ॥ ६ ॥

सद्धर्माच्या उपदेशानें दृढचि भाव झाला ॥
यास्तव क्षुल्लक महावीरकीर्ति आचार्य सन्निध बनला ॥ ७ ॥

मगस्वस्तिश्री महावीरकीर्ति समीप जाऊनि ॥
सांगली नगरीं यांची दीक्षा दिगंबरी जैनी ॥ ८ ॥

शक आठरासें सासष्टवर्षि दीक्षाविधि होई ॥
वैशाख दिनीं कृष्णपंचमीं जिनदीक्षा घेई ॥ ९ ॥

श्री अभिनन्दनसागर गुरुवर नामें संबोधी ॥
भवसागर हा तरण्यासाठीं केली सत्सिद्धि ॥ १० ॥

सद्दृष्टीनी वोध-वृत्त हे भवनिधि ताराया ॥
कारण यास्तव जाणुनि पाली बोधुनिजनताया ॥ ११ ॥

जिन भाषित त्यामार्गे वोधुनि धर्मामृत पाजी ॥
भव्य जनांना कल्याणास्तव सुपथ दावि आजी ॥ १२ ॥

परमपूज्य आचार्य पदानें भूषित हो सुजनां ॥
सत्तपमंडित होऊन शोभे आनंदी सुमना ॥ १३ ॥

जिन वाणीच्या अढल भक्तीनें प्रेरित होउन ॥
सिदनालामधिं स्थापना केलें सरस्वती भवन ॥ १४ ॥

ऐशापरि निज उत्सुकतेनें स्वधर्म कार्य करी ॥
सद्वोधानें भाविक जनता लावी सुपथि बरी ॥ १५ ॥

जय जयमाला जय जय नामें वदतों तव चरणीं ॥
दादात्मज हा प्रेमें प्रार्थी शिवसुख इच्छूनी ॥ १६ ॥

## सामुदायिक अर्घ्य

उदक चन्दन तंदुल पुष्प कैश्चरुस दीपसु धूप फलार्घ्यकैर्धवल मंगलगानरवांकुले गुरुगृहे गुरुनाथ महंयजे ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं आचार्य श्री अभिनन्दनसागर चरणेभ्यो दिव्य पूर्णार्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ॥ इति शांतिकं शांतिधारादिव्यपुष्पांजलिः ॥१॥

## आरती

चाल–मालकंस, मात्रा ८

ओवालीतों पंचारति ही । भक्ति भरानें नत तवपायीं ॥ धृ ॥
करितव पूजा स्तुति वंदन ही । पापें सगलीं विलया नेई ॥ १ ॥
मोहतमाला संहारक ही । अनुपम उज्वल ज्ञान दीपही ॥ २ ॥
अष्टकर्म ते नष्टचि होई । केवल बोधक पावक वह्निही ॥ ३ ॥
मंगल द्रव्यें ठेवुनि पात्रीं । ओवालीतों प्रेम भरा ही ॥ ४ ॥
मंगल दायक मंगलमूर्ती । अवतारीतो मंगल आरती ॥ ५ ॥
लावुनि कर्पुर धृतज्योती ही । अर्पण करितों सन्मति देई ॥ ६ ॥
तवचरणीं मज आश्रय देई । हीच विनंती करितव पायीं ॥ ७ ॥

## पद्य

(चाल–आनंदाचाकंद)

श्री अभिनन्दनसागर गुरुवर चरणां । भक्ति भरेत्या करूंया नमना ॥
जोषड्जीवां रक्षण करण्या । पंचेंद्रियनी षड्रिपु दमना ॥ १ ॥
आवश्यक षट्क्रिया पालनां । करण्या करितों सदा प्रयत्ना ॥ २ ॥
दुःखद चोविस परिग्रह त्यजुनी । उग्रदिगंवर दीक्षा घेउनीं ॥ ३ ॥
सद्धर्मामृत भव्या पाजित । मोक्षमार्ग तो सकलां दावित ॥ ४ ॥
होउनी रत्नत्रय गुण भूषित । याजनिं सुन्दर वहुपरि शोभत ॥ ५ ॥

(चाल–संशय कांमनी)

वंदन करि गुरुराया । श्री अभिनन्दन गुरुवर पाया ॥ धृ ॥
मोहपसारात्यजुनि होई श्री जिन गुरुराया ॥ १ ॥
धन्य धन्य तव दर्शन घडलें पावन करि सदया ॥ २ ॥
पूजा स्तुति करि श्री जिन कवि हा शिवसुख मिलवाया ॥ ३ ॥

## आरती

राग–मिश्र, (चाल–गोधूरजाने) मात्रा १२

ओवालु आरती या । गुरुवर्य वंद्य पाया ॥ धृ ॥
संसार भोग विषयां । विषतुल्य जाणुनीया ॥ १ ॥



दुर्मोह आणि माया । सोडीममत्व काया ॥ २ ॥
ध्यानी बने स्व-आत्मीं । निजकर्म तें हराया ॥ ३ ॥
उपदेश देजनाला । स्वपरात्म सिद्धि व्हाया ॥ ४ ॥
तवपाद पूज्य ह्मणुनी । भावेसुपूजि पाया ॥ ५ ॥
करि वंदना स्तुति ही । गुणगीत गाउनीया ॥ ६ ॥
लावूनि पात्रि ज्योती । मोहारि नाशव्हाया ॥ ७ ॥
घृत कर्पुरारती ही । ओवालि चरणीं सदया ॥ ८ ॥
गाऊनि भाव भक्ती । चिरसौख्य लाभ व्हाया ॥ ९ ॥
दादात्मजें विनंती । केली पदीं हिताया ॥ १० ॥

## शान्तिपाठ

ंपूजकानां प्रतिपालकानां, यतीन्द्रसामान्यतपोधनानाम् ॥
शिस्य राष्ट्रस्य पुरस्यराज्ञः करोतुशान्तिं भगवान्जिनेन्द्रः ॥ १४ ॥
सर्वप्रजानां प्रभवतु बलवान्धार्मिको भूमिपालः ।
काले काले च सम्यग्वर्षतु मधवाव्याधयो यान्तुनाशम् ॥
र्भिक्षं चौरमारिः क्षणमपि जगतां मास्मभूज्जीवलोके ॥
नेन्द्रं धर्मचक्रं प्रभवतु सततं सर्वसौख्यप्रदायि ॥ १७ ॥
तद्द्रव्यमव्ययमुदेतु शुभः सदेशः, सन्तन्यतां प्रतपतां सततं सकालः ।
भावः सनन्दतु सदायदनुग्रहेण ।
रत्नत्रयं प्रतपतीह मुमुक्षु वर्गे ॥ १६ ॥
प्रध्वस्त घातिकर्माणः केवलज्ञानभास्कराः ।
कुर्वन्तु जगतां शान्तिं वृषभाद्याजिनेश्वराः ॥ १७ ॥

## क्षेपक श्लोका

शान्तिः शिरोधृत जिनेश्वर शासनानाम् ।
शान्तिर्निरन्तर तपोभवभावितानाम् ॥
शान्तिः कषायजयजृम्भित वैभवानाम् ।
शान्तिः स्वभाव महिमानमुपागतानाम् ॥ १ ॥

जीवन्तु संयमसुधारस पान तृप्ताः, नन्दन्तु शुद्ध सहसोदय—
सुप्रसन्नाः, सिध्यन्तु सिद्धिसुख संगकृताभियोगाः।
तीव्रं तपन्तुजगतांत्रितयेऽर्हदाज्ञः ॥ २ ॥
शान्तिः शंतनुतां समस्तजगतः संगच्छताम्।
श्रेयः श्री परिवर्धतां नयधुरां धुर्यो धरित्रीपतिः ॥
सद्विद्यारसमुद्गरन्तु कवयोनामाप्य धस्यास्तुमाम्।
प्रार्थ्यं वा शिवदेक एव कृद् धर्मोजयत्वर्हताम् ॥ ३ ॥

---

# परमपूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराज-का संक्षिप्त परिचय एवं पूजन

प्रकाशक

**रामचन्द्र जैन अग्रवाल, दलाल**

१७७, एम० टी० क्लाथमार्केट, इन्दौर (मध्यभारत)

की ओर से भेंट।

वीर नि० सं० २४७७

कोल्हापुर जिलेमें नसलापुर ग्राम है। वहां दिगम्बरजैन पंचम जातीय श्रीमान् सातप्पा नामक धार्मिक सज्जन रहते थे। उनकी धर्मपत्नीका नाम लक्ष्मीमती था। विक्रम संवत् १९६५ की माघशुक्ला १२ मंगलवार तारीख २ फरवरी ईसवी सन् १९०९ को आपके पुत्र रत्नका जन्म हुआ। जिसका नाम भरमप्पा रक्खा गया। छोटी उम्रमेंही इस पुत्रके लक्षण विरक्तिके दृष्टि गोचर होरहे थे। माता-पिताने विवाहके लिये बहुत समझाया पर इसकी इच्छा जराभी संसारमें अनुरक्त होनेकी नहीं रही। इस पुत्रने संस्कृत विद्याका पर्याप्त अध्ययन करलिया और ईसवी सन् १९४३ में न्यायतीर्थ तथा शास्त्री तककी परीक्षा उत्तीर्ण करली। नवयुवक अवस्थामें अविवाहित रहकरही ये ध्यानका अभ्यास करने लगे। एक दिन खेतमें सामायिक करते हुए इन्हें चूहोंने पैरोंकी अंगुलियोंमें काटलिया और उनमें खूनभी निकला, पर उस समय अपनी एकाग्रताको भंग नहीं किया। उदगांवमें जब श्री १०८ पूज्य आचार्य

आदिसागरजी महाराज पधारे तब वहां उनके संपर्कसे आपके विशेष वैराग्य-मयी भाव जागृत हुए और वि० संवत् २००० की फाल्गुन शुक्ला १२ को श्री १०८ परमपूज्य आचार्य आदिसागरजी महाराजके परमशिष्य आचार्य श्री १०८ महावीरकीर्तिजीके पास क्षुल्लक दीक्षा ग्रहण की। इस प्रकार इस पदमें दोमास रहनेके पश्चात् वैशाख कृष्णा ५ वि० संवत् २००१ को केशलोचके शुभ अवसरपर एवं शुभ नक्षत्रमें सांगलीमें श्री १०८ आचार्य महावीरकीर्तिजी समीप दिगम्बरजैन दीक्षा अंगीकार किये। आपका शुभनाम तब श्री १०८ यतिराज अभिनन्दनसागरजी रक्खा गया। उक्त श्री १०८ परमपूज्य आचार्य-वर्य महावीरकीर्तिजो महाराजने समस्त संघके समक्ष बार्शीमें वि० संवत् २००६ में आपको आचार्यपद प्रदान किया।

## परमपूज्य आचार्य श्रीके इन्दौरमें दो चातुर्मास

पूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराज स्थान-स्थान पर विहारकर धर्मोपदेश द्वारा स्वकल्याण एवं परकल्याण करते हुए इस वर्ष दिगम्बर जैन समाज इन्दौरके सौभाग्यसे यहां पधारे। यहीं चातुर्मासका सुयोग हुआ और समस्त दिगम्बर जैनसमाजको आपके धर्मोपदेशका लाभ मिला। आपकी निरपेक्ष और शान्त वृत्तिका यहां बहुत प्रभाव हुआ है। प्रतिदिन १ घंटा प्रातः मारवाड़ी दिगम्बर जैनमन्दिर शक्कर बाजारमें आपका धर्मोप-देश होता रहा है। इस वर्ष दशलक्षणी (पर्यूषण) पर्वमें दीतवारिया बाजार सभामण्डपमें दोपहरको २ से ५ तक ३ घंटे आपने सूत्रजींका प्रवचन कर सबको महाआनन्द पहुंचाया है। आपका दो बार इन्दौरमें केशलोचभी हो चुके हैं। यहीं पर मैंने आचार्य श्री की भक्तिके प्रभावसे हिंदीमें आपकी पूजन एवं स्तुति पदरचे हैं। आशा है श्रावकगण इससे लाभ उठायेंगे।

—रामचन्द्रजैन अग्रवाल इन्दौर

श्री महावीरायनमः

## परमपूज्य आचार्य श्री १०८ अभिनन्दनसागरजी महाराजकी स्थापना

सौम्यमूर्ति और शांत छविमय, प्रकट हुए भुवमें महाराज ।
अटल तपस्या देख तिहारी कांपउठा जगमें यमराज ॥ १ ॥
निरख कांतिमय मुद्रास्वामी, मुक्तिरमणी हरषाई आज ।
आय विराजो हृदय कमलमें, अभिनन्दन सूरिऋषिराज ॥ २ ॥

ॐ-ह्रीं आचार्य श्री तपोनिधि अभिनन्दनसागर गुरुवर ! अत्र' अवतर संवौषट् । अत्र तिष्ठ-तिष्ठठ-ठ । अत्र मम सन्निहितो भव-भव वषट् स्वाहा ।

## पूजन

सुर तरनीको उज्वल जलले, कर्म कलंक अनादि धोले ।
जासों स्वामी बने आत्मा, जन्म जराहारी ॥ १ ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्रछटा धारी ।
डूबतहों भव-सिंधु बचाओ अरज यही हमारी ॥ २ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण-कमलेभ्यो जन्मजरा मृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।

कश्मीरीमय चन्दन घिसकर, चरणकमलके अग्रचढ़ाकर ।
ऐसे विधिना मिले मिटे मोरी, भवाताप सारी ॥ ३ ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्र छटा धारी ।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण-कमलेभ्यो संसार तापविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

चुग चुग तंदुल उत्तम लाया, सुभग पात्रभरि आगे धराया ।
अक्षयपदके हेतु आजमैं, पूज करो थारी ॥

आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज, आपहो चन्द्र छटा धारी।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥ ४ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण-कमलेभ्यो अक्षयपद प्राप्तये अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा।

पुष्प सुगंधित सुंदरलाकर, भक्तियुक्तहो तुह्मे चडाकर।
काम अग्निकी ताप मिटावन, दरश शांत वारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज, आपहो चन्द्र छटा धारी।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥ ५ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नानाविधि नैवेद्य बनाया, चरण कमलमें आन चढ़ाया।
क्षुधा वेदनी हरो यह ड़ाइन लागे महा खारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्र छटा धारी।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥ ६ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

मोहराजका राज मिटाने, मनहर सुंदर दीप सजाने।
पादपम्दकी करूं अर्चना, तोरी छवि न्यारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्र छटा धारी।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥ ७ ॥

ॐ:ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो मोहान्धकार विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

कृष्णागरकी धूप बनाई, बात होत्रमें चरण चढ़ाई।
या प्रसादसे हमारी गुरुवर मिटे करम कारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्र छटा धारी।
डूबतहों भवसिंधु वचाओ, अरज यही हमारी ॥ ८ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो अष्टकर्म विनाशनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।

श्रीफल और बादाम सजाऊं पूज चरण हृदय हरषाऊं ।
तपोनिधि अब ऐसी करो मोहि वरे मुक्ति नारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज, आपहो चन्द्र छटा धारी ।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥ ९ ॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ।

अष्ट द्रव्यले अर्ध्य चढ़ाया, शुद्धभाव धरि शरणें आया ।
हुआ यह अनुभव आज जगतकी सारी विपत टारी ॥
आचार्य अभिनन्दन ऋषिराज आपहो चन्द्र छटा धारी ।
डूबतहों भवसिंधु बचाओ, अरज यही हमारी ॥१०॥

ॐ-ह्रीं तपोनिधि आचार्य श्री अभिनन्दनसागर गुरु चरण कमलेभ्यो अनर्ध्यपद प्राप्तये अर्ध्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

## जयमाला

### दोहा

महागुणोंकी खान हो, प्रगटे पंचम काल ।
हरो हमारे दोषकों, गाऊं शुभगुण माल ॥ १ ॥

### पद्धरिछन्द

जय जय जय अभिनन्दन गुरु महान्, पितुसातप्पा आनन्द कन्द ।
जननी लक्ष्मीमतीके नन्द, जाति पंचमके सूर्यचन्द ॥
तोरी जन्मभूमि नसलापुरीय, शुभ महुरतमें तहां अवतरीय ।
गुरु धन्य भयो दक्षिण सुदेश, तहांराज था कोल्हापुर नरेश ॥
तुम बाल्यकालसेही उदास, आतममें समकितको प्रकाश ।
याही प्रकार यम विततजाय, क्रम क्रम आयू द्वय बीसथाय ॥

विषयका प्रतिपादन करनेवाला माना गया है। इसीप्रकार अनुमान प्रमाणभी साध्य साधनके विषयका प्रतिपादन करनेमें समर्थ नहीं है क्योंकि साध्य साधनकी व्याप्तिमें अपर अनुमान माननेसे अनवस्था नामक दोष आजायगा, इसलिये वैशेषिकको ऊहप्रमाण मानना आवश्यक होगा। इससे बौद्धोंको भी प्रत्यक्ष तथा अनुमान प्रमाण मानना होगा। तथा आगम प्रमाणभी व्याप्ति ग्रहण करनेमें समर्थ नहीं है क्योंकि उसमें उसका अधिकार नहीं माना गया है। इसीप्रकार नैयायिकने जो उपमान माना है वहभी समर्थ नहीं है व्याप्ति ग्रहण करनेमें। तथा प्राभाकर ने माना हुआ अर्थापत्ति प्रमाणभी व्याप्ति ग्रहण करनेमें समर्थ नहीं है। और भट्टमतानुसारीने जो अभाव प्रमाण माना है उसकाभी व्याप्ति ग्रहण करनेमें अधिकार नहीं है।

तथा एकभी प्रमाण नहीं मानने वाला तत्त्वोपप्लववादीकोभी तत्त्वोपप्लवग्राहि प्रमाण अवश्यमेव मानना चाहिये। तथा जैमिनीने छह प्रमाण माना है, चार प्रमाण न्यायवादियोंने माना है, सांख्योंने तीन प्रमाण माना है और वैशेषिक तथा बौद्धोंने दो प्रमाण माने हैं। इसलिये परस्पर विरुद्ध हेतु सिद्ध हुआ कि, "तीर्थकृत्समयानां" इस कारिका प्रतिपादित सूत्रसे सब एकान्तवादियों में आप्तलक्षण घटित नहीं होनेसे, सर्वज्ञत्वका अभावसिद्ध नहीं हो सकता है ऐसे स्याद्वादी कहते हैं। अर्थात् स्याद्वादीयोंके प्रति संवेदन अद्वैतवादी कहते हैं कि, हे स्याद्वादिन्! आपने जो हमारे प्रति परस्पर विरुद्ध कथन कहा है और स्व-स्वोपगत प्रमाण संख्यानियम विरुद्ध प्रतिपादित किया है सो ये दोनों भी नहीं हैं, ऐसा प्रश्न उपस्थित होनेपर स्याद्वादी उत्तर देते हैं तथापि तुह्मारेमें आप्तता सिद्ध नहीं हो सकती है, क्योंकि स्वप्रमाणफलज्ञानलक्षणमें प्रमातृका अभाव होनेसे कार्यकारणभाव नहीं बनता है। इसलिये प्रत्यक्षप्रामाण्यकी सिद्धि प्रत्यक्ष प्रमाणसे ही निर्विवाद है अतः प्रमाणान्तरकी आवश्यकता नहीं है। इसी प्रकार अनुमानादि प्रामाण्यका अभाव भी प्रसिद्ध है क्योंकि प्रमाणान्तरका अप्रसंग होनेसे।

तथा अनेक प्रमाणवादियोंको भी स्वस्वीकृत प्रमाण संख्यानियम स्वतः सिद्ध होनेपर प्रमाणान्तर ऊहप्रमाणका प्रसंग है इसलिये विरुद्धाभिधान संभवनीय नहीं है, यदि ऐसाभी तुम्हारा मत हो तथापि विपक्ष वादियोंमें आप्तना कदापि नहीं है अर्थात् स्वप्रमाणका व्युच्छेद होनेसे अनेकान्तिक नामका दोप आता है।

तथा अद्वैतान्तरमें या अन्यत्रस्थानमें प्रमाणका सद्भाव नहीं है। अर्थात्

अनेकधर्म रहित होनेसे प्रमाण प्रमेयत्त्वके वाच्य वाचकभाव नहीं देखे जाते हैं, इसलिये प्रमात्रादिकोंकी व्यावृत्ति नहीं होनेसे एकान्तिकत्वका अभाव है अतः अनेकान्तिक प्रमात्रादियोंके अनेकस्वभाव सिद्ध होनेपर वस्तुतः स्याद्वादमतकी सिद्धि होगई। इसलिये तुह्मारा एकान्तमत कहां रहा ?। क्योंकि संवित् स्वयमेव करणरूपसे स्वको जानता है ऐसी तुह्मारी प्रतीती है।

और इन्द्रियजन्यप्रत्यक्षमें भी तुह्मारी प्रमा घटित नहीं हो सकती है। चार्वाकोंके द्वाराभी उसको असंविदत्व माना गया है इस प्रकार सिद्ध हुआकि प्रत्यक्षमें स्वप्रमाकी व्यावृत्ति देखी जाती है। तव एक प्रत्यक्षप्रमाणसे प्रमाणेतर सामान्यकी व्यवस्था नहीं वनती। उसकी अव्यावृत्ति होनेसे स्वार्थव्यवसायात्मकी सिद्धि हो गई। अतः स्याद्वादका आश्रय करनेसे तुह्मारे एकान्तिकत्वका अभाव होकर अनैकान्तिकत्वका प्रादुर्भाव हुआ। इस न्यायसे अनेक प्रमाणवादी वौद्धोंकी अपेक्षासे निरंश होनेसे प्रमात्रादिकोंकी व्यावृत्ति तथा प्रमाकीभी व्यावृत्ति होजाती है। और अनैकान्तिकत्वकी सिद्धिसे अनेकशक्त्यात्मक तथा स्वार्थ-व्यवसायात्मके अनेक प्रमाणोंकी भी सिद्धि देखी जाती हैं। तथा तत्त्वोपप्लव-वादियोंके तत्त्वोपप्लवमें स्वप्रमाकी व्यावृत्ति हुई। इससे तत्त्वोपप्लवके एकान्तिकत्वका अभाव होनेसे अर्थक्रियाकाभी अभाव होगया, इसलिये उनमें आप्तता नहीं है।

अतः सूत्रमें परस्पर विरोध होनेसे उससे स्वप्रमाणकी विनिवृत्तिभी उनको ग्रहण करना चाहिये। अर्थात् कथंचित् नित्य अनित्यात्मकत्वसे ही विरोधका परिहार होकर स्याद्वादकी सिद्धि होजाती है। नित्यवादी सांख्य तथा ब्रह्म अद्वैतवादियोंने नित्य एकही प्रमाण माना है अतः उनके माने हुए सव प्रमाणोंकी विनिवृत्ति होगई हैं। तथा अनित्यवादी वौद्ध आत्माको क्षणिक माननेसे अर्थात् 'प्रदीपनिर्वाणवत् आत्मनिर्वाणम्' क्योंकि उनके मतमें जैसे दीपक वुजकर आकाशके श्रेणिके अनुसार लुप्तप्राय होकर चलाजाता है तद्वत् प्रतिक्षण क्षणमें आत्मवस्तु पैदा होती है तथा नष्ट होजाती है, इसप्रकार वौद्धोंका मत होनेसे उनके प्रत्यक्षादि प्रमाणोंकी कैसे सिद्धि होगी ?। अतः कथंचित् नित्यानित्य माननेसे सव प्रमाणोंकी गति ठीक होसकेगी अन्यथा प्रमाणोंका व्याघात ही निश्चित है। इसलिये नित्यअनित्य सर्वथा एकान्त प्रमाणवादियोंके मतमें 'तीर्थकृत्समयानां, अर्थात् तीर्थच्छेद संप्रदायसे कहांसे आप्तता न्याय संगत होसकती है ? नहीं होगी।

तथा मीमांसकोंके मतमें क्वचित् अनाविलज्ञान नहीं होनेसे आचार्य

निराकरण करते हुए तथा स्याद्वादमतका अस्तित्व बताकर उनका परिहार करते हैं। अर्थात् तीर्थच्छेद संप्रदायके एकान्तवादीयोंके मतमें अनाविलज्ञान अर्थात् निरावरण (केवलज्ञान) का अभाव होनेसे वे रथ्यापुरुषके समान माने गये हैं अर्थात् गल्लीयोंमें इधर-उधर घूमने वालोंके सदृश होनेसे उनमें वास्तविक आप्तता नहीं है। पुनः अविशिष्टवागादी प्रतिषेधवादी अर्थात् स्याद्वादीयोंने युक्ति तथा शास्त्रके अविरोध वचनसे अविशिष्टवाक्त्वका निराकरण किया है। इसीप्रकार युक्तिशास्त्राविरोधिवाचासे ही मीमांसकोंकी अक्षबुद्धिका निराकरण किया है। तथा आदिशब्दसे देश, काल, द्रव्यादिकोंका ग्रहण किया, और इच्छाकाभी निराकरण किया है। जिसप्रकार बौद्धादिकोंमें माने गये वागादिक अर्थात् वचनादिक निर्दोषज्ञानके निराकरण करनेमें समर्थ नहीं हैं। किन्तु स्याद्वादन्याय वेदियोंने माने हुए युक्तिशास्त्रके अविरोधवचन भगवान् तीर्थंकर प्रभुमें ही विद्यमान है। तथा अयुक्ति शास्त्रवादियोंको यह वचन अगोचर होनेपर उनको अकलंकदेवकी बुद्धि ग्रहण करनी चाहिये। इसप्रकार सिद्ध हुआकि, जिसमें सुनिश्चित है असंभव वाधकप्रमाण, उससेही तीर्थच्छेद संप्रदायका निराकरणकर उसीकारणसे परमात्मा अर्हन्तभगवान्में ही इन्द्रिय-अनिन्द्रियके अन्यतम आवरणोंका क्षयोपशम होजाना इनका नामही लब्धि है, तथा अर्थग्रहण करनेका जो व्यापार है वह उपयोग है और इन दोनोंका संस्कार अर्थात् आवरण निवन्धनका नाश हो जानेपर भव-संसारका विध्वंस अर्थात् मोक्ष प्रभु तीर्थंकर परमदेवको ही गुरु माने गये हैं इसप्रकार कारिका व्याख्यान हुआ। इसीप्रकारसे सकलस्याद्वादन्याय विद्वेषी बौद्धादिकोंके आप्त प्रतिक्षेप किये गये। तथा स्याद्वादीयोंके आप्त (सर्वज्ञ) अप्रतिक्षेप होनेसे सुनिश्चित है असंभव बाधकप्रमाण उससेही भगवान्में आप्तपन है अन्योंमें नहीं है यह यथार्थ सिद्ध हुआ। इसीकी सार्थकता चौथी कारिकामें वतलाई जायगी।

मीमांसक कहते हैं यदि परमात्मा साक्षात् वस्तु जानते हैं तो इन्द्रिय-संस्कारके अनुग्रहसे ही अन्यथा प्रत्यक्षत्त्वका विरोध हो जायगा। स्याद्वादी उत्तर देते हैं कि, युगपत् संपूर्ण अर्थोंको जाननेमें इन्द्रियसंस्कार ज्ञान नहीं पैदा कर सकते हैं क्योंकि वे असमर्थ हैं। अर्थात् इन्द्रियोंका विपय मर्यादित वर्तमान कालकाही होनेसे "सम्वन्धं वर्त्तमानं च गृह्यते चक्षुरादिभिः" इति वचनात्। अर्थात् चक्षुरादिक इन्द्रियोंके द्वारा संबंधित वर्तमान कालिन अर्थ ग्रहण किया जाता है ऐसा वचन होनेसे। इसलिये यदि ऐसा होगा तो वेआप्त

ज्ञानवान् नहीं कहलायेंगे अर्थात् भविष्यत् कालीन तथा भूतकालीन विषयोंके ज्ञानका अभाव होनेसे उनमें अज्ञत्व आजायगा इसप्रकार नहीं हो सकता। लब्धि तथा उपयोगके संस्कार क्षय होनेसे ही अतीन्द्रियत्व आजायगा ऐसा वचन है। तथा लब्धि-उपयोगका जो संस्कार वही धारणा कहलाती है उन दोनोंका अभाव होनेसे ही ज्ञानी कहलावेंगे। इसलिये संपूर्ण रीतिसे ज्ञानावरणीय कर्मका क्षय होनेसे ही भगवान् अतीन्द्रियप्रत्यक्षको ग्रहण कर सकते हैं ऐसा सिद्ध हुआ।

कश्चित्स्वमतवर्ती प्रश्न करता है—भावेन्द्रियोंमें आवरण निवन्धनत्व कैसा ? ऐसा कहोगे तो देशघाति ज्ञानावरण स्पर्धकोंका उदय तथा सर्वघाति ज्ञानावरण स्पर्धकोंका उदयाभाव सदवस्थारूप उपशम इसप्रकार आत्मामें कर्मस्वरूपका संबंध विद्यमान होनेसे आवरणनिवन्धनत्वकी सिद्धि होती है।

मीमांसक शंका करता है कश्चित् भवभृत् अतीन्द्रिय प्रत्यक्षको ग्रहण करनेवाला नहीं है जैसे भगवान्में यह लक्षण घटित होगा, ऐसा प्रश्न उपस्थित होनेपर आचार्य उत्तर देते हैं कि यह तुह्मारी शंका श्रेयष्कारक नहीं है, क्योंकि उनमें 'भवभृतां' प्रभुत्व होनेसे। तथा भवभृत्साम्यमें ऐसा धर्म नहीं देखा गया है अर्थात् सकलभवभृत्प्रभुमें सिद्ध करनेमें शक्य नहीं है क्योंकि वे संसारीजन प्रक्रृतिसेभी अत्यन्त दूर वर्त्ति हैं।

पुनश्च मीमांसक कहता है सुनिर्णित है असंभववाधकप्रमाण, इसमें ही भवभृत्प्रभुको सिद्ध करते हो तो हेतु असिद्ध है। इसलिये सुनिश्चित है असंभव साधकप्रमाणत्व वह सर्वज्ञ वाधकके लिये विद्यमान है तथा प्रत्यक्षप्रमाण तो उनके साधकके लिये समर्थ नहीं है। तथा अनुमान प्रमाणभी सर्वज्ञ साधक नहीं हो सकता है क्योंकि उनका एक अंशभी यह प्रमाण दिग्दर्शित नहीं करेगा। कहा है कि—आधुनिक समयमें हमें सर्वज्ञ दृग्गोचर नहीं हो सकते हैं अर्थात् हमने नहीं देखा।

आगम प्रमाणभी सर्वज्ञ प्रतिपादक नहीं है क्योंकि वह अपौरुषेय तथा अनित्य होनेसे तथा योगमें उस का प्रामाण्य माना जाय तो स्वरूपमें नहीं माना जायगा। वेही सर्ववित् अर्थात् सव जानने वाले हैं तथा लोकस्वरूपको ही समझनेमें समर्थ हैं, इत्यादि हिरण्यगर्भ सर्वज्ञ हैं। तथा इसप्रकारके नित्य आगम माने जाय तो कर्मार्थवादका प्रसंग आ जायगा इसलिये सर्वज्ञस्वरूपका ही असंभव है। अतः स्तुत्यर्थ कथनपर वचनोंसे भी सर्वज्ञत्वका विधान नहीं देखा जाता है।

यदि आगमसे ही सर्वज्ञत्वका अस्तित्व सिद्ध होजायगा ऐसा कहोगे तो भी कुतश्चित् आगम प्रमाणका ही अयोग देखाजाता है क्यों कि अनादि आगमसे आदिमत्सर्वज्ञकी सिद्धि माननेसे विरोध आजाता है।

तथा अनित्य आगमभी सर्वज्ञ प्रतिपादक नहीं है। अतः परस्परा श्रयनामक दोष आता है। और नरान्तर प्रणीत आगम मानोगे तो भी उसको प्रमाणभूत नहीं माना जायगा जिससे सर्वज्ञ सिद्ध होजाय। तथा असर्वज्ञप्रणीत आगमवचन मानोगेतो प्रामाण्यत्वका अभाव हो जावेगा। कहा है कि ।१। आगम विधिसे भी कश्चित् नित्य सर्वज्ञ बोधक नहीं है। तथा चोदना बलसे भी सर्वज्ञका तात्पर्य नहीं जाना जाता है और वाक्यार्थ प्रधानसे भी सर्वज्ञका अस्तित्व नहीं माना गया है तथा कोई भी प्रमाणोंसे सर्वज्ञ अवगत है ऐसे भी नहीं कहसकते हैं।२। तथा आगमका अर्थ अनादिकालीन होनेसे वह आदिमान् सर्वज्ञको कैसे कहेगा। और कृत्रिम असत्य आगमसे सर्वज्ञका प्रतिपादन कैसे होगा।३।

अर्थात् सर्वज्ञके वचनसे सर्वज्ञ हैं अन्यथा अज्ञही माने जाते हैं। अतएव इन दोनों की सिद्धि कैसे हो सकती है परस्परमें अन्योन्याश्रयनामक दोष आता है।

सर्वज्ञ द्वारा कथन किया गया वाक्य सत्य है जिससे उनका अस्तित्व माना जावें। इन दोनोंकी कैसे सिद्धि होगी, क्योंकि प्रमाणान्तरसे सर्वज्ञकी कल्पना की जावें।५।

तथा असर्वज्ञप्रणीत आगम नहीं हो सकता क्योंकि उनका वचन अप्रामाण्य होनेसे। और सर्वज्ञतक पहुँचनेवाला स्ववाक्य, उससे सर्वज्ञको क्या जाना जायगा ?।६।

उपमान भी सर्वज्ञ साधक नहीं है क्योंकि सर्वज्ञसदृश्य इस जगत्में किसी का भी अभावही है। तथा सर्वज्ञ सदृश्य किसीको भी इस समयमें देखा है जिससे हमने सर्वज्ञको जानलिया है ?

अर्थापत्ति भी सर्वज्ञको सिद्ध नहीं करसकता है, क्योंकि अर्थापत्तिसे उत्पन्न किया हुआ अर्थ उसका अभाव है। और धर्मादि-उपदेश तो सर्वज्ञ के अभावमें भी संभव है, क्योंकि वहुत लोगोंने उसको ग्रहण किया।

कहाभी है सर्वज्ञके अभावमें भी वौद्धादिकोंने धर्माधर्मादिगोचर उपदेश

दिया है। तथा सर्वज्ञके अभावमें उपदेशका भी अभाव है।१। वे वेदजानकार नहीं हैं क्योंकि उपदेश वेदसे संभव नहीं है इसलिये केवल व्यामोहसे ही उन्होंने किया है।२।

जो मन्वादिक हैं उनके प्राधान्यसे त्रयीविदाश्रित ग्रन्थ मौजूद हैं तथा वे ग्रन्थ वेदप्रभवोक्त कहे जाते हैं इसप्रकार उनके उपदेश सिद्ध हैं।३।

तथा प्रमाणान्तर सदुपलंभक सर्वज्ञसाधक नहीं है इस समय हमलोगोंका विश्वास है कि प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके द्वारा सर्वज्ञ सिद्ध किया जायगा किन्तु ऐसी बात नहीं है, क्योंकि देशांतरवर्ति, कालान्तरवर्ति कोईभी प्रमाण सर्वज्ञसाधक नहीं हो सकता है। तथा दूरादिनियतार्थ गोचर प्रमाणोंसे तज्जातीयअर्थ दृष्टिगोचर हो सकते हैं अतः आधुनिक समयमें ऐसा वचन देखा जाता है। तथापि विवादाध्यासित देशमें, कालमें प्रत्यक्षादिप्रमाण प्रत्यक्षादिग्राह्यसजातीय अर्थको ग्रहण करते हैं किन्तु विजातीय सर्वज्ञादि अर्थग्राहक नहीं हैं।

सिद्धान्तपक्ष ग्रहणकर वादी विचार करता है कि, जैसे यथाभूत इन्द्रियजनित्य प्रत्यक्षादिकोंसे सर्वज्ञादि अर्थ असाधक देखकर तथा भूत देशान्तरमें तथा कालान्तरमें तत्सदृश्य सिद्ध करते हैं या अन्यथा भूत ?। यदि तथा भूत कहोगे तो सिद्ध साधन नामक दोष आजाता है। और अन्यथा भूत कहोगे तो अप्रयोजक हेतु है। विवादाध्यासित प्रत्यक्षादिप्रमाण इन्द्रियादि सामग्री विशेषकी अनपेक्षा नहीं हैं क्योंकि प्रत्यक्षादि प्रमाणत्व हेतु होनेसे अर्थात् प्रसिद्ध प्रत्यक्षादि प्रपाणके समान होनेसे। क्योंकि गिधाडपक्षीकी आँख तीक्ष्ण होती है, तथा रान सूअरके कान तीव्र होते हैं और चींटियोंके घ्राण वहुतही तीक्ष्णतम होनेसे प्रत्यक्ष से देखा जाता है कि, दूरवर्ति पदार्थोंके आस्वाद ग्रहण करते हैं। तथा बिल्ली, उल्लू तथा चूहे इत्यादि नक्तञ्चर प्राणी कहलाते हैं अर्थात् सूर्य प्रकाशके अभावमें भी रातमें संचार कर जीते रहते हैं।

तथा कात्यायन=वररुचिके अनुमानातिशयसे अथवा जैमिन्यादि आगमातिशयसे उनको भी इन्द्रियोंकी एकाग्रता विना अर्थ गोचर करलेना असंभव है।

उन लोगोंने स्वार्थ अर्थात् नियत विषयका उल्लंघन नहीं करने पर भी अतीन्द्रियको नहीं माना है अतएव तत्सदृश्य अर्थको वे नहीं जानसकते हैं।

कहा गया है कि इन्द्रियोंका भी अतिशय देखा गया है वह नियत विषय का उल्लंघन नहीं करता है अर्थात् दूरवर्ति, सूक्ष्मादि पदार्थोंको चक्षु देख सकता है किन्तु देखना यह विषय कानका नहीं है।१।

जो भी सातिशय प्रज्ञा, स्मृत्यादि शक्ति युक्त पुरुषोंके द्वारा देखे गये हैं वे सब इन्द्रियजन्य ज्ञानसे अल्प-अल्प प्रमाणोंमें ही न तु अतीन्द्रिय ज्ञानसे ।२।

बुद्धिमान् पुरुषभी सूक्ष्मादि अर्थोंको देखनेमें समर्थ है और तज्जातीय अर्थो का उल्लंघन नहीं करता हुआ उनमें ही लवलीन रहता है ।३।

एक शास्त्रके विचारमें तो महान् अतिशय देखे जाते हैं किन्तु शास्त्रान्तर ज्ञान एक शास्त्रज्ञान मात्रसे नहीं होगा ।४।

व्याकरण जानकर शब्द, अपशब्दको दूर करसकते हैं किन्तु उस बुद्धि से नक्षत्र तिथि तथा ग्रहणके निर्णय नहीं कर सकते हैं ।५।

ज्योतिषशास्त्रज्ञ उत्कृष्ट रीतिसे चन्द्रग्रहण तथा सूर्य ग्रहण जानते हैं, किन्तु भवत्यादि शब्दों के लक्षण यथार्थ जाननेमें समर्थ नहीं हो सकते हैं ।६।

प्राचीन राजालोगोंके चरित्र तथा ग्रन्थ संदर्भ इतिहास वगैरह ज्ञानातिशयवान् जान सकते हैं, किन्तु स्वर्ग देवताओंके पुण्य' पाप जाननेमें समर्थ नहीं हो सकते हैं ।७।

जो पुरुष आकाशमें दस हाथ उडकर जा सकता है किन्तु सैकड़ों अभ्यासोंसे भी एक योजन उड़कर नहीं जा सकता है ।८।

इस प्रकार इन्द्रियजन्य प्रत्यक्षादिसे अतीन्द्रियभूतज्ञान होना संभवनीय नहीं है जिससे सम्भाव्य अतीन्द्रिय प्रत्यक्षादिसे 'प्रत्यक्षादिप्रमाणत्वात् इतिसाधनस्य'अर्थात्प्रत्यक्षादि प्रमाणत्व साधनमें व्यभिचार आजायगा । तथा पुरुषविशेषमें वह अतीन्द्रिय प्रत्यक्षसंभाव्य व्यभिचारित्व है ऐसा कहोगे तो उस पुरुष विशेषका ही असिद्धत्व है क्योंकि सर्वपुरुषोंमें साधकका अभाव है अतः त्रिविप्रकृष्टार्थ अर्थात् सूक्ष्मपरमाण्वादिक पदार्थ, अन्तरित रामादि, दूरवर्ति हिमवदादि पदार्थ ये सब किसी पुरुष विशेष को साक्षात्कारी नहीं हो सकते हैं। इस प्रकार मीमांसक यथार्थ परीक्षक नहीं कहला सकता है ।

यहाँपर स्याद्वादी कहते हैं कि, सर्वज्ञका निराकरण नहीं हो सकता है । पूर्वमें तुमने सुनिश्चित है असंभव साधक प्रमाणत्व सिद्ध है ऐसा जो कहा है वह नितान्त असत्य है, जिससे मीमांसक प्रतिकूलताका अवलम्बन कर सके किन्तु नहीं । तथा अन्यत् संवादकत्वादि भी बाधक नहीं हैं अर्थात् उनके दिये गये प्रत्यक्षादि विश्वास कारण नहीं हैं । सर्वज्ञ सिद्धिमें बाधकप्रमाणका असंभव है

इससे सर्वज्ञ सत्ताकी सिद्धि होगई अर्थात् सर्वज्ञके सत्यदर्शनमें या असत्यदर्शनमें अविशेषता होनेसे सर्वत्रही सुनिश्चित है असंभव वाधक प्रमाणका अभाव इसलिये प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष इन दोनोंका विभ्रम सिद्ध हुआ।

मीमांसक कहता है कि, हमने सर्वज्ञका निराकरण किया है इसलिये सर्वज्ञकी सिद्धि नहीं हो सकती है। पूर्वमें कहागया सुनिश्चित असंभवत्साधक प्रमाणत्वही स्वप्रत्यक्षकी तथा सर्वज्ञान्तर प्रत्यक्षकी सिद्धि सर्वज्ञ साधकतासे ही संभवनीय होगी। तथा अन्तरित राम रावणादि दूरवर्ति हिमवदादि सकल सूक्ष्मादि अर्थ प्रतिपादक सर्वज्ञ वचन विशेषात्मक लिंग जनित अनुमान ही सर्वज्ञ साधक हो सकता है। तथा अनादि प्रवचन विशेष भी सर्वज्ञ साधकता से ही सिद्धहोगा। हमने पूर्वमें ही सर्वज्ञका निराकरण किया तो उत्तर कालमें सर्वज्ञ की सिद्धि कैसे होगी ?

अव सिद्धान्ती कहते हैं–मीमांसकोंका ऐसा कहनाही स्वमनोरथमात्र है अर्थात् सर्वज्ञका निराकरण नहीं हो सकता क्योंकि सर्वथा वाधक प्रमाणका अभाव होनेसे अयोगता हेतु सिद्ध होजाता है।

यदि सदुपलंभक प्रमाणपंचक निवृत्तिलक्षण ज्ञापकानुपलंभ अर्थात् विद्यमान दर्शक प्रत्यक्षादि प्रमाणपंचक अभाव स्वरूप होनेसे ज्ञापकानुपलंभ अभाव प्रमाणही है इसलिये वह सर्वज्ञका वाधक हो सिद्धहोता है ऐसा कहोगे तो ठीक नहीं है।

सिद्धान्ती दूषण देते हैं जैसे–सर्वज्ञ अनुपलंभ प्रमाण स्वसम्वन्धि है या परसम्वन्धि है ? यदि सम्वन्धि कहोगे तो असिद्ध है। तत्त्वार्थश्लोक वार्तिकमें कहा है कि–यदि स्वसम्वन्धि है तो व्यभिचारी है अर्थात् समुद्रमें कितने घडे जल है इसप्रकार पूछनेके समान होनेसे अल्पज्ञ नहीं जान सकते हैं।१।

तथा सर्वसम्वन्धि तो वह जाननेके लिये किंचिज्ञ होनेसे अशक्य है। यदि सर्ववोध कहोगे तो केचित् विशेष पुरुष उसके जानकार हैं तो उसका निषेध क्यों करते हो।२।

मीमांसक और सर्वसम्वन्धि सर्वज्ञका जानकार नहीं है क्योंकि चक्षुओंके द्वारा जाना जायगा ऐसा नहीं होसकता है वह अतीन्द्रिय होनेसे अगोचर है।३।

तथा अनुमानसे भी सर्वज्ञका अस्तित्व नहीं जाना जाता है क्योंकि

अत्यन्त परोक्ष होनेसे ज्ञापकलिंगकाही अभाव है। एवं अर्थापत्ति तथा उपमानभी सर्वज्ञसाधक नहीं हो सकते अर्थात् अन्यथाभाव सर्वज्ञ सदृश्यकी उपपत्ति नहीं है।४।

और सर्व प्रमातृ संबंधि प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका निराकरण किया गया है फिर केवल आगमसे अर्थात् ज्ञापकानुपलंभनसे ही सर्वज्ञका अभाव सिद्ध होता है। ऐसा कहनेवाला मीमांसक कैसे परीक्षक होगा ? ।५।

अर्थात् कार्यार्थमें चोदनाज्ञान प्रमाण है ऐसे कहनेवाले मीमांसकोंको यह सम्मत है। किन्तु सर्वज्ञके स्वरूप सत्तामें मात्र ज्ञापकोपलंभ नहीं है ऐसे कहनेसे 'जल पवित्र है' इसमें भी प्रामाण्यका प्रसंग आयगा।६।

तथा सर्वज्ञका ज्ञापकोपलंभकाही अभाव है क्योंकि अभाव प्रमाणसे यह सिद्ध होता है। ऐसा कहोगे तो नहीं अर्थात् सब पुरुषोंके संबंधमें ज्ञापकानुपलंभनकी प्रवृत्ति नहीं है।।७।।

तथा वस्तुके स्वरूप ग्रहण कर एवं तत्प्रतियोगिके स्मरण करके भी मानस प्रत्यक्षसे सर्वज्ञका अस्तित्व सिद्ध नहीं होता है। क्योंकि जिनके मतमें अक्षज्ञान (प्रत्यक्षज्ञान) की अनपेक्षा है।८।

क्योंकि उनके मतमें संपूर्ण मनुष्य ज्ञान नहीं होनेसे अर्थात् सर्वज्ञ ज्ञापन कालमें मानस ज्ञान नहीं होता है इसलिये सर्वज्ञका नास्तित्वही सिद्ध है।९।

तथा संपूर्ण मनुष्योंको भी युगपत् ज्ञान नहीं होता है, एवं क्रमसे भी नहीं क्योंकि अन्यपुरुषादि मनोव्यापारके प्रत्यक्षत्वादिकोंको अनिष्टपन माने गये हैं।१०।

तथा क्वचित् मनुष्यमें युगपत् ज्ञान होगा तो सर्वज्ञकी नास्तिता निश्चिति है। एवं अन्यपुरुषोंमें भी नहीं है क्योंकि उनकी सर्वत्र नास्तिता गति है अर्थात् सर्वज्ञका नास्तित्व ही है।११।

एवं प्रमाणान्तरोंसे भी मीमांसकोंको क्वचित्पुरुषमें सर्वज्ञत्व नहीं मान्य है क्योंकि उन्होंने सब पुरुष मात्रका ग्रहण किया है। तथा अनुमानादि लिंग भी असिद्ध हैं। इसलिये पूर्वमें ही हमने सर्वज्ञकी नास्तिकताको प्रत्येक प्रमाण से सिद्ध की है।१२।

तथा पूर्व कालमें सर्वज्ञ ज्ञापकोपलंभभी कदापि सिद्ध नहीं था क्योंकि

जिसका स्मरण करनेसे नितान्त ही सर्वज्ञके अस्तित्वकी सिद्धि हो जावेगी ? ।१३।

यदि जैनादिकोंके उपगमसे सिद्ध कहोगे तो नहीं ऐसा हम साध्य करेंगे। जैसे परोपगमको (जैनोंको) प्रमाण कहोगे तो अन्योन्य अर्थात् वादि प्रतिवादियोंको भी सिद्ध होगा। अन्यथा अप्रमाण कहोगे तो परस्पर दोनोंको ही असिद्धत्व आयगा ।१४।

शंकाकार पूछता है—सर्वथा एकान्त परोपगमसे कैसे सिद्ध होगा यदि जैनोंके द्वारा निषेध किया जाता है इस प्रकार बुद्धिमान् लोगोंको नहीं कहना चाहिये ।१५।

क्योंकि ज्ञात किया जाता है कि वस्तुका स्वरूप अनन्त धर्मात्मक होने से वह स्वयमेव अबाधित कहलाता है। यहां पर कोनसा दोष है जिससे सुयुक्तियों के द्वारा विवादाध्यासित एकान्तको साधनेमें ।१६।

तथा अनेकान्तही विज्ञान है और एकान्त वहां अनुपलंभ है इसप्रकार विधि, निषेधकी गति नहीं हो सकती ।१७।

अब सिद्धान्ती कहते हैं कि—सर्वत्र सर्वज्ञका ज्ञापक अनुपदर्शन नहीं है जिससे सर्वज्ञ दर्शनारोप सिद्ध होगा तो निषेध किया जायगा नान्यथा ।१८।

वह असिद्ध है, ज्ञापकानुपलंभन सर्वज्ञके बाधक नहीं है सिद्ध हुआ कि सुनिश्चित है जिसमें असंभवव्दाधक प्रमाणत्व वही सर्वज्ञके साधक प्रमाण माना गया है।

तथा सर्वज्ञ हैं अर्थात् सुनिश्चित है जिसमें असंभवव्दाधक प्रमाण उससे प्रत्यक्षादि प्रमाणवत् यह दृष्टात दिया गया है। एवं प्रत्यक्षादि प्रमाण विश्वास-नीय हैं क्योंकि उनमें बाधक असंभव है। इस हेतुमें दूसरे संवादकत्वकी प्रवृत्ति है क्योंकि सामर्थ्यका सद्भाव अदुस्ट कारणसे हुआ है। उस संवादकत्व की, सुनिश्चत है असंभवव्दाधकत्वमें प्रवृत्ति; देखी जाती है। तथा वादिप्रति वादियोंको प्रत्यक्षादि प्रमाण प्रसिद्ध उदाहरण हैं अर्थात् साध्य, साधन धर्म अविकल होनेसे।

तथा सुनिश्चितासंभवव्दाधक प्रमाण अविद्यमान है इसप्रकार संदिग्ध, विव्पक्षका व्यावृत्तक है ऐसा मत मानो क्योंकि विपक्षमें बाधक प्रमाणका सद्भाव है।

जो असत् है वह सुनिश्चितासंभवव्दाधक प्रमाण नहीं है। जैसे मरीचिकामें जल है यह बाधक प्रमाण संभवनीय है। वैसे मेरू पर्वतके शिखर पर मोदक (लड्डू) हैं इसप्रकार इन दोनोंमें सुनिश्चितासंभवव्दाधकप्रमाणत्व हेतु संभव है। इसीप्रकार सुनिश्चितासंभवव्दाधक प्रमाणही सर्वज्ञ हैं यह सिद्ध हुआ।

इसलिये प्रकृत सर्वज्ञ सिद्ध होनेपरभी हेतु अपनी सत्ताको यदि नहीं सिद्ध करेगा तो प्रत्यक्षभी अप्रत्यक्ष हो जायगा, और विश्वास नहीं होनेसे वह प्रत्यक्ष स्वप्नादिविभ्रमवत् हो जायगा।

तथा प्रत्यक्षका सुनिश्चितासंभवव्दाधकप्रमाणत्वके अभावमें तथा सर्वज्ञ दर्शनमें या दर्शनाभासमें समान हो जायगा क्योंकि विशेषका अभाव होनेसे।

मीमांसक शंका—साधक, बाधक प्रमाणोंके सद्भावसे सर्वज्ञमें संशय है ऐसा कहनाही युक्तिसंगत नहीं है क्योंकि स्याद्वादीयोंने साधक तथा बाधक प्रमाणोंका निर्णय किया है। यदि सर्वज्ञके भाव एवं अभावमें सम्यग्ज्ञान नहीं होकर निर्णय नहीं होगा तो संदेह करना योग्य है। क्योंकि सर्वज्ञ सत्तामें साधकका निर्णय होता है और असत्तामें बाधकका निर्णय किया जाता है। तथा वस्तुमें इनके उभय निर्णय संभवनीय नहीं हैं, विरोध होनेसे जैसे जहां साधकका अभाव वहां बाधकका सद्भाव वैसे जहां बाधकका अभाव वहां साधकका सद्भाव इसलिये एकत्र साधक, बाधकका अभाव सिद्ध नहीं है। पुनः सत्तामें साधकका निर्णय नहीं होनेसे संदेह हो जाता है, एवं असत्तामें बाधकका अनिर्णय हो तो सर्वत्र बुद्धिमानोंको संदेह होता है।

तब भवग्रहण करनेमें प्रभु इस विषयमें सुनिश्चितासंभवव्दाधकप्रमाणत्व सत्तामें साधकत्वको सिद्ध होना है एवं जहां सुनिश्चितासंभवव्दाधक प्रमाण है वहां सुनिश्चितासंभवत्साधक प्रमाण घटित नहीं होता है क्योंकि परस्परमें विरोध आता है। अतः सुनिश्चितासंभवत्साधक प्रमाण सर्वज्ञमें सिद्ध नहीं होता है जिससे सुनिश्चितासंभवव्दाधक प्रमाण व्यावर्तक हो सकेगा ?। अतएव निर्दोषत्वहेतुसे भवभृतां प्रभु सर्वज्ञ हैं ऐसा सिद्ध होगया।

निश्चयसे ज्ञस्वभावी सर्वज्ञकिसीको भी अगोचर नहीं है जिनने नहीं जान सके, अन्यथा स्वभावान्तर अर्थात् अज्ञत्वलक्षणका निषेध होनेसे।

मीमांसक कहता है कि, सर्वज्ञके अज्ञत्वलक्षणका प्रतिषेध कहां सिद्ध है जिससे वे ज्ञस्वभावी होंगे ? तथा सभी अर्थ उनके विषय हो जावेंगे ? अतः सर्वज्ञको जान सके, यदि तुम ऐसा कहोगे तो स्याद्वादी उत्तर देते हैं कि, चोदनाके बलसे भूत, वर्तमान, भविष्यत्कालीन सकलार्थका ज्ञान होना अन्यथा संभव नहीं है अर्थात् ज्ञस्वभावत्वका अभाव कैसे होगा ? आत्माका ज्ञस्वभावही साध्य है। अर्थात् चोदना-भूत, वर्तमान तथा भविष्यत्कालीन विप्रकृष्टार्थको भी जानता है किन्तु सकलार्थ ज्ञानस्वभावी आत्माको नहीं जानता है ऐसा स्वयमेव कहने वाला मीमांसक वुद्धिमान कैसे हो सकता है ? क्योंकि ज्ञान आत्मासे भिन्न नहीं है इसलिये मीमांसकको कथंचित् अभेद मानना चाहिये। यदि सर्वथा भेद मानने से यौगमतका प्रसंग आ जायगा। अतः पुरुष अज्ञस्वभावी नहीं है, भूतादि अशेषार्थ विषयमें चोदना ज्ञानोत्पत्ति करेगी या क्वचिद्विषयमें करेगी ? यदि सर्वत्र व्याप्तिज्ञानकी उत्पत्ति नहीं है तो विधि, प्रतिषेधका विचारही नहीं बन सकता है।

मीमांसककी शंका–कस्यचित्, क्वचित्में अज्ञान कैसे ? ऐसा कहोगे तो जैन उत्तर देते हैं–अर्थात् चेतनाके संबंधि–ज्ञानावरणादिकर्म मोहोदयके निमित्त होजाते हैं जैसे शराब पिये हुए मनुष्यके समान।

मीमांसक पूछता है–वह ज्ञानावरणकर्म कैसे सिद्ध होगा ?

आचार्य उत्तर देते हैं–विवादाध्यासित जीव उसको मोहोदयसे अज्ञानादि-कोंका उदय होता है, संबंध्यन्तर कारणसे मोहोदय होता है तथा मदिरा कारणके मोहोदयवत् इसप्रकार अनुमानसे ज्ञानावरणादिकर्म सिद्ध हैं। अर्थात् संबंध्यन्तर आत्माके ज्ञानावरणादिकर्म हैं। उस कर्मका अभाव होनेसे संपूर्णतासे विरत-व्यामोही भूत, भविष्य तथा वर्तमान पदार्थोंको देखनेमें कोई आपत्ति नहीं है क्योंकि ज्ञानोत्पादसे यह हेतु दिया गया है।

किन्तु ज्ञानावरणादि संबंध्यन्तरका अभाव होनेसे साकल्यतासे कैसे विरतव्यामोही हो सकते हैं जिससे समस्त भूत, भविष्य तथा वर्तमानवर्ति अनन्तार्थ व्यंजन पर्यायात्मक जीवादि तत्वोंको साक्षात्कैसे कर सकते हैं, ऐसा कहोगे तो–

स्याद्वादी उत्तर देते हैं–अर्थात् सत्यका अभाव नहीं हो सकता है तथा असत्यका प्रादुर्भाव नहीं। जैसे–अग्निके अभावमें धुंआका भी अभाव देखाजाता

है अतएव संबंध्यन्तर ज्ञानावरणादि कर्मोंके सद्भावमें आत्माका व्यामोह हो जाता है क्योंकि अज्ञानका अभाव होनेसे व्यामोह नहीं होता है इसप्रकार निश्चय किया जाता है।

मीमांसक शंका–विरतव्यामोही समीपवर्ति संपन्नार्थको ही देखेगा किन्तु दूरवर्ति अर्थको नहीं देख सकता है।

स्याद्वादी उत्तर देते हैं–ऐसा कहना अयुक्त है क्योंकि प्रत्यासत्ति, विप्रकर्ष इन दोनोंमें ज्ञान तथा अज्ञानका अभाव है अर्थात् चक्षु, तारका इन दोनोंका अंजनके साथ प्रत्यासत्ति होनेपरभी ज्ञानोदयका अभाव है। जैसे चक्षु तथा तारका चन्द्रमा और सूर्यको भी जानती है।

इसलिये योग्यताका सद्भाव होनेसे तथा ज्ञानावरणका विशेष अभाव होनेपर योग्यताही ज्ञानका कारण है। अतः प्रत्यासत्तिका अभाव तथा विप्रकर्षका सद्भाव होने परभी ज्ञानोत्पाद देखा जाता है। इसलिये वही योग्यता–देशतः तथा संपूर्णतासे व्यामोहका विनाश होजाना उस प्रतिवंधिकर्मका क्षयोपशम तथा क्षय लक्षण है। इसप्रकार साकल्यतासे विरतव्यामोही सब देखता ही है।

कहा गया है कि—सर्वज्ञ ज्ञेय (जानने) योग्य पदार्थोंको जाननेमें कैसे अज्ञ होंगे ? अन्यथा ज्ञेयमें प्रतिवंधन हो जायगा। अतएव अग्नि दाहययुक्त इंधनको नहीं जला देयगी ? अवश्य जलायगी, अन्यथा प्रतिवंधनका प्रसंग आ जायगा।

जैसे–अंजनादिसे सुसंस्कृत चक्षु प्रकाशके अभावमें भी देख सकता है वैसे अर्हत्प्रत्यक्ष इन्द्रियज्ञानकी अपेक्षा नहीं करता हुआ ज्ञेय पदार्थको जान सकता है। इसलिये साकल्यतासे विरतव्यामोहसे या सर्वदर्शनसे ही देख सकते हैं। और जो देशतः विरतव्यामोही है वे किंचित् ही अस्पष्ट रूपसे देखते हैं। इसलिये उनके लिये ही इन्द्रियकी अपेक्षा मानी गई है। किन्तु उनके विलक्षण समस्तव्यामोह नष्ट हो चुका है ऐसे सर्वदर्शीके विषययें इन्द्रियकी अपेक्षा माननेसे सर्वज्ञत्वका विरोध हो जायगा। अर्थात् सर्वार्थोंके साथ युगपत् इन्द्रियोंका संबंध संभव नहीं है साक्षात् या परंपरा से।

तथा अवधि, मनः पर्ययज्ञानियोंके विषयमें देशतः (अंशतः) विरतव्यामोह संभवनीय होनेसे तथा मर्यादित विषयोंको विषय करनेसे इन्द्रियोंकी अनपेक्षा कैसे संभव है ?

सिद्धान्ती उत्तर देते हैं–आवरण क्षयोपशमके अतिशयवशसें स्वविषयमें स्पस्टरीत्या वस्तुस्वरूपका अवलोकन कर सकते हैं ऐसे हम कहेंगे। इसलिये साकल्यतासे विरतव्यामोही या सर्वदर्शनीयोंमें अनैकान्तिकत्वका दोष नहीं आसकता है। जैसे विपक्ष भूत मति तथा श्रुतज्ञानमें इन्द्रियोंकी अपेक्षा होनेपर वहां विरत व्यामोहत्वका असम्भव है। तथा अवधि, मनः पर्ययज्ञानमें विकलतासे विरतव्यामोहका सम्भव होनेसे पक्ष अव्यापक होकर हेत्वाभासका दोष आजाता है, ऐसा नहीं है। सकलप्रत्यक्षका ही हमने पक्षमें ग्रहण किया है। वहां इस हेतुका सद्भाव होनेसे, तथा विकल प्रत्यक्ष अवधि, मनः पर्यय ज्ञानका अपक्ष स्वीकार किया है। अतएव इन्द्रियग्राही हमारे पक्षमें अक्षकी अपेक्षाहोनेसे तद्वत् सकलप्रत्यक्षमें भी अक्षापेक्षा है ऐसा कहना ही शक्य नहीं है।

अर्थात् अंजनादिकोंसे असंस्कृत हमारे चक्षु प्रकाशकी अपेक्षा करते हैं, इसी प्रकार संस्कृत चक्षुभी प्रकाशकी अपेक्षा करेगा तो उसपरभी आलोकापेक्षाका प्रसंग आजायगा। अतः नक्तंचरादिकोंको प्रकाशके अभावमें भी उनको स्पष्ट रूपसे रूपावलोकन प्रसिद्ध है। इसलिये आलोक प्रत्यक्षके लिये नियत कारण नहीं है। ऐसा कहोगे तो सत्यस्वप्नज्ञान तथा ईक्षणिका ज्ञान अर्थात् द्वी-अक्षरा शाकिनी ग्राह्य इन दोनोंको स्पष्टरूपसे चक्षुरादिकों की अपेक्षा नहीं है यह प्रसिद्ध ही है। इसी प्रकार अक्ष (इन्द्रिय) भी प्रत्यक्षका नियत कारण नहीं है। जैसे–अंजनादिसुसंस्कृत चक्षुओंको प्रकाशकी अपेक्षा नहीं होने पर भी रूपावलोकन स्पष्टरीतिसे करते हैं। वैसे–साकल्यतासे विरतव्यामोहको सर्वसाक्षात्करनेमें अक्षकी अपेक्षा नहीं है। इस प्रकार इन्द्रियक्रमके व्यवधान व्यतिरिक्त सकल प्रत्यक्षी 'भवभृतां' अर्थात् संसार पूर्वक मोक्ष उसको पानेवाले गुरु प्रसिद्ध ही हैं।

जिससे–प्रभुके समवसरणमें देवोंके आगमनसे तथा बाहर सभाओंसे युक्त बाहिरंगलक्ष्मी एवं अनन्त चतुष्टयसे सहित अंतरंगलक्ष्मी इन दोनोंसे तथा दिव्यध्वनिसे, एवं समचतुरस्त्र संस्थान युक्त परमौदारिक शरीरादि महोदयसे भी महान् नहीं हैं, तथा तीर्थंकर मात्रासे भी महान् नहीं हो सकते हैं। जैसे–तीर्थच्छेदसंप्रदाय, तथा नियोग भावनादि संप्रदाय वैदिक प्रमाण भूत नहीं हैं। एवं प्रत्यक्षैक प्रमाणवादी संप्रदाय, तत्त्वोपलपववादी संप्रदाय या वैनयिक संप्रदाय ये सब प्रमाणभूत नहीं हैं। तब–सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणसंपन्न

भगवान् वर्द्धमान् भवभृत्प्रभु ही अत्यन्त दोषावरणकी हाना हानस तथा साक्षात्प्रबुद्ध अर्थात् सर्वज्ञ संपूर्णतत्वार्थ जाननेसे मुनियों एवं सूत्रकार–भगवान् समन्त भद्राचार्यादियोंसे स्तुतिकी जाती है।

---

सत्वमेवासि निर्दोषो युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्[10]।

अविरोधो यदिष्टं ते प्रसिद्धेन[11] न बाध्यते ॥६॥

दोषास्तावदज्ञानरागद्वेषादय उक्ताः। निष्क्रान्तो दोषेभ्यो निर्दोषः[12]। प्रमाणबलात्सिद्धः सर्वज्ञो वीतरागश्च सामान्यतो यः स त्वमेवार्हन्, युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्त्वात् यो यत्र[13] युक्तिशास्त्राविरोधिवाक् स तत्र निर्दोषो दृष्टो, यथा क्वचिद्व्याध्युपशमे[14]भिषग्वरः। युक्तिशास्त्राविरोधिवाक् च भगवान् मुक्ति संसार तत्कारणेषु[15], तस्मान्निर्दोष इति निश्चयः। युक्तिशास्त्राभ्यामविरोधः कुतोमद्वाचः[16] सिद्धोऽनवयवेनेति[17] चेद्यस्मादिष्टं मोक्षादिकं ते प्रसिद्धेन प्रमाणेन न बाध्यते। तथा हि यत्र यस्याभिमतं[18] तत्त्वं प्रमाणेन न बाध्यते स तत्र युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्। यथा रोगस्वास्थ्य तत्कारणतत्त्वे[19] भिषग्वरः। न बाध्यते च प्रमाणे न भगवतोभिमतं मोक्षसंसारतत्कारणतत्त्वम्। तस्मात्तत्र त्वं[20] युक्तिशास्त्रा-

---

टिप्पण्यां—[10]युक्तिस्तर्कः। शास्त्रमागमः। हेतुर्गर्भितं विशेषणमिदं। [11]यद्यस्मात्ते इष्टं प्रसिद्धेन न बाध्यते तत एवाविरोधः इत्यर्थः। [12]अनन्तरोक्त कारिकाद्वयोक्तानुमान द्वयबलात्। [13]तत्त्वे। [14]वैद्यशास्त्रयुक्त्यविरोधवाग् निर्दोषः। [15]मुक्तिश्च संसारश्च तत्कारणे च तेषु। [16]मम वर्द्धमानस्य। [17]सामस्त्येन। [18]यस्य पुरुषस्य स इति सम्बन्धः। [19]रोगश्च स्वास्थ्यं च तत्कारणानि च तान्येव तत्त्वं तस्मिन्। [20]भगवान्। सिद्धमस्ति, विषयविषयिणोरभेदोपचारात्। [21]तटस्थः

विरोधिवाक्। इति विषयस्य युक्तिशास्त्राविरोधित्वसिद्धेर्विषयिण्या भगवद्वाचो युक्तिशास्त्राविरोधित्व[२१] साधनम्। कथमत्र[२२] कारिकाया-मनुपात्तो भिषग्वरो दृष्टान्तः कथ्यते इति चेत् स्वयं[२३] ग्रन्थकारेणान्यत्रा-भिधानात्, "त्वंशम्भवः सम्भवतर्ष[२४]रोगैः सन्तप्यमानस्य जनस्यलोके। आसीरिहाकस्मिक[२५] एव वैद्यो वैद्यो यथा नाथरुजांप्रशान्त्यै" इति स्तोत्र प्रसिद्धेः।[२६] इह दृष्टान्तावचनं तु संक्षेपोपन्यासान्नविरुध्यते, अन्यथानुपप-न्नत्वनियमैकलक्षणप्राधान्य प्रदर्शनार्थं[२७] वा।

"त्वंशंभवः इस कारिकाका अर्थः—हे नाथ ! आप शम्भवनाथतीर्थंकर" जन्म, जरा, मरण, तृष्णा इत्यादिक भवरोगसे मुक्त हैं, तथा संसार समुद्रमें डूबकर पीडित अर्थात् दुःखित होकर तप्तायमान् जो लोग उनके लिये आपनिरपेक्षतासे अकारण वन्धु होनेसे वैद्यके रूपमें उन लोगोंका भवरोग शमनार्थ शांति दायक हैं। इस प्रकार स्वयंभूस्तोत्र प्रसिद्ध है।

अर्थः—हे भगवन् ! आपही निर्दोष हैं क्योंकि आपका वचन युक्ति और शास्त्रसे अविरोधी अर्थात् निर्वाधित है जो अविरोधी है वह स्वयमेव ग्रहण करने योग्य है तथा प्रत्यक्ष एवं अनुमान प्रमाण से वाधित नहीं है।

भावार्थः—दोष अर्थात् अज्ञान, राग व द्वेषादिक वगैरह कहे गये हैं उन दोषों से जो रहित हैं वे भगवान् अरहंतदेव निर्दोष हैं। युक्तिसे, तर्क प्रमाणसे, आगम-प्रमाणसे तथा अनुमान प्रमाणसे वीतरागी सर्वज्ञ भगवान् सिद्ध हैं। और सामा-न्यतः आप्त भगवान्का वचनामृत युक्ति, शास्त्र इत्यादिकसे निर्दोष होनेसे संसार नाशक मुक्तिमें कारण होजाता है अर्थात् यहां कार्य कारणका वाच्य वाचक सम्वन्ध है। यथा वीजाङ्कुर न्यायवत्। इन दोनों विषयोंको युगपत् नहीं कह सकते।

---

शंकते। [२३]समन्तभद्राचार्येण। [२४]सम्भवः संसारः। तर्षस्तृष्णा। [२५]प्रत्युपकारनिरपेक्षः। [२६]कारिकायाम्। पक्षधर्मत्वादिपञ्चरूपं विनापि अन्यथानुपपन्नत्वनियमलक्षणाद्धेतोः साध्यसिद्धेः कारिकायाम-दृष्टात वचनम्।

उसी प्रकार संसारपूर्वक मोक्ष है संसारके अभावमें मोक्षकाभी अभाव होगा। इसका नाम है बीजांकुरन्याय। अतएव भगवान् वर्धमान स्वामीका वचन निर्दोष होनेसे प्रमाण बलसे सिद्ध है। तथा उनके कहे हुये जो इष्ट मोक्षादिक तत्व हैं वे निर्दोष एवं प्रमाणसे प्रसिद्ध हैं। और पक्ष, सपक्ष विपक्ष इन पंच प्रमाणोंके बिना अन्यथानुपपन्नत्व लक्षणसेही साध्य की सिध्दि होजाती है, इसलिये इस कारिकामें दृष्टान्तका कथन नहीं होने परभी संक्षेपसे उपन्यास करनेसे विरोध नहीं आता है। अथवा भगवान् के मोक्षतत्वमें प्रत्यक्ष प्रमाणसे भी बाधा नहीं आती है उस बाधकत्वका सर्वथा अभाव है।

**भगवतोऽर्हत एव युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्त्वेन सुनिश्चितासम्भवब्दाधकप्रमाणत्वेन च सर्वज्ञत्ववीतरागत्वसाधनात्। ततस्त्वमेव महान् मोक्षमार्गस्य प्रणेता नान्यः कपिलादिः। यस्मात्—**

**त्वन्मतामृतबाह्यानां सर्वथैकान्तवादिनाम्।**
**आप्ताभिमानदग्धानां[1] स्वेष्टं[2] दृष्टेन बाध्यते ॥७॥**

**त्वन्मतमनेकान्तात्मकं वस्तु तज्ज्ञानं च तदेवामृतम्, अमृतस्य मोक्षस्य कारणत्वात् सर्वथा निर्बाधत्वेन परितोषिकारित्वाच्च। ततो बाह्याः सर्वथैकान्तास्तदभिनिवेशिनश्च[3] वादिनः। ते चाप्ताभिमानदग्धा एव विसंवादकत्वेन तत्त्वतोऽनाप्तत्वाद्वयमाप्ता इत्यभिमानेन स्वरूपात्प्रच्यावितत्वाद्[4]दग्धा इवदग्धा इति समाधिवचनत्वात्[5]। तेषां स्वेष्टस्य सदाद्येकान्तस्य दृष्टबाधनात्। अनेकान्तात्मकवस्तुसाक्षात्करणं बहिरन्तश्च[6] सकलजगत्साक्षीभूतं विपक्षे प्रत्यक्ष विरोधलक्षण[7]मनेन[8] दक्षयति[9]। सदाद्येकान्त विरोधस्या[10]नेकान्तात्मक वस्तु-**

टिप्पण्यां—१नित्यत्वाद्येकान्ततत्त्वम्। २प्रत्यक्षेण। ३आग्रहिणः। ४आप्तस्वरूपात्। ५उपचारिवचनत्वात्। ६बहिस्ततत्वमन्तस्तत्त्वं च। ७प्रत्यक्षविरोधोलक्षणं यस्येतिबसः (बहिरन्तश्चेतिविशेष्यमत्र) ८स्वेटं दृष्टेन बाध्यते इत्यनेन। ९समर्थयति। १०बाधनस्य ११अनेकान्तात्मकवस्तु-

साक्षात्करणलक्षणत्वाद्, बहिरिवान्तरपि तत्वस्यानेकान्तात्मकतया सकलदेशकालवर्तिप्राणिभिरनुभवनात् सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वसिद्धेः। नहिकिञ्चिद्रूपान्तरविकलं सदसन्नित्यानित्याद्येकान्तरूपं संवेदनमन्यद्वा संपश्यामो यथात्र प्रतिज्ञायते, चित्रज्ञानवत्कथञ्चिदसङ्कीर्णं विशेषैकात्मनः सुखादिचैतन्यस्य वर्णसंस्थानाद्यात्मनः स्कन्धस्य च प्रेषणात्।

अर्थः—भो भगवन्! आपका जो अनेकान्तमय स्याद्वादरूपीमत यही एक अमृत, इससे वाहर जो एकान्तवादी (मिथ्यावादी) योंका तत्व सर्वथा एकान्त होनेपरभी हम आप्त हैं इस प्रकार जलते रहते हैं इसलिये उनका माना गया तत्व प्रत्यक्ष तथा अनुमान प्रमाणसे वाधित है वे कोई अवस्थामें निर्वाधित नहीं हो सकते हैं।

भावार्थः—आपका मतही अनेकान्तात्मक (सामान्य-विशेष) रीतिसे निर्दोष रहा है अतएव इसीसे वस्तुका निर्णय किया जाता है वही ज्ञान त्रिकालगोचर केवलज्ञान चराचर पदार्थोंको युगपत् जाननेमें समर्थ है और वही अमृत प्राय होनेसे मोक्षका साक्षात्कारण है, तथा सर्वथा निर्वाधित विशेषणसे आपके अनुयायिओंको परमसंतोषजन्य कहलाता है वाह्य सर्वथा एकान्तवादी (दुराग्रही) ओंका विपरीत है। वे स्वयमेव अपनेको आप्तमान कर अहर्निश (दिनरात) वितंड़ावादसे अर्थात् वस्तुतः अनाप्त होनेपर भी हम आप्त हैं इस प्रकार सदैव अभिमान वशीभूत आप्त स्वरूपसे सर्वथा च्युत हैं इसीका नाम समाधि वचन (उपचारी) कहलाता है:उनका नित्यत्वादि एकान्ततत्व प्रत्यक्ष प्रमाणसे वाधित है। तथा अर्हंतभगवानका मत अनेकान्तात्मक साक्षात् वस्तुका वाह्याभ्यंतरसे निर्णयात्मक सामर्थ्यशाली समस्त लोग प्रत्यक्ष है। और मिथ्यात्वीयोंका विपक्ष भूतप्रत्यक्ष विरोधी लक्षण; प्रत्यक्ष तथा अनुमान प्रमाणसे वाधित कैसा है? इसका इसी प्रमाणसे समर्थन करते हैं। अनेकान्ता-

---

णस्य। [१२]सद्रूपंरूपान्तरेणासत्त्वेन रहितम्। [१३]अन्तस्तत्त्वम्। [१४]बाह्यतत्त्वम्। [१५]एकान्तत्त्वेन। [१६]परैर्बौद्धादिभिः। [१७]तथा चदृश्यते। [१८]सुखादिपर्यायापेक्षया अन्तर्वस्तु बहिर्वस्तु चैकानेकात्मकं नामेत्यर्थः। [१९]एकत्वं द्रव्यापेक्षया। [२०]सुखादिनानाधर्मसहितचैतन्यस्य। [२१]स्कन्धः—संस्थानमाकृतिः। पुद्गलः।

त्मक वस्तु; नित्य एकान्तसे विरुद्ध है, बाह्याभ्यंतर उभय सामान्य विशेषात्मकतत्व का स्याद्वादनयसे ही समस्त देशवर्ती तथा निखिल कालवर्ती लोगोंके द्वारा अनुभव किया जाता है अतः साक्षात् सुनिश्चितासंभवद्बाधक प्रमाणसे अनेकान्तत्मकवस्तु तत्वकी सिद्धि होगई।

अर्थात् सत् स्वरूपजो वस्तु है वह असद्रूपसे रहित है कथंचित् स्याद्वादसे वस्तु सत्, तथा कथंचित् वस्तु असत् एवं कथंचित् वस्तु नित्य और कथंचित् वस्तु अनित्यभी है द्रव्यार्थिकनयसे सत्, नित्य, तथा पर्यायार्थिकनयसे वस्तु असत् तथा अनित्यभी है। इसलिये एकान्तरूपसे अंतस्तत्वका तथा बाह्यतत्वका ज्ञान नहीं होता है, तथापि बौद्धादिक एकान्तवादी होनेसे वे कहते हैं कि, हमने एकान्तनयसे अंतर्बाह्य तत्वका स्वरूप सर्वथा ठीक जानलिया। इसप्रकार ही हमारे द्वारा जाना जाता है चित्रज्ञानवत् यह दृष्टान्त है। किन्तु उन बौद्धादिकोंका आचार्य निराकरण करते हैं, वस्तु कथंचित् सुखादिपर्याया पेक्षासे उभय स्वरूप ही है अर्थात् आत्मशब्द उभयात्मकही सिद्ध होता है। अतः द्रव्यार्थिक तथा पर्यायार्थिक इन उभयनयसे अन्तर्वस्तु एवं वहिर्वस्तु एकानेकात्मक है। सुखादिनानाधर्मोंकी अपेक्षासहित चैतन्य आत्मवस्तु है, यथा—स्कन्ध, संस्थान, आकृति तथा पुद्गल इत्यादिवत्। वस्तुका एकत्वपन द्रव्यार्थिकनयके अपेक्षासे तथा वस्तुका नानात्वपन पर्यायार्थिकनयके अपेक्षासे सिद्ध है। अतः इस कारण कार्य भावकी अपेक्षासे बौद्धादिकोंका निरसन हुआ। और जैन स्याद्वाद अनेकान्तका समर्थन हुआ।

तथा— सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः प्रत्यक्षाः कस्यचिद्यथा।
५
अनुमेयत्वतोऽग्न्यादिरिति सर्वज्ञ संस्थितिः ॥ ५ ॥

सूक्ष्माः स्वभावविप्रकर्षिणोर्थाः परमाण्वादयः, अन्तरिताः कालविप्रकर्षिणो रामादयो, दूरास्तु देशविप्रकर्षिणो हिमवदादयस्ते कस्यचित्प्रत्यक्षा, अनुमेयत्वाद्यथाऽग्न्यादिरित्येवं सर्वज्ञस्य सम्यक् स्थितिः स्यात्। *अनुमातुं योग्यत्वात्।

न चाण्वादावनुमेयत्वमप्रसिद्धं, सर्वेषामप्यनुमेयमात्रेविवादाभावात्। अस्त्वेवं सूक्ष्मादीनां प्रत्यक्षत्वसिद्धिद्वारेण कस्यचिदशेषविषयं प्रत्यक्षज्ञानं। तत्पुनरतीन्द्रियमिति कथं ?

इत्थं यदि तज्ज्ञानमैन्द्रियिकं स्यादशेषविषयं न स्यात्, इन्द्रियाणां स्वयोग्यविषय एव ज्ञानजनकत्वशक्तेः सूक्ष्मादीनां च तदयोग्यत्वादिति। तस्मात्सिद्धं तदशेषविषयं ज्ञानमतीन्द्रियमेवेति। अस्मिंश्चार्थे सर्वेषां सर्वज्ञवादिनां न विवादः। यद्वाह्या अप्याहुः "अदृष्टादयः कस्यचित्प्रत्यक्षाः प्रमेयत्वात्" इति। नन्वस्त्वेवमशेषविषयसाक्षात्कारित्वलक्षणमतीन्द्रियप्रत्यक्षज्ञानं, तच्चार्हत इति कथं ?

कस्यचिदिति सर्वनाम्नः सामान्यज्ञापकादिति चेत्, सत्यं, प्रकृतानुमानात्सामान्यतः सर्वज्ञत्वसिद्धिः। अर्हत एतदिति पुनरनुमानान्तरात्।

तथाहि–अर्हन् सर्वज्ञो भवितुमर्हति निर्दोषत्वात्। यस्तु न सर्वज्ञो नासौ निर्दोषो, यथा रथ्यापुरुष इति केवलव्यतिरेकिलिंगकमनुमानं।

आवरणरागादयो दोषास्तेभ्यो निष्कान्तत्वंहि निर्दोषत्वं। तत्खलु सर्वज्ञमन्तरेण नोपपद्यते किञ्चिज्ज्ञस्यावरणादिदोषरहितत्वविरोधात्। ततो निर्दोषत्वमर्हति विद्यमानं सार्वज्ञ्यं साधयत्येव। निर्दोषत्वं पुनरर्हत्परमेष्ठिनि युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्त्वात्सिध्यति। युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्त्वं च तदभिमतस्य मुक्तिसंसारतत्कारणत्वस्यानेकधर्मात्मकचेतनाचेतनात्मकतत्वस्य प्रमाणाबाधितत्वात्सुव्यस्थितमेव।

एवमपि सर्वज्ञत्वमर्हत एवेति कथं कपिलादीनामपि सम्भाव्यमानत्वादिति चेदुच्यते–कपिलादयो न सर्वज्ञाः सदोषत्वात्, सदोषत्वं तु तेषां न्यायागमविरुद्धभाषित्वात्। तच्च तदभिमतमुक्त्यादितत्त्वस्य सर्वथैकान्तस्य च प्रमाणबाधितत्वात्।

अर्थः—सूक्ष्म=परमाणु आदिक, अन्तरित=रामादिक, दूरार्थ=मेरु आदिक, पदार्थ कोई विशेष आत्माको प्रत्यक्षगोचर हैं। जिसप्रकार यहां सच्चा धुंवाका सद्भाव होनेसे अग्नि आदिक पदार्थोंकी सिद्धि होजाती हैं, उसी प्रकार दुनियामें हम छद्मस्थोंसे सूक्ष्मादिक पदार्थ नहीं जाने जाते हैं। किन्तु वीतरागी विशेष महापुरुषसे ऐसे दूरवर्ति पदार्थभी जाने जाते हैं, जैसे अनुमान प्रमाणसे

धुंवासे अग्निकी सिद्धि होती है, वैसे अनुमानसे कोईभी पवित्रात्माको ये पदार्थ प्रत्यक्ष गोचर हो जाते हैं

भावार्थ–सूक्ष्म परमाणु आदिक स्वभावसे दूरवर्ति हैं, तथा अंतरित रामरावणादिक महापुरुष कालसे दूरवर्ति हैं, और दूर देशादिक ये पदार्थ हम लोगोंको अगम्य होने परभी किसी निर्दोषात्माको प्रत्यक्ष सिद्ध हैं। अतः अनुमान प्रमाणसे सर्वज्ञकी सिद्धि हो जाती है।

अर्थात् परमाण्वादिक सूक्ष्मादि पदार्थ अनुमान प्रमाणसे असिद्ध नहीं हैं। समस्तवादीयोंको भी अनुमेयत्व प्रमाणसिद्ध ही है अतः वादविवादका अभाव हो जाता है, एवं सूक्ष्मादिक विषय प्रत्यक्षत्व सिद्धि द्वारा केचित् विशेषात्माको अशेष विषय प्रत्यक्ष सिद्ध हैं। वह प्रत्यक्षज्ञान अतीन्द्रिय कैसा ? इसप्रकार मीमांसक प्रश्न करता है खुलासा–यदि वह ज्ञान इंद्रियजन्य होगा तो अशेष विषयको नहीं जान सकता है। इन्द्रिय ज्ञान अपने योग्य मर्यादित पदार्थको ही जानेगा न तु अशेष विषयको। किन्तु सूक्ष्मादिक विषयोंको नहीं जान सकता है, इसलिए यह सिद्ध हुआ कि, अशेष विषयको (संपूर्ण पदार्थ) जानने वाला अतीन्द्रिय ज्ञानही समर्थ है। इस विषयमें समस्त सर्वज्ञवादीयोंका विवाद नहीं होना चाहिये। जोबाह्य पुण्य पापादिक हैं वेभी केचित् विशुद्धात्माको प्रत्यक्ष सिद्ध हैं अर्थात् प्रमेय ज्ञानसे जानने योग्य पदार्थ इसप्रकार यह प्रचलित विषय सिद्ध हुआ।

मीमांसक फिर प्रश्न उठाता है कि, ठीक है अशेष विषय (समस्तपदार्थ) अतीन्द्रिय प्रत्यक्षज्ञानको साक्षात्कारी हैं, किन्तु वे पदार्थ अर्हत भगवान्के केवलज्ञानमें ही झलकते हैं यह कैसे ?

केचित् पुरुषहीमें कहना चाहिये, अर्थात् सर्वनामसे सामान्य ज्ञापकत्व सिद्ध है यहि कहोगे ? तो सत्य है हम प्रकृत (प्रचलित) अनुमानसे ही सामान्यतः सर्वज्ञत्वकी सिद्धि करते हैं ऐसे धर्म भूषण यतिराज न्याय दीपिकाके कर्त्ते कहते हैं। अर्हंत भगवान् ही सर्वज्ञ हैं ऐसे हम अनुमानान्तर प्रमाणसे भी सिद्ध करते हैं। तथा–अर्हत भगवान्ही सर्वज्ञ होनेको समर्थ हैं क्योंकि निर्दोष होनेसे, जो सर्वज्ञ नहीं है वह निर्दोषभी नहीं है। जिस प्रकार रथ्यापुरुषवत्, इधर-उधर गल्लीयोंमें भटकनेवाला आदमी। इस प्रकार केवल व्यतिरेकि (लिंग) अनुमानसे सिद्ध हुआ। आवरण=रागद्वेषादिकोंसे रहित होनेपर ही यह प्रकृत निर्दोषत्व आ सकता है। वह निर्दोषत्वपन सर्वज्ञके विना नहीं पैदा होता है,

अल्पज्ञानीमें ये आवरणादि दोषोंका रहितत्व कहनेसे विरोध आता है। इसलिये निर्दोषत्व अर्हंत भगवान्में ही विराजमान होनेसे उनमें यह निर्दोषत्व विशेषण सर्वज्ञत्वको सिद्ध करता है। निर्दोषत्व पुनः अर्हत्परमष्ठीमें ही उनका वचन युक्ति, शास्त्र प्रमाणसे अविरुद्ध होनेसे साध्य सिद्ध करता है। युक्ति, शास्त्रसे निर्दोष वाचत्वही उनका अभिमत होनेसे मोक्ष, संसार, इन उभयके कारण तथा धर्म, चेतन, अचेतनात्मकतत्व, प्रमाणसे अवाधित होनेपर सुव्यवस्थितही हैं।

एवं सर्वज्ञत्व अर्हंत भगवान्में ही कैसा संभव है? कपिलादिकोंमें भी संभाव्यमान है, यदि ऐसा कहोगे तो आचार्य जबाव देते हैं कि, कपिलादिक सर्वज्ञ नहीं हैं क्योंकि वे सदोषी होनेसे; उनका सदोपत्व तथा उनके न्याय, आगममें विरुद्ध कथन होनेसे; उनमें दूषण सिद्ध होता है। और उनके अभिमतसे (एकांतसे) मुक्ति, संसारादिक तत्व सर्वथा एकान्त है। इसलिये प्रमाणसे बाधित है, अतः स्यात्कारः सत्यलांछन इत्यन्त आप्तमीमांसासन्दर्भे भगवान् समन्तभद्राचार्येण कृतं विस्तरेण। तदेवमतीन्द्रियं केवलज्ञानमर्हत एवेति सिद्धं। तद्वचन प्रामाण्याच्चावधिमनः पर्यययोरतीन्द्रिययोः सिद्धिरित्यतीन्द्रिय प्रत्यक्षमनवद्यं।

**ततः स्थितं सांव्यवहारिकं पारमार्थिकं चेति द्विविधं प्रत्यक्षमिति।**

अतएव स्यात्कार=स्याद्वाद सत्यलांछन=केवलज्ञान है चिन्ह जिनका ऐसे अर्हत्सर्वज्ञ तीर्थंकर प्रभु ही निर्दोषी हैं। इसप्रकार आत्ममीमांसा (देवागमस्तोत्र) ग्रन्थमें भगवान् समन्तभद्राचार्यने विस्तृत वर्णन किया है।

अर्थात् वही अतीन्द्रिय केवलज्ञान अर्हतमें ही है ऐसा सिद्ध हुआ। प्रमाणसे अवधिज्ञान तथा मनः पर्यय ज्ञान ये उभय विकल प्रत्यक्ष ज्ञानभी अतीन्द्रिय हैं, इसप्रकार अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष ज्ञानही निर्दोष है। सिद्ध हुआ कि सांव्यवहारिक प्रत्यक्षज्ञान तथा पारमार्थिक प्रत्यक्ष ज्ञान ये उभयात्मक प्रत्यक्ष ज्ञान ही कहलाते हैं।

## क्षेपक श्लोका

वित्सृज्यदोषान् निश्शेषान् सध्यानेशात्तनुश्रुताम्॥
सहेताप्युपसर्गोर्मीन् कर्मैवं भिद्यतेतराम्॥ १॥
ध्यानाशु शुक्षुणा मनोरुद्विक् समाहितः।
स्वकर्म समिधो भावसर्पिषा जुहुमोऽधुना॥ २॥

अहमेवाहमित्यात्मज्ञानादन्यत्रचेतनाम् ।
इदमस्मि करोमीदमिदं भुञ्जेतिक्षिपेत् ॥ ३ ॥
अहमेवाहमित्यन्तर जल्पसंपृक्त कल्पनाम् ।
त्यक्त्वावाग्गोचरं ज्योतिः स्वयंपश्यामिशाश्वतम् ॥ ४ ॥
अमुह्यन्त मरज्यन्तमद्विषं च यः स्वयम् ।
शुध्येनिधत्ते स्वशुद्धमुपयोगं स शुध्यति ॥ ५ ॥
बोधिसमाधि स्वचिदुपलब्धि उच्छलत् प्रमोदभराः ।
ब्रह्मविन्दन्ति परंयेते सद्गुरवोममप्रसीदन्तु ॥ ६ ॥

---

## प्रमेयकमलमार्त्तण्डे-सर्वज्ञत्ववादः पृष्ठ २४१

अथेदानीं मुख्य प्रत्यक्ष प्ररूपणस्यावसरप्राप्तत्वात् तदुत्पत्ति कारण स्वरूप प्ररूपणायाह–

सामग्री विशेष विश्लेषिताखिलावरणमऽतीन्द्रियमशेषतोमुख्यम् ॥
'विशदं प्रत्यक्षम्' इत्यनुवर्त्तते। तत्राशेषतो विशदमतींद्रियं ॥१२॥

यद्विज्ञानं तन्मुख्यं प्रत्यक्षम्। किंविशिष्टं तत्? सामग्री[1] विशेषविश्लेषिताखिलावरणम्। ज्ञानावरणादि प्रतिपक्षभूताहीह सम्यग्दर्शनादिलक्षणान्तरङ्गा बहिरङ्गानुभवादिलक्षणा[2] सामग्री गृह्यते, तस्या विशेषोऽविकलत्वम्[3], तेनविश्लेषितं क्षयोपशमक्षयरूपतया विघटित मखिलमवधिमनः पर्ययकेवलज्ञानसम्बन्ध्यावरणम्। अखिलं निश्शेषं वाऽऽवरणं यस्यावधिमनः पर्ययकेवलज्ञानत्रयस्य तत्तथोक्तम्।

अत्रच[4] प्रयोगः[5]–यद्यत्र[6] स्पष्टत्वे[7] सत्यवितथं[8] ज्ञानं[9] तत्तत्रापगताखिलावरणम् यथा रजोनीहाराद्यन्तरितवृक्षादौ तदपगमप्रभवंज्ञानम्, स्पष्टत्वे सत्यवितथं च क्वचिदुक्त[10] प्रकारंज्ञानमिति[11]। तथाऽतीन्द्रियं तत्

मनोऽक्षनपेक्षत्वात् । तदनपेक्षं तत् सकलकलङ्कविकलत्वात् । तद्विकलत्वं चास्यात्रैव[१२] प्रसाधयिष्यते । अत[१३] एव चाशेषतो विशदं तत् । यत्तु नातीन्द्रियादिस्वभावं नतत्तदनपेक्षत्वादिविशेषणविशिष्टं यथास्मदादिप्रत्यक्षम्, तद्विशेषणविशिष्टञ्चेदम्[१४], तस्मात्तथेति । तथा मुख्यं तत्प्रत्यक्षम् अतीन्द्रियत्वात् स्वविषयेऽशेषतो विशदत्वाद्वा, यत्तुनेत्थं तन्नैवम्[१५], यथास्मदादिप्रत्यक्षम् तथाचे दम् तस्मान्मुख्यमिति ।

ननु[१६] चावरणप्रसिद्धौ । तदपगमाज्ज्ञानस्योत्पत्तिर्युक्ता, न च तत्प्रसिद्धम् तद्धि शरीरम्, रागादयः, देशकालादिकं[१७] वा भवेत् ? न तावच्छरीरं रागादयो त्वा तद्भावेप्यर्थोपलम्भसम्भवात् । तदुपलम्भप्रतिबन्धकमेव हि काण्डपटादिकं लोके प्रसिद्धमावरणम् । ननु मेर्वादेर्दूरदेशता रावणादेस्तत्कालता परमाण्वादेः सूक्ष्मस्वभावता मूलकीलोदकादेश्च भूम्यादिः आवरणं प्रसिद्धमेवेति चेत्तदसारम्; तदभावस्य कर्त्तुमशक्यत्वात् । न खलु सातिशयर्द्धिमतापि योगिना देशाद्यभावोविधातुं शक्यः । न चान्यत् किञ्चिदावरणं प्रतीयते । ततः सामग्रीविशेषविश्लेषिताखिलावरणमित्ययुक्तम्;

अत्रोच्यते[२]—न शरीराद्यावरणम् । किं तर्हि ? तद्व्यतिरिक्तं कर्म तच्चानुमानतः प्रसिद्धम्; तथाहि—स्वपरप्रमेयबोधकस्वभावस्यात्मनो हीन[३]गर्भस्थानशरीरविषयेषु[४] विशिष्टाऽभिरतिः आत्मतव्द्यतिरिक्त कारणपूर्विका तत्वात्[५] कुत्सितपरपुरुषे कमनीयकुलकामिन्या[६]स्तन्त्राद्युपयो[७]गजनितविशिष्टाभिरतिवत् । तथा, भवभृतां मोहोदयः शरीरादिव्यतिरिक्तसम्बन्ध्यन्तरपूर्वकोमोहोदयत्वात् मदिराद्युपयोगमत्तस्यात्मगृहादौ मोहोदयवत् ।

ननु[८] चातः कर्ममात्रमेव प्रसिद्धं नावरणम्; ततस्तत्सिद्धावेवप्रमाणमुच्यतां तत्रैव विवादादिति चेदुच्यते यज्ज्ञानं[९] स्वविषयेऽप्रवृत्ति-

मत् तत्सावरणम् यथा कामलिनो लोचनविज्ञानमेक[5] चन्द्रमसि, स्वविषये अशेषार्थलक्षणेऽप्रवृत्तिमच्च ज्ञानमिति ।

ननु विज्ञानस्याशेषविषयत्वं कुतः सिद्धम् ? आवरणापाये तत्प्रकाशकत्वाच्चेदन्योन्याश्रयः—सिद्धे हि सकलविषयत्वे तस्य आवरणापाये तत्प्रकाशनं सिध्यति, अतश्च सकलविषयत्वमिति, तदप्यसमीक्षिताभिधानम्; यतोनुमानमिच्छता भवताप्यवश्यं सकलावरण वैकल्यात्[11]प्रागेव सकलस्य प्राणिमात्रस्याशेषविषयं व्याप्त्यादिज्ञानमभ्युपगतमेव[12] । तथा, यत्स्वविषयेऽस्पष्टं[13] ज्ञानं, तत्सावरणम् यथा रजोनीहाराद्यन्तरिततरुनिकरादिज्ञानम्, अस्पष्टं च 'सर्वं सदनेकान्तात्मकम्' इत्यादि व्याप्तिज्ञानम् । मिथ्यादृशां सर्वत्रानेकान्तात्मके भावे विपरीतज्ञानं[14] सावरणं मिथ्या ज्ञानत्वात् धत्तूरकाद्युपयोगिनो मृच्छकले काञ्चनज्ञानवदिति । अतः[15] सिद्धमावरणं पौद्गलिकं कर्मेति ।

ननु[1] चाविद्यैवावरणं[2] न पौद्गलिकं कर्म, मूर्त्तेनानेनामूर्त्तस्य ज्ञानादेरावरणायोगात्, अन्यथा शरीरादेरप्याव (वा) रकत्वानुषङ्गात्; इत्यप्यसमीचीनम्, मदिरादिना मूर्त्तेनाप्यमूर्त्तस्य ज्ञानादेरावरण[3] दर्शनात् अमूर्त्तस्य[4] चाव (वा) रकत्वे गगनादेर्ज्ञानान्तरस्य च तत्प्रसङ्गः[5] । तदविरुद्धत्वात्तस्य तन्नेति चेत्; तर्हि शरीरादेरप्यत एव तन्माभूत्तद्विरुद्धस्यैवावरक-त्वप्रसिद्धेः । प्रवाहेण प्रवर्त्तमानस्य ज्ञानादेरविद्योदये निरोधात्तस्यास्तद्विरोधगतौ मदिरादिवत्पौद्गलिक कर्मणोपि सास्तु विशेषाभावात्[8] । तथाहि-आत्मनो मिथ्याज्ञानादिः पुद्गलविशेषसम्बन्ध[9]-निबन्धनः तत्स्वरूपान्यथाभावस्वभावत्वात्[10] [11] उन्मत्तकादिजनितोन्मादादिवत् । न च मिथ्याज्ञानजनितापरमिथ्याज्ञानेनानेकान्तः; तस्यापरापर पौद्गलिक कर्मोदये सत्येव भावात् अपरापरोन्मत्तकादिरससद्भावे तत्कृतोन्मादादिसन्तानवत् ।

ननु चात्मगुणत्वात्कर्मणां कथं पौद्गलिकत्वमित्यन्ये[१२]; तेप्यपरीक्षकाः; तेषामात्मगुणत्वे तत्पारतन्त्र्यनिमित्तत्वविरोधात् सर्वदात्मनो बन्धानुपपत्तेः सदैव मुक्ति प्रसङ्गात्। न[१३] खलु यो यस्य गुणः स तस्य पारतन्त्र्यनिमित्तम् यथा पृथिव्यादेरूपादिः, आत्मगुणश्च धर्माधर्मसंज्ञकं कर्म परैरभ्युपगम्यते इति न तदात्मनः पारतन्त्र्यनिमित्तंस्यात्। न चैवम्, आत्मनः परतन्त्रतया[१४] प्रमाणतः प्रतीतेः। तथाहि—परतन्त्रोऽसौ हीनस्थानपरिग्रहवत्वात्[१५] मद्योद्रेकपरतन्त्राशुचिस्थानपरिग्रहवद्विशिष्टपुरुषवत्। हीनस्थानं हि शरीरम्, आत्मनो दुःखहेतुत्वात्कारागारवत्। तत्परिग्रहवाँश्च संसारी प्रसिद्ध एव। न च देवशरीरे तदभावात्पक्षाव्याप्तिः[१६] तस्यापि मरणे दुःखहेतुत्व प्रसिद्धेः। यत्परतन्त्रश्चासौ तत्कर्म इति सिद्धं तस्य पौद्गलिकत्वं। तथाहि-पोद्गलिकं कर्म आत्मनः पारतन्त्र्यनिमित्तत्वान्निगलादिवत्[१७][१८]। न च क्रोधादिभिर्व्यभिचारः; तेषां जीव परिणामानां पारतन्त्र्यस्वभावत्वात्, क्रोधादिपरिणामो हि जीवस्य पारतन्त्र्यं न पुनः पारतन्त्र्यनिमित्तम्।

सत्यम्[१]। नात्मगुणोऽदृष्टं प्रधानपरिणामत्वात्तस्य "प्रधानपरिणामः शुक्लं[२] कृष्णं[३] चकर्म" इत्यभिधानात्, इत्यपि मनोरथमात्रम्; प्रधानस्यासत्वेन तत्परिणामत्वस्य क्वचिदप्यसम्भवात्[४]। तदसत्वं चात्रैवानन्तरं[५] वक्ष्यामः। तत्परिणामत्वेपि वा तस्यात्मपारतन्त्र्यनिमित्तत्वाभावे कर्मत्वायोगात्, अन्यथातिप्रसङ्गः[६]। प्रधानपारतन्त्र्यनिमित्तत्वात्तस्य कर्मत्वमितिचेन्न, प्रधानस्य तेनबन्धोपगमे मोक्षोपगमेचात्मकल्पना वैयर्थ्यप्रसङ्गात्। बन्धमोक्षफलानुभवनस्यात्मनि प्रतिष्ठानान्न तत्कल्पनावैयर्थ्यमित्यसत्; प्रधानस्य तत्कर्त्तृत्ववत् तत्फलानुभोक्तृत्वस्यापि प्रमाणसामर्थ्यप्राप्तत्वात्[७] अन्यथा[८] कृतनाशाकृताभ्यागमदोषानुषङ्गः[९][१०]। अथात्मन-

[११]श्चेतनत्वात्तत्फलानुभवनं ननु प्रधानस्याऽचेतनत्वात्; तदप्ययुक्तम् मुक्तात्मनोपि[१२] तत्फलानुभवनानुषङ्गात् । तस्य प्रधानसंसर्गाभावान्न तत्फलानुभवनमितिचेत्; तर्हि संसारिणः प्रधानसंसर्गाद्बन्धफलानुभवनम् । तथा चात्मन एव बन्धः सिद्धः, तत्संसर्गस्य बन्धफलानुभवननिमित्तस्य बन्धरूपत्वात् बन्धस्यैव 'संसर्गः' इति पुद्गलस्य च 'प्रधानम्' इति नामान्तरकरणात् ।

ननु प्रसिद्धस्यापि यथोक्त[१३]प्रकारस्य कर्मणः कार्यकारणप्रवाहेण प्रवर्त्तमानस्यानादित्वाद्विनाश हेतुभूतसामग्रीविशेषस्य चाभावात्कथं तेन विश्लेषिताखिलावरणत्वं ज्ञानस्य; इत्यप्यपेशलम् सम्यग्दर्शनादि-त्रयलक्षणस्य तद्विनाशहेतुभूतसामग्री विशेषस्य सुप्रतीतत्वात् । सञ्चितं हि कर्म निर्जरातश्चारित्रविशेषरूपायाः प्रलीयते । साच निर्जरा द्विविधा-उपक्रमेतरभेदात् । तत्रौपक्रमिकी तपसा द्वादशविधेन साध्या । अनुपक्रमा तु यथाकालं संसारिणः स्यात् ।

कुतः पुनः साकल्येन पूर्वोपात्तकर्मणां निर्जरानिश्चीयते इति चेदनुमानात्; तथाहि—साकल्येन क्वचिदात्मनि कर्माणि निर्जीर्यन्ते [१]विपाकान्तत्वात्, यानि तु न निर्जीर्यन्ते न तानि विपाकान्तानि यथा [२]कालादीनि, विपाकान्तानि च कर्माणि, तस्मात्साकल्येन क्वचिन्निर्जीर्यन्ते न चेदमसिद्धं साधनम्; तथाहि—विपाकान्तानि कर्माणि फलावसानत्वा द्व्रीह्यादिवत् । न चेदमप्यसिद्धम्; तेषां नित्यत्वानुषङ्गात् न च नित्यानि कर्माणि नित्यं तत्फलानुभवनप्रसङ्गात् ।

भावि पुनः कर्मसंवरान्निरुध्येत्—"अपूर्वकर्मणामाश्रवनिरोधः संवरः" (तत्वार्थसूत्र०६-१) इत्यभिधानात् । आश्रवोहि मिथ्या दर्शनाविरति प्रमादकषाययोगविकल्पात्पञ्चविधः, तस्मिन्सति कर्मणा-माश्रवणात् । स च संवरो गुप्ति समिति धर्मानुप्रेक्षा परीषहजयचारि-[३]त्रैर्विधीयते इत्यागमे विस्तरतः प्ररूपितं द्रष्टव्यम् । निर्जरासंवरयोश्च

सम्यग्दर्शनाद्यात्मकत्वात्तत्प्रकर्षे[४] कर्मणां सन्तानरूपतयाऽनादित्वेपि प्रक्षयः प्रसिध्यत्येव। न ह्यनादिसन्ततिरपि शीतस्पर्शो विपक्षस्योष्णस्पर्शस्य प्रकर्षेनिर्मूलतलंप्रलयमुपव्रजन्नोपलब्धः, कार्यकारणरूपतया बीजाङ्कुर-सन्तानो वाऽनादिः प्रतिपक्षभूतदहनेन निर्दग्धबीजो निर्दग्धाङ्कुरो वा न प्रतीयते इति वक्तुं शक्यम्।

ननु तत्प्रकर्षमात्रात्कर्मप्रक्षयमात्रमेव सिध्येन्न पुनः साकल्येन तत्प्रक्षयः, सम्यग्दर्शनादेः परमप्रकर्षसम्भवाभावात्; इत्यप्यसङ्गतम् तत्प्रकर्षस्य क्वचिदात्मनि प्रसिद्धेः। तथाहि—यस्य[५] तारतम्यप्रकर्षस्त-स्य क्वचित्परमप्रकर्षः यथोष्णस्पर्शस्य, तारतम्यप्रकर्षश्चासंयतसम्यग्दृ-ष्टयादौ सम्यग्दर्शनादेरिति। न च दुखःप्रकर्षेण व्यभिचारः; सप्तमनर-कभूमौ नारकाणां तत्परमप्रकर्ष प्रसिद्धेः सर्वार्थसिद्धौ देवानां सांसारिक-सुखपरमप्रकर्षवत्, मिथ्यादृष्टिष्वनन्तानुबन्धिक्रोधादिपरमप्रकर्षवद्वा। नापिज्ञानहानिप्रकर्षेणानेकान्तः; तस्यापिक्षायोपशमिकस्य हीयमानतया प्रकृष्यमाणस्य केवलिनि परमाप्रकर्षप्रसिद्धेः क्षायिकस्य[६] तु हानेवासम्भ-वात्कुतस्तत्प्रकर्षो[७] यतोऽनेकान्तः।

इत्थं[८] वा साकल्येन कर्मप्रक्षये प्रयोगः कर्तव्यः—

'यस्यातिशये यद्धान्यतिशयस्तस्यात्यन्तातिशयेऽन्यस्यात्यन्त[९] हानिः यथाग्नेरत्यन्तातिशये शीतस्य, अस्ति च सम्यग्दर्शनादेरत्यन्ता-तिशयः क्वचिदात्मनि' इति। यद्वा आवरणहानिः क्वचित्पुरुषविशेषे परमप्रकर्षप्राप्ता प्रकृष्यमाणत्वात् परिमाणवत्। न चात्रासिद्धं साधनम्; तथाहि—प्रकृष्यमाणावरणहानिः आवरणहानित्वात् माणिक्या-द्यावरणहानिवत्। तद्धानिपरमप्रकर्षे च ज्ञानस्य परमः प्रकर्षः सिद्धः। यद्धि प्रकाशात्मकं तत्स्वावरणहानिप्रकर्षे प्रकृष्यमाणं दृष्टम् यथा नयन-प्रदीपादि, प्रकाशात्मकं च ज्ञानमिति। तदेवमावरणप्रसिद्धिवत्तदभावो-प्यनवयवेनप्रमाणतः[२२] प्रसिद्धः। तत्प्रभवमेवचाशेषार्थगोचरं[३] ज्ञानमभ्यु

अभाव होने पर सर्वज्ञज्ञानोत्पत्ति माननाही चाहिये। इस प्रकार सिद्ध हुआ है कि, समस्त आवरणका अपाय होने पर अतीन्द्रिय ज्ञानअशेपार्थविपयी विशद प्रत्यक्ष है।

मीमांसक कहता है कि, अशेषार्थज्ञानी कस्यचित् पुरुपविशेपका ही असंभव है कैसा सर्वज्ञज्ञान संभव होगा ? तथा कश्चित् पुरुषविशेप सर्वज्ञ नहीं है। सदुपलंभकप्रमाणपंचक को अगोचर होनेसे वंध्यापुत्रके समान है हमारा दिया हुआ हेतु असिद्ध नहीं है। तथा समस्तपदार्थवेदीपुरुषविशेपको प्रत्यक्ष-प्रमाण से जाना जाता है, या अनुमानादि प्रमाणों से ? प्रत्यक्षप्रमाणसे तो नहीं जाना जाता है। प्रतिनियतासन्नरूपादिविषयत्वसे पुरुषान्तर को जाननेमें भी यह समर्थ नहीं है। भो मीमांसक ! पुनः अनादि अनंत अतीत अर्थात् भूत-काल, भविष्यकाल तथा वर्तमानकाल इन तीनोंमें सूक्ष्मादि स्वभाव समस्तपदार्थ-साक्षात्कारीसंवेदनविशेषमें या सर्वज्ञ सहित पुरुषविशेषमें वह होगा ?। अतीतादि स्वभाव अखिलपदार्थ ग्रहण किये बिना प्रत्यक्षसे सर्वज्ञसाक्षात्कारित्व नहीं हो सकता है। अर्थात् ग्राह्यमयको ग्रहण नहीं करनेसे तत्स्थितग्राहकत्वको भी धारण नहीं कर सकता है।

अनुमानप्रमाणसे भी कश्चित्पुरुष सर्वज्ञको नहीं जाना है। सर्वज्ञत्व-निश्चितस्वसाध्यके प्रतिबंधकहेतुके सद्भाव होनेसे वही हेतु प्रमाणताको प्राप्त होता है। प्रतिबंधक अखिलपदार्थज्ञत्वस्वसाध्यमय हेतु, प्रत्यक्षप्रमाणसे ग्रहण किया जाता है या अनुमान प्रमाणसे ?। आद्यपक्ष—प्रत्यक्षप्रमाणसे नहीं ग्रहण किया जाता है। हेतु—प्रत्यक्षज्ञानके समान सत्त्वसाक्षात्करनेमें असमर्थ होनेसे, तत्प्रतिपत्तिनिमित्तहेतु प्रतिबंधको भी ग्रहणकरने में असमर्थ है। तथा अप्रति-पन्नसंबंधीतद्गतसंबंधावगमयुक्त है ऐसा कहोगे तो अतिप्रसंगनामका दोप आता है। द्वितीयपक्षभी समर्थक नहीं है—

अनुमानप्रमाणसे भी नहीं जाना जाता है; क्योंकि अनवस्था, इतरेतरा-श्रयनामक अनेकदोष आजाते हैं। निश्चिताविनाभावपूर्वकत्वानुमानधर्मीप्रत्यक्षसे प्रतीत नहीं होता है क्योंकि अनक्षज्ञान परोक्षमें प्रत्यक्षकी प्रवृत्ति नहीं होती है यदि प्रवृत्ति होगी तो प्रत्यक्षप्रमाणसे ही हेतु जाना जायगा। किन्तु अनुमानप्रमाणसे नहीं, अनुमानप्रमाणसे धर्मीहेतु प्रतीत नहीं है पक्षधर्मको जाने बिना यहां अनुमानकी अप्रवृत्ति है। तथा अप्रतिपन्नधर्मीसर्वज्ञत्वमें हेतुका प्रवेश नहीं होता है एवं अप्रतिपन्न पक्ष धर्मित्वहेतु नहीं है जिससे प्रतिनियतसाध्यसिद्धि करेगा।

सर्वज्ञ सिद्ध करनेमें सवही हेतु असिद्ध, विरुद्ध, अनैकान्तिकत्वलक्षणभूत पक्ष, सपक्ष तथा विपक्षरूपसाध्यको सिद्ध नहीं कर सकते हैं। अर्थात् पक्षादि तीनों दोषोंसे सवही हेतु मुक्त नहीं हो सकते। तथा सर्वज्ञत्वसाधनेमें—भावधर्म-हेतु, अभावधर्महेतु या उभयधर्महेतु समर्थ होगा ?। प्रथमपक्षमें हेतु असिद्ध है क्योंकि तुम्हारा भाव धर्मसिद्ध नहीं होनेसे विरोधी हो जाता है।

द्वितीयपक्षमें—अभावधर्महेतु भी सर्वज्ञ सिद्ध करनेमें असमर्थ है अर्थात् अपना भाव सिद्ध करनेमें अभाव साधक कहलाता है। और यह विरुद्ध ही है एवं उभयधर्मीहेतु अनैकान्तिक होनेसे सत्तासाधनसिद्धकरनेमें भाव, अभाव तथा उभय धर्म को कार्यकारी नहीं कर सकता है।

अब आचार्य कहते हैं कि, सामान्यसे सर्वज्ञ सिद्धि करेंगे या विशेष से ?। आद्यपक्षमें—विशेषरीतिसे अर्हत्प्रणीत (कथित) आगम का जो आश्रय वह प्राप्त नहीं है। द्वितीय पक्षमें तो हेतु अपरसर्वज्ञका अभाव सिद्ध करता है अतः दृष्टान्त भी असंभव है। तथा हेतु सपक्ष, विपक्षमें प्रवेश करनेसे असाधारण अनैकांतिकत्व है।

जैसे—तुह्यारा हेतु प्रतिनियत अर्हन् सर्वज्ञ को सावेगा तो वुद्धको भी सर्वज्ञ सिद्ध करेगा अर्थात् हेतुका अभाव होनेसे नहीं सिद्ध करसकते हैं। इसलिये सर्वज्ञत्वसाधनेमें कोई भी हेतु नहीं है।

आपने जो कहा है कि, 'सूक्ष्मान्तरित दूरार्थाः कस्यचित्प्रत्यक्षाः प्रमेयत्वात् पावकादिवत्,' अर्थात् सूक्ष्म परमाणु, रामरावण, सुदर्शनमेरू वगैरह कोई पुरुपको प्रत्यक्ष हैं। दृष्टान्त अग्न्यादिकोंके समान ऐसा कहनाभी उक्तिमात्र है, तब जैन पूछते हैं, यहां एकज्ञानप्रत्यक्षत्वसूक्ष्माद्यर्थको साधेगा या अनेक-ज्ञान प्रत्यक्षत्व?। प्रथम कल्पनामें हेतु विरुद्ध है, प्रतिनियतरूपादिविपय-ग्राहक अनेक प्रत्यक्षत्वसे व्याप्त अग्न्यादि दृष्टान्त धर्मीमें प्रमेयत्वका उपलंभ है ऐसा कहोगे तो तुह्यारा दृष्टान्त साध्यविकल है। तथा द्वितीयकल्पनामें हेतुसिद्धसाध्य है, अनेक प्रत्यक्षोंसे तथा अनुमानादिकोंसे 'सूक्ष्मान्तरित दूरार्थ' माना है।

तथा मीमांसकके चोदनासूत्रमें कहा है—चक्षुसे समस्त रसादिकोंको जाना जाता है ऐसा उन्होंने मानलिया है। यदि छह प्रमाणोंसे तुम सर्वज्ञ सिद्ध करोगे तो कौन रोकता है तथा एकही प्रमाणसे सर्वज्ञकी कल्पनाभी मानी जाय तो भी रुकावट नहीं है।

जैसे प्रमेयत्वको अशेषज्ञेयव्यापिप्रमाण प्रमेयत्वका लक्षण माना है या अस्मदादि अर्थात् हमारे माने हुये प्रमाण प्रमेयत्वके व्यक्तिस्वरूप, अथवा उभयव्यक्ति साधारण सामान्य स्वभाव माना है? । प्रथम पक्ष अयुक्त है, अर्थात् विवाद अध्यासितपदार्थोंमें उस माफिक प्रमाण प्रमेयत्वकी असिद्धि है । अन्यथा साध्य सिद्ध होजायगा तो हेतु उपादानका निराकरणही होगा हमारा--- असाधारण अनैकान्तिक हेतु है वही तथाभूतप्रमाण प्रमेयत्वको सिद्ध करेगा । ऐसा कहोगेतो पावकादि दृष्टान्तोंमें हेतु असिद्ध होगा । द्वितीय पक्षमेंभी हेतु असिद्ध है, हमारे प्रमाण प्रमेयत्वके विवादाध्यासित सूक्ष्मादिकोंमें हेतु असम्भव या सम्भव मानोगे । यदि तुह्मारा हेतु अविवादग्रस्त होनेपर भी फलद्रूप नहीं होसकता है, तथा उभय प्रमेयत्व व्यक्तिसाधारण प्रमेयत्वसामान्यभी हेतु नहीं होसकता है । अत्यंत विलक्षण अतीन्द्रिय, इन्द्रियविषयप्रमाण प्रमेयत्व व्यक्तिद्वयसाधारण सामान्यत्वका असम्भव है, अतः अनुमानसे सर्वज्ञको सिद्धि नहीं होसकती है ।

आगमसे भो नहीं हो सकती है । आगम नित्य है या अनित्य है ?--- यदि नित्य मानोगे तो आगमका प्रतिपादन करनेवाले कर्ताका अभाव है । यदि अनित्य मानोगे तो प्रमाणका असम्भव है अग्निष्टोमसे स्वर्गकामकी पूजा करना चाहिये इस प्रकारके अर्थ क्रियामें तुह्मारे हेतुके प्रमाणत्वकी प्रसिद्धि नहीं होगी । अनित्य सर्वज्ञप्रणीत है या पुरुषान्तरप्रणीत है ? प्रथम पक्षमें अन्योन्याश्रय है, यदि सर्वज्ञप्रणीतत्व मानोगे तो उसका प्रामाण्य शावित होगा और सर्वज्ञ के द्वारा प्रतिपादित है ऐसा सिद्ध होगा । पुरुषान्तर प्रणीत नहीं है उसका उन्मत्तवाक्यवत् होनेसे वह आगम, प्रमाण नहीं माना जाता है इसलिये तुह्मारे आगमसे भी सर्वज्ञ सिद्धि नहीं हो सकती है ।

उपमानसे भी नहीं होसकती, निश्चयरीतिसे उपमान उपमेय इनके साकल्यतासे अध्यक्षत्व होनेपर सादृश्यताको प्राप्त नहीं करसकते अन्यथा अतिप्रसंग आजायगा । उपमानभूत प्रमाणसे कश्चित् सर्वज्ञत्वको प्रत्यक्षतः सिद्ध नहीं करसकते जिससे उपमानभूत सर्वज्ञत्व सिद्ध होजायगा ।

अर्थापत्तिसे भी उसकी सिद्धि नहीं होसकती है, सर्वज्ञसद्भाव विना अनुपपद्यमानकस्यचित्प्रमाणषट्कका अभाव होनेसे धर्मादि उपदेश सर्वज्ञके अभावमें भी वहुजनोंके द्वारा ग्रहण किया जाता है ।

मीमांसकोंका यह चोदना सूत्रका श्लोक है कि, हमारे द्वारा वर्तमानमें सर्वज्ञ नहीं देखा गया है ।

संवन्व्यन्तरहेतु एकदेश नहीं है अथवा अनुमानप्रमाणसर्वज्ञको जानेगा ऐसा नहीं है, कश्चिन्नित्यआगमविधिभी सर्वज्ञवोधक नहीं होसकता। मन्त्रार्थवादोंकी भी तात्पर्यकल्पना (सर्वज्ञकल्पना) में घटना नहीं होती। योगार्थ तथा आगमोंसे भी सर्वज्ञत्वके अस्तित्वको नहीं जाना जाता है। तथा आगमसे सर्वज्ञ है ऐसे नहीं वोल सकते, एवं प्रमाणांतरोंसे भी नहीं जाना जाता है। आगमका अर्थ अनादि होनेसे आदिमान् सर्वज्ञको नहीं जानता, तो असत्य कृत्रिमसे वह सर्वज्ञ कैसा जाना जायगा?। तथा हमारे द्वारा सर्वज्ञ वचनसे ही सर्वज्ञको जाना जाता है सर्वज्ञागम, सत्यार्थ इन दोनोंमें सर्वज्ञकल्पना कैसी कीजायगी अन्यथा अन्योन्याश्रयनामका दोप आजायगा।

सर्वज्ञोक्त वाक्य सत्य होगा तो सर्वज्ञत्वका अस्तित्व सिद्ध होगा, इसप्रकार व्यक्तिगत उभयत्व कैसा माना जायगा। आगमप्रमाणसे सर्वज्ञप्रामाण्य देखना चाहिये असर्वज्ञप्रणीत आगम वचनसे मूलभूत प्रामाण्यका ही निषेध किया जाता है। आधुनिक समयमें यदि सर्वज्ञ समान कुछ देखा हो, तो उपमानसे सर्वज्ञको हमने जानलिया है क्योंकि सर्वज्ञके सदृश दृष्टिगोचर होनेसे, वुद्धादिकोंका भी धर्माधर्मादि गोचर उपदेश होता है। अन्यथा सार्वज्ञत्वकी उत्पत्तिही नहीं होगी वुद्धादिक अवेदज्ञ होनेसे उनके वेदसे सर्वज्ञ सम्भव नहीं है। उन्होंने जो उपदेश किया केवल व्यामोहसे ही किया है। जो मन्वादिक हैं उनके वेदसे पैदा होनेवाली उक्तियां वे ही त्रयीविदके आश्रित ग्रन्थ हैं। इसप्रकार प्रमाणान्तरसदुपलंभकसर्वज्ञसाधक हम लोगोंको कोईभी प्रमाण सर्वज्ञसाधक है ऐसा नहीं दीखता है। अतः प्रत्यक्षादि या अन्यतम प्रमाणादिकोंसे देशान्तर, कालान्तरवर्ती सूक्ष्मादि पदार्थ केचित् पुरुपको विदित होते होंगे ऐसा कहनाही अयोग्य है। जिस जातिके प्रमाणोंसे जिस जातिके अर्थोंको जाना जाता है उसी प्रकार हमारे प्रमाण सदृश प्रमाण प्रकारांतरसे इस वर्तमान समयमें हमने लोकको देखलिया। और कालान्तरमें भी देखलिया था ऐसा उन्होंने मानलिया है।

तथा—विवादाध्यासित देशमें तथा कालमें प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे वर्तमान समयमें सजातीय एवं विजातीय सर्वज्ञादिकोंका ग्राहकत्व नहीं है।

सर्वज्ञवादी कहते हैं कि, जैसे इन्द्रियादिकोंसे प्रत्यक्षादिक सर्वज्ञादि साधक नहीं होसकते हैं, वैसे देशान्तर, कालान्तरसे साध्यसिद्धि करेंगे या अतीन्द्रिय प्रत्यक्षादिकसे ? तथाभूत कहोगे तो हेतुसिद्ध साधन होगा यदि अन्यथाभूत कहोगे तो हेतु अप्रयोजक होगा यदि वुद्धिमत्कारणसे सिद्ध है ऐसा

कहोगे तो कहां तक न्यायसंगत होगा। यदि तथाभूत कहोगे तो सिद्धसाधन होगा क्योंकि अन्यादृशइन्द्रियजन्यप्रत्यक्षादिकोंका अभाव होनेसे। तथा विवादापन्न (देशान्तरकालान्तरवर्ती) प्रत्यक्षादि प्रमाण, इन्द्रियादि सामग्रीविशेषसे अनपेक्ष नहीं होसकते।

गिधाड़पक्षी, सूअर, चींटियाँ वगैरह प्रत्यक्षसे समीपवर्ती, देशकी अनपेक्षासे नक्तंचर अर्थात् निशाचर प्रत्यक्षसे अथवा आलोक अर्थात् प्रकाशके अनपेक्षासे, अनेकान्तदोष नहीं आ सकता है। कात्यायनादिक अनुमानादिकोंसे अथवा जैमिन्यादिक आगमातिशयोंसे, इन्द्रियादिकोंकी एकाग्रता असम्भव है अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष नहीं माननेसे तुमने माना हुआ इन्द्रियप्रत्यक्षका अभाव हुआ।

जहां अतिशय देखा जाता है वहां इन्द्रियप्रत्यक्षका उल्लंघन नहीं होता। दूर सूक्ष्मादिपदार्थभी इन्द्रियप्रत्यक्षसे अवलोकन किये जाते हैं। जो सातिशय देखा गया है वह प्रज्ञा ह्मने अर्थग्रहण करनेकी शक्ति, मेधा अर्थात् पाठग्रहण करनेकी शक्ति ऐसे गुणविशिष्टमनुष्योंने देखा है। अल्पसे अल्पपदार्थ दृग्गोचर होनेपर अतीन्द्रियप्रत्यक्षसे नहीं देखा जाता है। बुद्धिमान्पुरुष सूक्ष्मादिपदार्थोंको देखनेमें समर्थ है, अपने सजातीयत्वका उल्लंघन नहीं करताहुआ परपुरुषको भी अवलोकन करवानेमें समर्थ ही होगा।

एकही शास्त्रके विचारसे महान् अतिशय देखा जाता है, किन्तु शास्त्रान्तरज्ञान एकशास्त्रसे नहीं हो सकता है। व्याकरण जानकर बुद्धिन्यासतक शब्द अपशब्दोंमें प्रवेश करती है। तथा नक्षत्र, तिथिके निर्णय करनेमें वृद्धिगत नहीं होती है। ज्योतिपविषयमें भी उत्कृष्टवुद्धि चन्द्र, सूर्य और ग्रहणादिकोंमें भवत्यादिशब्दोंको यथायोग्यजाननेमें असमर्थ होती है। तथा वेद, इतिहासादिज्ञानातिशयवान् होकरभी स्वर्गदेवता अदृष्ट (पुण्य, पाप) प्रत्यक्ष जाननेमें समर्थ नहीं हो सकती है। जो मनुष्य आकाशमें दस हाथ अन्तरतक कूदकर उड़ सकता है किन्तु सैकड़ों अभ्याससे भी एक योजनतक उड़नेमें असमर्थ होजाता है।

इसप्रकार प्रसंगविपर्ययज्ञानसे सर्वज्ञज्ञान विषयत्व बाधित होता है। तथापि सर्वज्ञज्ञान यदि प्रत्यक्ष मानोगे तो पुण्यपापादिकोंका ग्राहक नहीं हो सकता। विद्यमानोपलम्भ सत्सम्प्रयोगजत्व होनेपर हमारे प्रत्यक्षवत् हो जायगा। यदि सर्वज्ञधर्मादिग्राहक कहोगे तो धर्मादिक विद्यमानोपलम्भ नहीं होनेसे अविद्यमानोप ही होगा अतः सर्वज्ञत्व प्रत्यक्ष न होकर परोक्षही होगा। इसप्रकार विपर्ययसे सर्वज्ञ अशेषार्थविषयत्व बाधित ही होगा।

धर्मज्ञत्वका निषेध होनेपर अन्य अशेषार्थ प्रत्यक्षभी वैदिकी प्रामाण्यका प्रतिबंधक नहीं है, धर्ममें उसका प्रामाण्य देखा जाता है। कहाभी है सर्वप्रमाताके सम्बन्धमें प्रत्यक्षादिकोंका निवारण होनेसे पुण्य, पाप केवल आगमसे ही जाने जाते हैं। धर्मज्ञत्वका निषेध केवल प्रेरणाके प्रामाण्यमें ही उपयोग किया जाता है। किन्तु धर्म तथा अधर्मसे जो अन्य उसको जाननेवाला पुरुष है उसको किससे रोका जायगा।

सर्वज्ञका ज्ञान, चक्षुरादिसे प्राप्त, धर्मादिग्राहक है, या अभ्याससे प्राप्त है ? अथवा शब्दसे उत्पन्न है, या अनुमानसे जनित है ?

प्रथमपक्षमें--धर्मादिग्राहकत्वका अयोग है,। चक्षुरादिकोंका प्रतिनियतरूपादिविषयत्वसे, तत्प्रभवज्ञानकी भी यहीं पर प्रवृत्ति होती है। अभ्यासजनित कहोगे तो ज्ञानाभ्यासादिकप्रकर्षतरतमादिक्रमसे यदि ज्ञानप्रकर्षसम्भव होगा तो सकलार्थग्रहणलक्षणातिशयतक संवेदन माना जायगा। यहभी मनोरथमात्र है।

अभ्यास तो कस्यचित्प्रतिनियतशिल्पकलादिकोंमें ज्ञानोपदेशसे देखा गया है। अशेषार्थोपदेशज्ञानका सम्भव नहीं है, यदि सम्भव है तो अभ्यासप्रयाससे क्या प्रयोजन ?। अशेषार्थज्ञानसिद्धही होगा तो अन्योन्याश्रयदोष मौजूद होगा अर्थात् अभ्याससे सर्वज्ञज्ञान तथा सर्वज्ञज्ञानसे अभ्यास शब्दप्रभव (आगम) कहोगे तो अयुक्त है। अर्थात् परस्पराश्रयनामका दोष आयगा, सर्वज्ञके द्वारा प्रतिपादित होनेसे उस प्रामाण्यमें अशेषार्थविषयज्ञान सम्भव होगा। तथा अशेषार्थविषयज्ञान होनेसे अशेषज्ञको (सर्वज्ञको) अशेषार्थविपयसिद्ध होगा। मन्वादिकोंने प्रेरणाप्रभवज्ञानवान्को धर्मज्ञत्व माना है।

'चोदना ही भूतकालीन, वर्तमानकालीन, भविष्यत्कालीन, सूक्ष्मको कालसे दूरवर्तीय, अनुमानादिज्ञानजनित अस्पष्टत्वको इसप्रकार जातीय अर्थको जाननेमें समर्थ है। किन्तु इन्द्रियादिक किंचत्भी अन्य समर्थ नहीं है' ऐसा कहा गया है।

अनुमानसे प्रगट है ऐसाभी कहना असंगत है, क्योंकि धर्मादिक अतीन्द्रियत्व होनेसे उस ज्ञापकलिंगका उनके साथ सम्बन्ध असिद्ध है। तथा असिद्ध सम्बन्धत्वका अज्ञापकत्व प्रसिद्ध है। अनुमानसे अशेपज्ञत्व मानोगे तो हमारे इन्द्रियजन्यज्ञानत्वको भी वही प्रसंग आजायगा। भावाभाव उभयरूपजगत् प्रमेयत्व होनेपर अनुमान इत्यादि हमारेमें भी विद्यमान हैं। तथा अनुमान

आगमज्ञान अस्पष्ट होनेसे उससे पैदा होनेवाला ज्ञान असम्भव है, अर्थात् अनुमानसे ज्ञानवान् सर्वज्ञ युक्त नहीं है।

नहीं बोलना चाहिये ? पुनः पुनर्भाव्यमान भावनाप्रकर्षतक योगिज्ञानरूप को प्राप्त करनेवाला अनुमान आगमजनित अस्पस्टज्ञान वैशद्यस्वरूपको प्राप्त होता है। अभ्यासके बलसे काम, शोकादिव्याहतज्ञानका वैशद्य देखा जाता है, तदनुसार सर्वज्ञज्ञानको भी व्याहतका प्रसंग आजायगा।

इस ज्ञानका अखिलार्थग्रहण सकलज्ञत्व है या प्रधानभूत कतिपयार्थग्रहण सकलज्ञत्व है ? प्रथमपक्षमें क्रमसे उसका ग्रहण है ? अथवा युगपत् है ? क्रमसे तो ग्रहण नहीं है। भूतकालीन, वर्तमानकालीन तथा भविष्यत्कालीन अर्थोंके परिसमाप्तिका अभाव होनेसे उस ज्ञानको भी अपरिसमाप्तिका प्रसंग आजायगा। युगपत्भी नहीं है परस्पर विरुद्ध शीतोष्णादि अर्थोंका एकत्रज्ञानमें प्रतिभासका असम्भव है। अथवा सम्भव है ऐसा कहोगे तो प्रतिनियतार्थस्वरूपके प्रतीतिमें विरोध आयगा।

एक समयमें ही अशेषार्थको ग्रहण माननेसे, दूसरे समयमें अकिंचिज्ञ होगा। तथा दूसरेमें स्थित रागद्वेषादिकोंको साक्षात्कार करनेसे रागादिमान् होगा। अन्यथा सकलार्थसाक्षात्कारीमें विरोध आजायगा।

प्रधानभूत कतिपयार्थको ग्रहण करता है ऐसा कहोगे तो यहभी ठीक नहीं है। इतरार्थका व्यवच्छेद होनेसे ही सर्वज्ञज्ञानमें मोक्षलक्षण घटित होगा। अतएव प्राधान्य माना जायगा। इसप्रकार निश्चय हुआ कि, सकलार्थज्ञानमें ही मोक्षका स्वरूप प्रसिद्ध होगा। इसका प्रथमही हमने उत्तर दिया है।

भूतकालीन तथा भविष्यत्कालीन अर्थको कैसा ग्रहण करेगा?। यदि असत् वस्तुको ग्रहण करेगा तो नेत्रदोषज्ञानके समान प्रामाण्यका अभाव होगा यदि सद्वस्तुको ग्रहण करेगा तो भूतकालको ही वर्तमानकालका प्रसंग आजायगा। तथा अन्यकालको अन्यकालसे वस्तुग्रहण करनेसे उस ज्ञानका अप्रामाण्य प्रसिद्ध ही होगा।

सर्वज्ञ—मूलवाक्यकारण सर्वज्ञलक्षणको न जाननेसे उस कालमें भी असर्वज्ञ द्वारा कैसा जाना जासकता है?।

कहा है। यह सर्वज्ञ इसप्रकार उसकालमें भी भूख, प्याससे पीड़ित ऐसे ज्ञान, ज्ञेय विज्ञानादिकोंसे रहित होनेसे उसके द्वारा कैसा जाना जायगा।

तुह्मारे कल्पनीय सर्वज्ञ बहुतसे हो गये हैं, जो तुह्मारा असर्वज्ञ है वह सर्वज्ञको नहीं, जानता है। सर्वज्ञ तो अप्रतिवुद्ध नहीं होते हैं, किन्तु अप्रतिवुद्ध असर्वज्ञही है अतः इसके वचनमें प्रामाण्य नहीं होनेसे रथ्यापुरुषके समान अज्ञानी है।

---

## उत्तरपक्षः

आचार्यके द्वारा—मीमांसकके एकान्त मतका खण्डन किया जाता है तुमने जो कहाथा—सदुपलम्भक प्रमाणपंचक यह अविषयत्वसाधन होनेसे असिद्ध है। सर्वज्ञसद्भावको अनुमानादिकोंसे जाना जाता है। तथा कश्चित् आत्मा समस्त पदार्थको साक्षात्कार करता है, अर्थग्रहणस्वभावत्व होनेसे प्रतिवंधप्रत्यय सिद्ध होता है। जो-जो ग्रहणस्वभावत्व होगा, वह-वह प्रक्षीण प्रतिवंध प्रत्ययत्वको साक्षात्कारी करेगा। जिसप्रकार नेत्रदोष विच्छेद होनेसे निर्दोष नेत्रज्ञान रूपका यथायोग्य अवलोकन करेगा उसीप्रकार सर्वज्ञग्रहण-स्वभावत्व होनेसे प्रक्षीण प्रतिवंध प्रत्ययत्वकी आत्मामें प्रसिद्धि होगी सकलार्थ-ग्रहणस्वभावत्व आत्मामें असिद्ध नहीं है। आगमवलसे समस्तार्थज्ञानोत्पत्ति होती है तथा अन्यथानुपपत्तिसे सर्वज्ञत्वकी सिद्धि होजाती है। सकलवस्तु अनेकान्तात्मक होनेसे सत्वात् इत्यादि व्याप्ति ज्ञानोत्पत्तिभी प्रसिद्ध है। आत्मासकलार्थग्रहणस्वभावी है क्योंकि जो जिसका विषय होता है वह उसको ग्रहण करता है जैसे रूपादिकोंका परिहार होनेपर रासनविज्ञानका रसविषय होनेसे उसमें रसग्रहण देखा जाता है। सकलार्थविषयी आत्मा व्याप्ति तथा आगमज्ञानसे सिद्ध है।

मीमांसककी चोदना—ही भूतकालीन, वर्तमानकालीन भविष्यत्कालीन, विप्रकृष्टार्थ इत्यादिकोंको जाननेमें समर्थ है। पुरुपान् इति, इसप्रकार स्वयमेव वोलनेवाला मीमांसक विधिप्रतिपेधविचारनिवंधही साकल्यसे व्याप्तिज्ञानका प्रतिपादन करता हुआ, सकलार्थग्रहणस्वभावी आत्माका निराकरण करता है, इसलिये कैसा वुद्धिमान् होगा?। प्रक्षीणप्रतिवंधप्रत्ययत्वका प्रथमही हमने सिद्ध किया है।

साध्य तथा साधनका प्रतिबंध प्रत्यक्ष एवं अनुमानसे नहीं जाना-जाता है। जिससे अनवस्था इतरेतराश्रय नामके दोष प्राप्त होजायेंगे। अतः तर्कप्रमाणान्तरसे साध्यसाधनके सम्बन्धकी सिद्धि होजायगी। जो अप्रतिपन्न, पक्षधर्मत्व हेतु, प्रतिनियतसाध्यका कारण नहीं होसकता है, ऐसा मीमांसकने कहा है वह ठीक नहीं है। सर्वज्ञके इस अनुमानमें सर्वज्ञकी ही सिद्धि होगी।

अर्थात् पिता ब्राह्मण होनेसे पुत्रको भी अनुमानसे ब्राह्मण माना जाता है। यह विषय सब लोगोंको विदित है इसलिये हेतु पक्षधर्मकी अपेक्षा नहींकरता है।

फिरभी जो कहा है—सत्तासाधनमें सब हेतु त्रयीदोषजातीको छोड़ते नहीं हैं, इसलिये वे सर्वानुमानके उच्छेद करनेवाले होनेसे हेतु अयुक्त हैं। हम कह सकते हैं कि, यदि धूमत्वादिहेतु अग्निमत्पर्वतधर्मके असिद्ध होजायेंगे तो कोईभी ज्ञानवान् अग्निमत्पर्वतधर्महेतुकी इच्छा करनेवाला, अग्निमत्वकी इच्छा नहीं करेगा क्या ?। अग्निमत्वको विपरीत मानोगे तो हेतुविरुद्ध होगा। साध्य विरुद्ध होनेसे यदि उभयधर्म मानोगे तो व्यभिचारी होगा सपक्ष और विपक्षमें भी प्रवेश करनेसे, अनेकान्तिक होगा। जैसे अचल अर्थात् स्थूलादिकोंमें अचलत्व प्रसिद्धहोनेसे संदिग्ध तथा अग्निमत्वादिकोंमें हेतु विरुद्ध नहीं होंगे वैसे प्रसिद्ध अमूर्तत्वादि विशेषणसत्तासहित व–अप्रसिद्ध सर्वज्ञत्व उपाधिसत्तासहित इन दोनोंमें धर्मि और धर्ममें वर्तमान जो हेतु हैं वे विरुद्ध कैसे होंगे।

फिरभी सामान्यसे सर्वज्ञ कोईभी है ऐसा सिद्धकरोगे या विशेषसे ? यहभी तुह्मारा कथनमात्र है। क्योंकि, सामान्यसे सर्वज्ञसिद्धि करोगे तो उसीमें वादविवाद है। यदि विशेषसे करोगे तो प्रत्यक्ष तथा अनुमानसे अविरोध वचन होनेसे अर्हंतभगवान् ही समस्त चराचरपदार्थोंको विषय करनेमें प्रसिद्ध हैं, अतः कैसा अशेषार्थज्ञत्वका प्रतिषेध होगा ?।

यहांपरभी इस दोषका समानत्व है ?। अर्हंतको ही सर्वज्ञत्वका प्रतिषेधसाधनेमें, अप्रसिद्ध विशेषणयुक्त जो पक्ष तथा व्याप्ति अर्थात् जो पुरुष हैं वही अर्हंत ही हैं सर्वज्ञ नहीं हैं, इसप्रकार पक्ष एवं व्याप्तिकी सिद्धि नहीं होपाती। अन्यथा रथ्यापुरुषके समान साध्यशून्य हो जायगा। यदि अन्य अर्हंतही है ऐसा कहोगे तो वही दोष आता है, बौद्ध तथा मीमांसादिकोंके सर्वज्ञ नहीं हो सकते हैं अर्थात् असिद्ध हैं। अतः अनिष्टप्रसंग उपस्थित होनेसे अर्हंतभगवान्ही सर्वज्ञ हैं इनके सर्वज्ञत्वका प्रतिषेध नहीं किया जाता है। सामान्यतासे सर्वज्ञत्वका प्रतिषेध करनेपर हमारे पक्षके समानही होगया।

उन्होंने जो कहा है–एक ज्ञानप्रत्यक्षही सूक्ष्मादि अर्थोंको जानलेता है या प्रतिनिश्चितविषयको अवगत करनेवाला अनेकज्ञान प्रत्यक्ष है ? यहभी उक्तिमात्रही है। प्रत्यक्षसामान्यसे कस्यचित्सूक्ष्मादि अर्थोंको साक्षात् जाने जाते हैं प्रसिद्धही है कि, उनको सामान्यतासे कोईको प्रत्यक्ष होनेसे वह प्रत्यक्ष इन्द्रिय तथा अनिन्द्रियकी अपेक्षासे सिद्ध है उसकी अपेक्षाही अनेकत्वको प्राप्त होती है। तथा उसका अनपेक्षत्वही प्रमाणान्तरसे सिद्ध होता है।

तथा योगिप्रत्यक्ष इन्द्रिय और अनिन्द्रियकी अपेक्षासे सूक्ष्माद्यर्थोंको जानता है यदि वह इन्द्रिय तथा अनिन्द्रियकी अपेक्षा करेगा तो सूक्ष्माद्यर्थोंका विषय नहीं करेगा। जैसे हमारे प्रत्यक्षादिकोंके समान।

इसप्रकार साध्यविकल्पसे अनुमानका विच्छेद हो जायगा। ऐसा हम कह सकते हैं कि—साध्यधर्मिधर्म अग्नि साध्यत्वसे माना है या दृष्टान्तधर्मिधर्मसे अथवा उभयधर्मसे ? प्रथमपक्षमें तो हेतु विरुद्ध है, उसके विरुद्धसे दृष्टान्तधर्मि तथा अग्निमयधर्महेतुसे धूमकी व्याप्ति प्रतीत है। अर्थात् साध्यविकलही दृष्टान्त है खुलासा–रसोईशालामें अग्नि है क्योंकि धुवां निकल रहा है किन्तु पर्वतमें अग्निका अभाव है। द्वितीयपक्षमें तो प्रत्यक्षादिकोंसे विरोध आता है। यदि उभयगत अग्निसामान्यको सिद्ध करोगे तो सिद्धसाध्यही है।

उन्होंने जो प्रमेयत्व कहा है—वह क्या प्रमेयत्वसमस्तज्ञेयमें व्यापकर प्रमाणका प्रमेयत्वव्यक्तिलक्षण है या हमारे प्रमाणप्रमेयत्वका व्यक्तिस्वरूप है ?। पर्वतधूमादिसमस्तसाधनका उन्मूलन करनेमें कारण होनेसे इसको नहीं कहना चाहिये।

तथा—साध्यधर्मि, धर्म जो धूम यह हेतुसे पैदा हुआ है या दृष्टान्तधर्मि धर्मसे अथवा उभयगतसामान्यरूपसे ?

साध्यधर्मि धर्मत्वके महानसरूप (रसोईशाला) दृष्टान्तमें उसका अभाव है अतः हेतुका अनन्वयनामकदोष है। अर्थात् जो–जो पर्वतधूमवान् है, वह–वह अग्निमान है, ऐसा अन्वय हेतु नहीं होनेसे साध्यसाधनमें असमर्थ है। यदि दृष्टान्तधर्मि धर्मत्व मानोगे तो साध्य धर्मिका अभाव होनेपर असिद्ध होगा तथा उभयगत सामान्यरूपत्वभी असिद्धही है। प्रत्यक्षत्व अप्रत्यक्षत्वसे अत्यन्त विलक्षण महानस अर्थात् अचल प्रदेश व्यक्तिद्वयआश्रितसामान्यका ही असम्भव होगा।

यह जो कहा है कि, प्रसंगविपर्ययसे सर्वज्ञत्वका विषय बाधित होता है इत्यादि ऐसा कहनाभी मनोराज्य है। अर्थात् साध्यसाधनसे व्याप्य व्यापककी

सिद्धि होनेपर व्याप्यभाव माननेपर व्यापकको भी मानना न्यायसंगत होगा अर्थात् अनुमानमें इन दोनोंका सद्भाव प्रकाशित होजाता है। व्यापककी निवृत्ति होनेपर अवश्यही व्याप्यकी निवृत्ति होजाती है वही विपर्यय है। व्याप्य, व्यापकभाव विद्यमान होनेसे दृष्टान्तमें इन दोनोंका अस्तित्व स्वयमेव सिद्ध होगा। स्वात्मामेंही इनका उत्पाद देखा जाता है यहभी असंगत है। चक्षुरादिकोंके इन्द्रिय समुदायसे प्रत्यक्षका अव्यवहित देश-काल स्वभावसे समोपवर्ति प्रतिनिश्चित रूपादिविषय उन्होंने माना है। नियमका अभाव होनेसे विप्रकृष्टार्थका ज्ञानमें प्रत्यक्ष शब्दवाच्यत्व देखा गया है। तथा अनेक अर्थात् सैकड़ों योजन दूरवर्ति अर्थको ग्रहण करनेका सामर्थ्य रखनेवाला वैनतेय प्रत्यक्ष रामायणादिकोंमें प्रसिद्ध है। लोकमें अतिदूरार्थग्राहीत्व वराह अर्थात् सूअरादि पिपीलिका अर्थात् चींटियों वगैरहसे प्रत्यक्ष प्रसिद्ध है। स्मरण सव्यपेक्ष इन्द्रियादिजन्य तथा आदिपदसे अनिंद्रियजन्य प्रत्यभिज्ञान नामका प्रत्यक्ष है। कालसे दूरवर्ति रामरावणादि भूतकाल सम्बन्धि विषय होनेसे इस प्रत्यभिज्ञान प्रत्यक्षसे अवलोकन ग्रहण कियाजाता है तो समीपवर्ति देवदत्तके विषयमें देवदत्तका स्वरूपावलोकन मीमांसकने स्वयमेव माना है। नान्यथा——

देश कालादिकोंके भेदसे पूर्वप्रमाण गृहीत अर्थमें प्रत्यभिज्ञानका अवसर प्राप्त होनेसे इस समय प्रत्यभिज्ञानका अस्तित्व पूर्व ज्ञानसे नहीं जाना जाता है। (मीमांसकका श्लोक २३३-३४) में कहा गया है कि——

प्रत्यभिज्ञानको ग्रहण किये हुये अर्थमें पूर्वापर कालसम्बन्धित्व लक्षणसे नित्यत्व ग्राहकत्वको तुमने माना है वह वस्तुतः विरुद्ध है। मीमांसकने शब्द, लिंग अर्थात् अनुमान इन्द्रियव्यापार अनपेक्ष जो प्रातिभज्ञान है उसको मान-लिया है। अर्थात् सुबह मेरा भाई आनेवाला है इसप्रकार भविष्यकालका सूचक अतीन्द्रियकालके विशेषणसे जाग्रद्दशामें स्पष्ट रीतिसे प्रकाशमानत्वका अनुभव आता है ऐसा उनके द्वारा मानागया है।

धर्मादिक अतीन्द्रिय होनेसे चक्षुओंसे अनुपलम्भ हैं; या अविद्यमान हैं अथवा अविशेष हैं? तुह्मारा आद्यपक्ष ठीक नहीं है,——क्योंकि अतीन्द्रियज्ञानसे भी भूतकालीनवस्तुस्वरूपका सम्भव माना गया है। अविद्यमानभी उचित नहीं है। भविष्यत्कालीन धर्मादिकोंका भूतकालके समान अविद्यमान होने-पर भी उपलम्भ सम्भव है। और अविशेषणत्व तो असिद्ध है, समस्तजनोंको भोग्य होने योग्य पदार्थको पैदा करनेसे तथा द्रव्य-गुण-कर्मजन्यसे उत्पन्न हुआ इस प्रातिभज्ञानसे अखिलार्थ विशेषणत्व सम्भव है।

भूतकालीन तथा अनागत अर्थात् भविष्यकालीन अतीन्द्रियकालके समान इस प्रत्यभिज्ञानके विशेषणको ग्रहण करनेमें समर्थ ऐसे नेत्रेन्द्रियोंसे ग्रहणोपपत्ति देखी जाती है। धर्मके प्रति इस सर्वज्ञज्ञानका अग्राहकत्व साधनेमें कैसा प्रसंग विपर्यास सम्भव होगा? ।

प्रश्नादिकोंसे तथा मन्त्रतन्त्रादिकोंसे संस्कारित किया हुआ चक्षु जिसप्रकार कालसे दूरवर्ति अर्थको दृष्टिगोचर करता है उसीप्रकार द्रव्यविशेषसे संस्कृत कियागया कर्णधार चक्षु जलादिकोंसे भीतर प्राप्त अर्थको ग्रहण करता है ऐसा देखा गया है।

तथा पुण्य विशेषसे संस्कारित किया गया योगिचक्षु सूक्ष्मादि समस्त पदार्थोंको ग्रहण करनेमें समर्थ है, इस विषयमें किंचित्भी देखा हुआ पदार्थका अतिक्रम नहीं है।

यथा—स्वात्मामें जिन कारणोंसे उत्पन्न यथार्थ अर्थोंको ग्रहण करनेवाले प्रत्यक्ष प्रतीत हैं तथा सब जगह वे सदैव दूसरोंमें भी मानना चाहिये।

इसप्रकारके नियममें—निशाचरप्राणियोंको अत्यन्त अवगाढ़ अंधेरामें समीपवर्तीपदार्थोंका भी अवलोकन नहीं होगा, तथा स्व आत्मामेंभी अर्थावलोकन अप्राप्य रहेगा। क्योंकि प्राण्यन्तरमें तथा स्वात्मामें अप्राप्यत्वके अंधेरामें मग्न ऐसे रूपादि उपलम्भलक्षणोंके अतिशयोंसे सम्भव होनेपर सूक्ष्मादि उपलम्भलक्षण अतिशयभी न्यायप्राप्त हैं। इसप्रकार जात्यन्तरत्व निशाचरादिकोंमें, सर्वज्ञलक्षणमें तथा प्राण्यन्तरमें समान है। अर्थात् सर्वज्ञज्ञान इन्द्रियजत्वमानकर अतीन्द्रियार्थ साक्षात्कारित्व हमने (प्रभाचन्द्राचार्यने) परमार्थतः समर्थन किया है। सर्वज्ञज्ञान तो घातिकर्मचतुष्टयका विध्वंस होनेसे प्राप्त होता है।

जो तुमने सर्वज्ञज्ञानको चक्षुरादिकोंसे पैदा होता है ऐसा कहा है वह असुन्दर है। चक्षुरादिजन्यत्वमेंभी धर्मादिकोंको ग्रहण करनेमें विरोध नहीं आता है ऐसा कहागया है।

जो ज्ञान है वह अभ्याससे पैदा होता है इसप्रकार उन्होंने कहा है वहभी अयुक्त है। अर्थात् उत्पाद व्यय तथा ध्रौव्यसहित सत् ऐसा द्रव्यका लक्षण तत्वार्थ सूत्रकारने माना है। इसप्रकार समस्तार्थविषयका उपदेश अविसंवाद होनेपर ज्ञानका अखिलार्थ विषय सामान्यसे सम्भवनीय है। तज्ज्ञानवान् जो पुरुष उनका अशेषज्ञत्व होनेसे अभ्यास व्यर्थ नहीं है, उनको सामान्यसे अस्पष्टरूपसे ही आविर्भाव (प्राप्त) होनेसे तत्प्रतिबन्धक अर्थात् ज्ञानावरणका अपाय होनेपर

अशेष अर्थात् संपूर्ण पदार्थोंका विषय करनेका सामर्थ्य ज्ञानमें पैदा होजानेसे स्पष्ट-ज्ञानोत्पत्ति होती है।

अन्योन्याश्रयभी नहीं है क्योंकि—केवल अभ्यासादिकोंसे अखिलार्थको जाननेवाला स्पष्टज्ञानोत्पन्नत्वको आचार्यने नहीं माना है।

शव्दप्रभवपक्षमें भी अन्योन्याश्रयका असंगतपन है कारकपक्षमें उक्त-दोषका असम्भव है। पूर्वसर्वज्ञप्रतिपादित आगमही उत्तरसर्वज्ञका अशेषार्थ-ज्ञान है।

उत्तरसर्वज्ञज्ञानभी अन्यसर्वज्ञआगमसे सम्भव है यदि ऐसा कहोगे तो अनवस्थादोष प्राप्त होगा। अर्थात् वीजांकुरन्यायसे अनादिकालसे ही आगम तथा सर्वज्ञकी परम्परा मानी गई है।

अनुमानप्रमाणसे सर्वज्ञत्व प्रसिद्ध है इस पक्षमें भी सम्वन्ध असिद्ध है ऐसा जो मीमांसकोंने कहा है वह यथार्थ नहीं है। प्रमाणान्तरसे अर्थात् तर्क-प्रमाणसे सर्वज्ञसम्वन्ध सिद्ध है ऐसा आचार्यने माना है। अर्थात् कोईको भी सर्वज्ञत्वका अगोचरत्व सम्भव नहीं है क्योंकि सब जगह इन्द्रिय तथा अतीन्द्रिय विषयकी प्रवृत्ति प्रसिद्ध है। अन्यथा अर्थात् ऐसा नहीं मानोगे तो इस प्रस्तुत-विषयमें अनुमानप्रमाणकी प्रवृत्ति नहीं होगी इसप्रकार अति प्रसंगनामका महादोष उपस्थित होगा। सर्वज्ञसिद्धिमें अनुमानज्ञान मानागया है।

जो अनुमान, आगमको अस्पष्ट कहा है वहभी अविचारपूर्वक है। सर्वथा कारणके सदृश्य कार्य नहीं होता है विलक्षण होनेपरभी अंकुरादिकोंसे वीजादिकोंकी उत्पत्ति देखी जाती है। सब जगहमें सामग्रीभेदसे कार्यभेद प्रसिद्ध है। यहांपर सर्वज्ञविषयमें अनुमान तथा आगमज्ञानादिकोंसे अभ्यास प्रति-वंधक अपायादिकोंके सामग्री सहायतासे प्राप्तकिया है। समस्तं विशेषवैशद्यको ऐसा विज्ञान प्रगट होजाता है।

यदि भावनावलसे वैशद्य मानोगे तो कामादिक उपप्लुतज्ञानके समान अशेषज्ञज्ञानकोभी यही आपत्ति आजायगी। यहभी अनुचित है, यतः अर्थात् जिस भावनावलसे वैशद्यज्ञान प्राप्त होता है उस ज्ञानका दृष्टान्त उपस्थित है। समस्त दृष्टान्त धर्मोंका सर्वज्ञके ज्ञानमें समावेश करना युक्त नहीं है। ऐसा करोगे तो सकलानुमानका विच्छेद होनेका प्रसंग आजायगा। अशेषज्ञज्ञान क्रमसे अशेषार्थको ग्रहणकरना नहीं चाहता है जिससे सर्वज्ञपक्षपर तुमारे द्वारा दिया गया दोष आजायगा। समस्त आवरणका विध्वंस होनेपर सहस्रकिरणोंके समान अर्थात्

सूर्यके सदृश्य युगपत् एकही समयमें समस्त चराचरपदार्थोंको प्रकाशित करनेका स्वभाव होनेसे उस अतीन्द्रियज्ञानके करणक्रमव्यवधान नहीं हैं।

ऐसाभी कहा है कि, युगपत्परस्पर विरुद्ध शीत, उष्ण इत्यादि अर्थोंका एकत्रज्ञानमें प्रतिभासका असम्भव है यहभी असार है। वहांपर परस्पर विरुद्धार्थोंका अभाव होनेपर अप्रतिभास माना है? या ज्ञानका सामर्थ्य माना है? अभाव तो नहीं है एक समयमें भी परस्पर विरुद्ध शीतोष्णादि पदार्थोंका सम्भव देखा जाता है। अर्थात् युगपत् सूर्यका प्रकाश तथा प्रताप अवलोकन किया गया है।

एवं इसप्रकार ज्ञानका असामर्थ्य होनेसे युगपत् वस्तुको प्रकाशित नहीं करता है ऐसा कहना ही असत्य है। परस्पर विरुद्ध अंधकार तथा प्रकाशादिकोंमें अर्थात् सांप तथा न्योला ये दोनों परस्पर विरुद्धताको प्राप्तहोते हुएभी एकत्रज्ञानमें युगपत् प्रतिभाषित होते हैं। युगपत् एकत्रज्ञानमें विरुद्धार्थोंका प्रतिभास असम्भव मानने पर, 'जो कृत्रिम होगा वही अनित्य होगा' इसप्रकारकी व्याप्ति नहीं घट सकती है। साध्य तथा साधनसे कृतकत्व और अनित्यत्वमें विरोध सम्भव होनेसे, एकत्र ज्ञानमें इनका प्रतिभास नहीं होनेपर उस ज्ञानके प्रतिनियत अर्थग्राहकत्वमें विरोध आता है। अन्धकार तथा उद्योत ये दोनों विरुद्धार्थग्राही होनेपर भी प्रतिनियतार्थग्राही हैं—ऐसा प्रतीत होता है।

औरभी दूसरी रीतिसे कहा है कि, एक क्षणमें ही अशेषार्थग्रहण होता है किन्तु द्वितीय क्षणमें तुह्मारा सर्वज्ञ अज्ञही रहेगा। यहभी उनका कहना असम्बद्ध है यदि द्वितीयक्षणमें अर्थोंका सर्वज्ञज्ञानमें अभाव कहोगे तो उनमें अज्ञत्वलक्षण नामका दोष आजायगा। जिससमय जिस धर्मविशिष्ट वस्तु उससमय सर्वज्ञज्ञानमें उसीप्रकार तदनुरूप होकर प्रकाशित होती है अन्यथा नहीं इसप्रकार ग्रहीतग्राहित्वसे अर्थात् ग्रहण कियेहुये पदार्थोंको सदैव ग्रहण करतेही रहना इसका नाम गृहीतग्राही है ऐसे सर्वज्ञज्ञानमें कैसा अप्रामाण्य पैदा हो सकता है?।

दूसरे मनुष्योंमें स्थित रागद्वेषादिकोंको साक्षात् ग्रहण करनेसे रागादिमान् हैं, ऐसा जो कहा है वहभी अयुक्त है। रागादिरूप परिणामसे रागादिमत्व तत्वकारण होजाता है। किन्तु संवेदनमात्र नहीं होता अन्यथा मद्यादिकभी इस प्रकारके रस हैं, कि ऐसे वाक्योंसे प्रतिवोधित होकर श्रोत्रीय द्वारा जव जानाजायगा तव सर्वज्ञज्ञानमें भी मद्यादिरसास्वादनदोष आजायेंगे। मद्यादिज्ञान अरसनेन्द्रियसे पैदा होनेसे उक्त दोष नहीं आयेंगे। यदि ऐसा

कहोगे तो सर्वज्ञज्ञानमें भी ये दोष नहीं आनेसे समान होगये। सर्वज्ञज्ञान इन्द्रियोंसे नहीं पैदा होता है ऐसा माना गया है।

कान्ता अर्थात् स्त्रीका आलिंगन, सेवन आदि अभिलाषवुद्धिसे इन्द्रियों-का उद्रेक होनेलायक कारण उपस्थित होनेसे यह रागादिमत्व प्रसिद्ध है ऐसा संसारमें देखाजाता है। किन्तु प्रक्षीणमोही अर्थात् जिनका मोहनीयकर्मका नाश हुआ है ऐसे सर्वज्ञ अर्हंत भगवान्में रागादिमत्व दोष नहीं हैं अतएव इनमें रागादिमत्वकी आशंकाभी कैसी होसकती है ? ।

उन्होंने फिरभी ऐसा कहा है कि, अतीतादिकका अर्थात् भूतकाली-नार्थका ग्रहण कैसा होसकता है। उस स्वरूपका ही असम्भव है, यहभी कहना असार है। कारण—अतीतादिक अर्थका अतीतादिकालके सम्वन्धित्वसे असत्व है या सर्वज्ञज्ञानके कालसम्वन्धित्वसे असत्व है ? । आद्यपक्ष ठीक नहीं है, जिसप्रकार वर्तमान कालसम्वन्धित्वसे वर्तमान कालीनार्थको जाना जाता है, उसी प्रकार भूतकाल सम्बन्धित्वसे भूतकालीनार्थकाभी सत्वसम्भव प्रसिद्ध है। किन्तु वर्तमानकालके सम्वन्धित्वसे भूतकालीनार्थका असत्वपन आचार्य प्रभृति-कोभी मान्य है अर्थात् इन दोनोंमें परस्पर जमीनास्मानका भेद है। यह काल-सम्वन्धित्वसे असत्व होनेपर स्वकालसम्वन्धित्वसे अतीतादिक असत्व नहीं हैं। तथा वर्तमान कालसम्बन्धिभी अतीतादि (भूतकालादि) कालसम्वन्धित्वसे असत्व होनेसे अतीतकालको भी असत्वप्रसंग आजायगा तो समस्त वस्तुका अस्तित्वही शून्य होजायगा।

भूतकालीन सत्वका ग्रहण होनेसे, वर्तमान कालीन सत्वका प्रसंग नहीं आता है। अतीतकालके नियतसत्वस्वरूपको ग्रहण करनेसे उसका ग्रहण होजाता है। अतीतादिकोंसे वर्तमान ज्ञानकालमें असानिध्य होनेसे कैसा प्रतिभास होगा, यदि सानिध्य कहोगे तो वर्तमानत्वका प्रसंग आयगा। प्रसिद्ध वर्तमान समान मन्त्रादिकोंसे संस्कारित कियेगये नेत्रज्ञानसे तथा व्याप्तिज्ञानसे हमने (प्रभाचन्द्राचार्यने) मीमांसकको प्रथमही उत्तर दिया है।

कहाजाता है कि, यदि भूतकालमें तथा वर्तमानकालमें क्वचित् अर्थात् अर्थके विषयमें निखिलदर्शी (सर्वज्ञ) का विज्ञान समाप्त होजायगा तो उस समयमात्रकी अनन्तता कहां है ? यदि समाप्त नहीं होगा, तो अनेक हजारोंयुग वीतजाने परभी समस्त संसारको साक्षात्कार नहीं करसकते हैं। यहभी तुह्मारा प्रलापमात्र है। क्योंकि—यह विश्रान्तत्व क्या चीज है ? क्या किंचित् जानकर तथा बिलकुल न जानकर, समस्त देशवर्ति एवं अखिलकाल सम्वन्धि

विषयोंको जाननेमें सामर्थ्य नहीं होनेसे अथवा कस्मिश्चित् अर्थात् केचित् वस्तुमें अवस्थान होनेसे या क्वचित् वस्तु उत्पन्न होकर विनाश होनेसे इसका अवस्थान माना जायगा क्या ? ।

आद्य विकल्प युक्त नहीं है उसको हमने नहीं माना है। अर्थात् सर्वज्ञका ज्ञान क्रमसे अर्थको नहीं जानकर युगपत् समस्तार्थोंको प्रकाशित करेगा ऐसा कहा गया है। दूसरा विकल्पभी अयुक्त होनेसे हमने नहीं ग्रहण किया। सर्वज्ञका ज्ञान अनेक देशस्थित तथा कालस्थित विषयोंको प्राप्तकर नहीं जानता है ऐसा कोईने कहा है किन्तु ज्ञानचक्षु अप्राप्यकारी होनेसे गमनाभाव है। जिसप्रकार अनादि अनन्तरूपसे स्थित अर्थको उसीप्रकार उसको प्राप्त करेगा। तीसरा विकल्पभी अयुक्त है, क्वचित् विषयमें आत्म स्वभावतासे उत्पन्न हुआ ज्ञानका विनाश असम्भव है। जैसे उपाधिजन्य रूपकाही विनाश होजाता है वैसे स्फटिकमणिको रंगी-बेरंगी शीशीमें रखनेसे लाल, हरा, नीला, रक्त, श्याम इत्यादि अनेक रूप दीखने लगता है किन्तु उस मणिका निजस्वरूप नहीं होनेसे औपाधिक स्वभावका नाश न्यायसंगत होगा। इसप्रकारके वादी, सर्वज्ञज्ञान क्वचित् समाप्तको प्राप्त होता है इसलिये उनमें सर्वज्ञत्व नहीं है। इसप्रकार साध्य साधनमें समग्रतासे व्याप्तिकी सम्भावना कैसी होसकेगी अतः सामान्यसे व्याप्ति ज्ञानके उत्पत्तिमें अनादिअनन्त सामान्यकी प्राप्ति मानोगे तो उक्त दोषकाही प्रसंग आजायगा।

कहा है कि, सर्वज्ञज्ञान कालमेंभी सर्वज्ञ असर्वज्ञके द्वारा कैसा जाना जासकता है ? यहभी कहना फालतुक है। अर्थका स्वरूप नहीं जाननेसे ज्ञानकोभी अनभिज्ञता प्राप्त होगी। ऐसा माननेसे, जैमिन्यादिकोंमें समस्त वेदार्थपरिज्ञानका निश्चय कैसा सम्भवनीय होगा। वह सर्वज्ञ तुह्मारे समान किंचितज्ञही है, वेदार्थका निश्चय नहीं होनेसे कैसा असर्वज्ञसे प्रतिपादित व्याख्यानका आश्रय किया जायगा और होम, हवनादिकोंमें उसकी अनुष्ठानकी प्रवृत्ति होगी तो व्याकरण, न्याय, साहित्य, धर्म वगैरह समस्त शास्त्रका परिज्ञान नहीं होनेसे, व्यवहारीलोगोंको, उसके अर्थज्ञताका कैसा निश्चय होगा। जिससे व्यवहारकी प्रवृत्ति होजायगी।

सुनिश्चितासम्भवद्बाधक प्रमाणत्वसे अर्थात् सुनिश्चित है कि बाधक प्रमाणका असम्भव जिसमें ऐसे प्रमाणसे अर्थात् आत्मामें सुखादिकोंके समान अतीन्द्रियज्ञानसे समस्तार्थको जाननेवाले अर्हंत भगवान्ही यहांपर निर्दोष मानेगये हैं। अतः उनमें सत्वकी सिद्धि प्रसिद्ध है यह असिद्ध नहीं है।

तथापि सर्वविद्का (सर्वज्ञका) अभाव प्रत्यक्ष प्रमाणगम्य है या प्रमाणान्तरसे गम्य है ?। प्रत्यक्षसे तो नहीं है, सर्वज्ञ—सबजगह, सदैव, सबसर्वज्ञ नहीं होसकते हैं। इसप्रकारकी प्रवृत्ति है या क्वचित्, कदाचित्की। प्रथम पक्षमें— सर्वज्ञका अभाव नहीं है, सर्वज्ञके ज्ञानसमान उनमें अशेषज्ञत्व होनेसे सकलदेश तथा सकलकालके आश्रित पुरुषोंके सभामें सर्वज्ञको साक्षात्किये जाते हैं। द्वितीय पक्षमेंभी सर्वथा सर्वज्ञकी अभाव सिद्धि नहीं होसकती है।

सर्वज्ञके अभावसाधक प्रत्यक्षप्रमाण नहीं है, किन्तु सर्वज्ञके सद्भावसाधक प्रत्यक्षप्रमाण विद्यमान है। अग्न्यादिकोंके तथा वृक्षत्वादिकोंके उत्पत्तिमें धूमादिकोंकी तथा व्याप्यभूत शिशपात्वकोंकी उत्पत्ति प्रसिद्ध है। तथा अकारणमें—अकार्यकी उत्पत्ति नहीं होती यदि ऐसा होने लगेगा तो घटोत्पत्तिमें पटोत्पत्ति (वस्त्रोत्पत्ति) भी होने लगेगी। ऐसा होनेसे अतिप्रसंग नामका दोष आजायगा। इसप्रकार घटादिकोंका अभाव असिद्ध नहीं है एक ज्ञानके संसर्गसे पदार्थान्तर अर्थात् इस भूतलपर साक्षात् घट नहीं होनेपर अन्य भूतलपर घटका अस्तित्व है। इस न्यायसे क्वचित्स्थानमें घटका अभाव तथा सद्भाव सिद्ध है। यहांपर सर्वज्ञके विषयमें यह न्याय नहीं है। अर्थात् घटसंसर्गी प्रदेशका अभाव होनेसे सबजगह घटका अभाव नहीं है विरोध आता है। अतः प्रत्यक्षप्रमाणसे सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नहीं होसकता है।

अनुमानसे भी नहीं—वादविवादमें उपस्थित पुरुष सर्वज्ञ नहीं होसकते हैं। उनमें वक्तृत्व होनेसे अर्थात् इधर-उधर भटकनेवाले रथ्यापुरुषके समान सर्वज्ञ हैं या प्रमाणान्तरसे हैं, अथवा उसके विपरीत हैं, या वक्तृत्वमात्र हैं ?। प्रथमपक्षमें हेतु विरुद्ध है, प्रमाणान्तर संवादके सूक्ष्मादि (अन्तरितदूरवर्ति) अर्थ वक्तृत्वके अशेषज्ञमें अस्तित्व होनेसे। द्वितीयपक्षमें तो हेतु सिद्धसाधन है अर्थात् उस जातीका वक्ता असर्वज्ञको आचार्यने भी माना है। वक्तृत्वमात्र हेतु साध्यविपरीत सर्वज्ञके अभाव प्रदर्शनमें प्रयास करनेसे परस्पर अनवस्थाका परिहारस्थिति लक्षणका विरोध होगा। यदि सर्वज्ञमें वक्तृत्वका अप्राप्यत्व कहोगे तो तुह्मारा कहनाही मिथ्या होगा सर्वसम्बन्धि अनुपलम्भकी असिद्धि प्रकृत सर्वज्ञसे या सर्वज्ञान्तरसे होगी। सर्वज्ञका कस्यचित् अभाव होनेसे सर्वसम्बन्धिकी अनुपलम्भता सिद्ध होगी ऐसा कहोगे तो असंगत होगा। प्रमाणान्तरसे प्रकृतानुमानकी सिद्धि होगी कहोगे तो वक्तृत्वानुमानका व्यर्थपन सिद्ध होजायगा। अतः यहां चक्रकनामका दोष आता है जैसे वक्तृत्वानुमानसे सर्वज्ञका अभाव सिद्ध होगा तथा सर्वज्ञका अभाव सिद्ध होनेसे सर्वज्ञसाधनकी व्यावृत्ति सिद्ध होगी

एवं सर्वज्ञसाधनकी व्यावृत्ति सिद्ध होनेपर अनुमानकी व्यावृत्ति सिद्ध होगी। अर्थात् स्वसंवन्धिके अनुपलम्भसे सर्वज्ञके वक्तृत्वका निश्चय सिद्ध नहीं होसकता है इसलिये इस विपरीत कथनसे अनेकान्त दोष आजायगा।

समस्तसाधनमें इस दोषका समानत्व नहीं होसकता यदि ऐसा कहोगे तो निखिल अनुमानका विच्छेद होजायगा। अर्थात् जहां अग्नि नहीं है वहां धुवांभी नहीं है इसप्रकार व्याप्तिकी सिद्धि तर्कप्रमाणसे होसकती है। वक्तृत्व असर्वज्ञत्व इन दोनोंमें कार्यकारणभाव नहीं है क्योंकि वचन जो है वह असर्वज्ञका कार्य नहीं होसकता यदि ऐसा होने लगेगा तो सर्वज्ञ धर्मानुविधानका अभाव होजायगा। जो-जो कार्य है वह-वह सर्वज्ञधर्मानुविधायी प्रसिद्ध है जैसे अग्न्यादिक सामग्रीमें प्राप्त सुगंधयुक्तभी गंध आदि द्रव्य हैं। वे अग्न्यादिसामग्रीके अनुविधायी होनेसे धुवांके समान सुगंधको प्रगट करते हैं। वैसे असर्वज्ञत्व--सर्वज्ञत्वसे भिन्न होनेसे किंचिज्ञत्व माना गया है। अतः किंचिज्ञमें वचनका तरतमभाव नहीं होनेसे उनके वचनमें प्रकर्षत्व नहीं देखा जाता है। अर्थात् सर्वज्ञसे अत्यन्त दूरवर्ति अल्पज्ञमें तथा कृमिआदिकोंमें इन दोनोंमें वचनप्रवृत्तिका प्रकर्ष नहीं देखा गया है। यदि प्रसज्यका-प्रतिषेध करके सर्वज्ञत्वका अभाव प्रदर्शक, असर्वज्ञत्वका वचनही तत्कार्य है ऐसा मानोगे तो ज्ञानरहित ऐसे मुर्देके शरीरादिकोंमें भी वचनोपलम्भका प्रसंग आजायगा। और ज्ञानातिशयमानमें तथा समस्त शास्त्रव्याख्यातादिकोंमें भी वचनातिशय प्राप्त नहीं होगा। ऐसा कदापि नहीं हो सकता क्योंकि ज्ञानप्रकर्षका तरतमभाव देखा जाता है। अतः ज्ञानका जो अतिशय है वह उसका कार्य मानागया है। ज्ञानका सातिशयत्व बुद्धिमान् कारीगरके कारणवश राजमहल वगैरह निर्माण कार्यमें साक्षात् अवलोकन किया जाता है। अतएव अनुमानप्रमाणसे सर्वज्ञ की अभाव सिद्धि नहीं हो सकती है।

तथा आगमसेभी नहीं है---वह आगम सर्वज्ञप्रतिपादित है या असर्वज्ञ कथित है अथवा अपौरुषेय है जिससे सर्वज्ञ अभाव साधक होसके ? वहां यदि आगमप्रणेता कहोगे तो सर्वसकलज्ञविकलत्व अर्थात् अल्पज्ञ होनेसे यथार्थ वस्तुका विवेचन नहीं होनेपर कल्पितत्वनामका दोष आयगा। किन्तु विद्यमान प्रकृतार्थ उचित नहीं है अर्थात् सर्वज्ञ अभाव लक्षण अर्थमें यह उपयोगी नहीं होसकता है। तथा प्रतिपद्यमानको ही अशेषज्ञत्व आजायगा, यदि प्रतिपादक नहीं कहोगे तो रथ्यापुरुष अर्थात् इतस्ततः घूमनेवाले मनुष्यके प्रतिपादित आगमके समान होनेसे, सर्वज्ञके अभावमें इसका वचन प्रमाण नहीं माना

जायगा। अनभिज्ञ प्रणेता नहीं होसकता, क्योंकि रथ्यापुरुषप्रणीत आगमके समान मिथ्या होजायगा। द्वितीय विकल्पमेंभी ऐसाही अतिप्रसंग नामका दोष आजायगा।

अपौरुषेय आगमने जैमिन्यादिकोंसे प्रतिपादित सवजगह, सदैव सर्वज्ञका अभाव बतलाया है या मीमांसक तथा नैयायिकादिकोंसे सहित होकर उन्होंने प्रतिपादन किया है ?। तथा जो विश्वको नहीं जानता है वही उसका वेत्ता (निर्माता) होजाता है इस पुरुषका कथन हम आगे करेंगे। क्या इस वेद-वाक्यसेही सर्वज्ञका प्रतिपादन करतेहो या कर्मविशेष (यागलक्षण) से उनकी स्तुति करते हो इसप्रकार दीपकसे प्रकाशित कियेगये घटादिकोंमें कथंचित्भी विप्रतिपत्ति नहीं आसकती है। क्या यह घड़ा है अथवा वस्त्र है ? इसप्रकार श्रुतिवाक्यके स्वरूपमें अप्रामाण्य नहीं है। अविसंवादही कार्यमें, स्वरूपमें तथा अर्थमें प्रमाण है। जहां प्रमाणसे स्वीकार किये गये वचनादिकोंमें अविसंवाद होगा वही प्रमाण माना जायगा। अर्थात् सर्वज्ञका अभावप्रदर्शक कोईभी वेदवाक्य नहीं है, किन्तु सर्वज्ञका सद्भावदर्शक श्रुतिवाक्य प्रसिद्ध है। इसलिये आगमसे भी सर्वज्ञका अभाव, सिद्ध नहीं हो सकता है।

उपमानसे भी नहीं—उपमान उपमेय इन दोनोंमें प्रत्यक्षत्व होनेसे इनमें सादृश्यता देखी जाती है। यहांपर—वर्तमानसादृश्य उपमानभूत अशेष अर्थात् समस्त पुरुष प्रत्यक्षत्वके समानही, उपमेयभूत समस्त अन्यदेश तथा कालस्थित पुरुष प्रत्यक्षत्वही माना गया है। इसलिये सर्वज्ञसिद्धिका प्रसंग ही इन उपमान तथा उपमेयप्रमाणोंसे स्वयमेव प्रसिद्ध होगया है। अतः समस्त अर्थ प्रत्यक्ष जानेविना अशेषपुरुषका साक्षात्कारित्व करनाही असम्भव होगा अतएव सर्वज्ञ अन्यथानुपपत्तिसे सिद्ध है।

अर्थापत्तिसे भी सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नहीं है,—सर्वज्ञ अभावविना अनुत्पन्नमान ऐसे प्रमाणषट्कोंके असम्भव होनेसे। वेदप्रामाण्यका अस्तित्व गुणवान् पुरुषप्रणीत होनेसे उसका प्रमाण माना गया है। तथा अपौरुषेय आगमका विस्तारसे हम (आचार्यप्रभाचन्द्रप्रभृति) आगे निराकरण करेंगे। अर्थापत्ति यह अनुमानसे अन्य प्रमाण नहीं है, इसकाभी आगे लक्षण कहेंगे। तदनुसार यहां-परभी सपक्षमें—अन्वयादिविचारोंमें अनवस्था, इतरेतर आश्रयलक्षणयुक्तदोपान्त-रका निराकरण किया गया है।

अभावप्रमाणसे भी सर्वज्ञत्वका अभाव सिद्ध नहीं होसकता है। अर्थात् अभावही असिद्ध है।

प्रत्यक्षादिकोंकी उत्पत्ति नहीं है क्योंकि प्रमाणका अभाव होनेसे। इन सबका निराकरण प्रथमही विस्तारसे किया है। यहां अतिप्रसंगनामके दोषके वजहसे नहीं करेंगे।

अर्थात् अनुमानप्रमाणमें अभावप्रमाणका सद्भाव नहीं है। अर्थतः प्रमाणपंचकका घटके अदृशरूपमें प्रवेश नहीं होता। इसलिये वस्तुकी सत्ता जाननेके लिये वहां अभावप्रमाण माना गया है। ऐसा मीमांसकोंने कथन किया है। तुह्मारा अभावप्रमाण क्या है?

वस्तुसद्भावको ग्रहणकर तथा प्रतियोगीका स्मरणकर एवं इन्द्रियोंकी अनपेक्षासे नास्तिकस्वरूपी मानस प्रत्यक्ष पैदा करेगा। अशेषज्ञ नहीं है क्वचित्, कदाचित्, केनचित् प्रतिपन्न अर्थात्—कोई, कोई समयमें, किसीको प्राप्त जिससे अशेषज्ञका स्मरणकर निषेध किया जायगा। सब जगह हमेशा अशेषज्ञका निषेध करना विरोध है। निषेध्य तथा निषेध्यआधारकी सम्भावना नहीं होनेसे किसका निषेध किया जायगा। इसलिये अतिप्रसंगनामका दोष आजायगा। अर्थात् भूतलके अभावसे घटविषयमें घटका निषेध नहीं होता। 'वन्ध्यापुत्रवत्' अर्थात् वांझस्त्रीको पुत्र नहीं होता इसीप्रकार अभावप्रमाणकी उत्पत्ति, स्वरूप तथा विषय सम्भव नहीं है। पूर्वमें ही हमने अत्यन्त विस्तारसे प्रतिपादन किया है, अब पुनर्वाच्यिदोषके वजहसे अतिप्रसंग आयगा। अतः अभावप्रमाणसे भी सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नहीं हुआ। वही सिद्ध है कि, जिसमें सुनिश्चित है, बाधकप्रमाणका असम्भव ऐसे प्रमाणसे सर्वज्ञत्व सिद्ध किया है। इसप्रकार सर्वज्ञ सद्भावमें प्रमाणोपन्यासके विस्तारसे सर्वज्ञत्वकी सिद्धि कीगई है। अतः अतिप्रसंगनामके दोष उपस्थित होनेसे इस प्रकरणको स्थगित कियाजाता है।

अशेषवेदी अर्थात् सर्वज्ञ आवरणयुक्त नहीं हैं क्योंकि अनादिमुक्त होनेसे, जो आवरणयुक्त हैं वे अनादिमुक्त नहीं हैं जैसे—स्थम्भादि। इसप्रकारका कहना अयुक्त है अर्थात् अनादि मुक्तत्वकी असिद्धि है। तथापि तुह्मारा ईश्वर अनादिमुक्त नहीं है, ईश्वर मुक्तव्यपदेश संज्ञाको नहीं प्राप्त होते बंधरहित होनेसे। बंधकी अपेक्षासे ही मुक्तव्यपदेश सम्भव है किन्तु बंधका अभाव होनेसे ईश्वरका अभाव होगया, आकाशके समान बेकार है।

## जयंति का निषेध—

## सन् १९५० के जैनमित्रमें आदेश दिया है

प्रमेयकमलमार्तण्डके प्रथमाध्यायमें कहा है कि—

तथाहि—मा अन्तरङ्गबहिरङ्गानन्तज्ञानप्राप्ति हार्यादिश्रीः, अण्यते शब्द्यते येनार्थोऽसावाणः शब्दः, माचाणश्च माणौ, प्रकृष्टौ महेश्वराद्यसम्भविनौ माणौ यस्याऽसौ प्रमाणो भगवान् सर्वज्ञो दृष्टेष्टाऽविरुद्धवाक् च, तस्मादुक्तप्रकारार्थसंसिद्धिर्भवति। तदभासात्तु महेश्वरादेर्विपर्ययस्तत्संसिद्धयभाव। इति वक्ष्ये तयोर्लक्ष्म 'सामग्रीविशेषविश्लेषिताऽखिलावरणमतीन्द्रियम्' इत्याद्यसाधारणस्वरूपं प्रमाणस्य। किंविशिष्टम्? सिद्धं वक्ष्यमाणप्रमाणप्रसिद्धम्, तद्विपरीतं तु तदाभासस्य; तच्चाऽल्पं संक्षिप्तं यथा भवति तथा, लघीयसः प्रतिवक्ष्ये तयोर्लक्ष्मेति। शास्त्रारम्भे चाऽपरिमितगुणोदधेर्भगवतो गुणलवव्यावर्णनमेव वाक् स्तुतिरित्यलमतिप्रसङ्गेन ॥

अर्थः—तथापि 'मा' शव्दका विस्तृत अर्थ कियाजाता है अर्थात् अन्तरंग लक्ष्मी—अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख तथा अनन्त वीर्य, अनन्त चतुष्टय और बहिरंग लक्ष्मी—समवशरण, प्रातिहार्यादि—१ अशोकवृक्ष, २ सिंहासन, ३ छत्रत्रय, ४ भामण्डल, ५ दिव्यध्वनि, ६ पुष्पवृष्टि, ७ चौसंष्टचमर, ८ देवदुंदुभि, तथा बारासभा इत्यादिकोंसे युक्त श्री अर्थात् लक्ष्मी ऐसा अर्थ होता है। अण्यते अर्थात् गंभीर, सर्वांगमयसे निकलनेवाले शव्द अर्थतः दिव्यध्वनि जिससे बारासभा अपनी-अपनी भाषामें समझने योग्य द्विव्योपदेश-प्रकृष्ट=सातिशय उत्कृष्ट, महेश्वरादिकोंमें असम्भव अर्थात् बहिरंगलक्ष्मी एवं अंतरंगलक्ष्मी अनंत चतुष्टय, व बारासभा समवशरणादिरहित अवस्था। किन्तु जिनमें ये समस्त गुणविद्यमान हैं ऐसे प्रमाणभूत भगवान् सर्वज्ञ प्रत्यक्ष, तथा अनुमानसे अविरुद्ध वचन होनेसे निर्दोष कहलाते हैं। इसप्रकार वाधारहित स्याद्वाद सत्यलांछन स्यात्कार सहित अर्थकी संसिद्धि होती है। किन्तु सर्वज्ञके आभासमय महेश्वरादिकोंमें विपरीत अवस्था होनेसे यथार्थवस्तुका प्रतिपादन नहीं होता; इसलिये उनका वचन प्रत्यक्ष तथा परोक्ष प्रमाणसे वाधित होनेसे अर्थकी सिद्धि नहीं होसकती। इसप्रकार प्रमाण तथा प्रमाणाभासका लक्षण

कहा गया है। सामग्रीविशेषसे समस्त दर्शनावरण, ज्ञानावरण कर्मका सर्वथा विध्वंस होनेपर अतीन्द्रियज्ञान विशुद्ध आत्मामें पैदा होता है। इस न्यायसे असाधारण स्वरूप प्रमाणका लक्षण सिद्ध हुआ। इस प्रमाणमें क्या वैशिष्ट्य है? ऐसा प्रश्न उपस्थित होनेपर 'कश्चित् पुरुष' अर्थात् सर्वज्ञ हैं ऐसा प्रमाण प्रसिद्ध होनेपर चिदात्मा अर्हंत भगवान्ही प्रमाण हैं। सर्वज्ञस्वरूपविपरीत महेश्वरादिक प्रमाणाभास सिद्ध होगये हैं। प्रमाणका वर्णन अल्प अर्थात् अत्यन्त संक्षेपसे जैसाथा वैसेही अल्पबुद्धिधारकशिष्यप्रति प्रमाण तथा प्रमाणाभासका लक्षण कहा गया। शास्त्रके आरम्भमें अन्य व्यक्तिमें असम्भव ऐसे मर्यादातीतगुणके समुद्र भगवान् प्रसिद्ध त्रैलोक्यनाथ तीर्थंकर प्रभृति देवाधिदेव जिनेन्द्र प्रभु साक्षात् परमगुरु हैं। इसप्रकार वचनसे नमोऽस्तु कर अल्पबुद्धयनुसार गुणका अंशवर्णन करते हुये शास्त्रके प्रारम्भमें प्रभाचन्द्राचार्यने वाचासे स्तुति की है। अतः जन्म, जरा, मरणसे रहित प्रमाणभूत सर्वज्ञ अर्हंतभगवान् महावीरतीर्थंकर प्रभुही जयंतिके विभूति (पात्र) हैं। अन्यथा आधुनिक साधु जन्म, जरा तथा मरणके चक्ररूपी संसारसमुद्रमें डूबनेवाले होनेसे उनकी जयंति करना ठीक नहीं है। शब्दशः अर्थ होता है कि—जय और अंति अर्थात् जो आत्मा पंचपरावर्तन चतुर्गतिरूप संसारसे रहित हैं ऐसे विशुद्ध निर्दोष पवित्रात्माकी अंतिममें जयंति की जाती है। किन्तु आजकल भगवान् महावीरके अनुसरण करके रथ्यापुरुषके समान कोईकी भी अज्ञानतावश जनता जयंति कर रही है यह महदाश्चर्य? इस जमानेमें जयंति रूपी नदीयोंको बहुत बाढ़ आगई है।

तथा षट्खण्डागमजीवस्थान प्रथम धवलग्रन्थमें भी प्रमाणयुक्त अरहंत ही मंगलमय होनेसे जयंतिके पात्र हैं। यथा—

**णमो 'अरिहंताणं' अरिहननादरिहन्ता। नरकतिर्यक्कुमानुष्यप्रेतावासगताशेषदुःखप्राप्तिनिमित्तत्वादरिर्मोहः। तथा च शेषकर्मव्यापारो वैफल्यमुपेयादिति चेन्न, शेषकर्मणां मोहतन्त्रत्वात्। न हि मोहमन्तरेण शेषकर्माणि स्वकार्यनिष्पत्तौ व्यापृतान्युपलभ्यन्ते येन तेषां स्वातन्त्र्यं जायेत। मोहे विनष्टेऽपि कियन्तमपि कालं शेषकर्मणां सत्त्वोपलम्भान्न तेषां तत्तन्त्रत्वमिति चेन्न, विनष्टेऽरौ जन्ममरणप्रबन्धलक्षणसंसारोत्पादनसामर्थ्यमन्तरेण तत्सत्त्वस्यासत्त्वसमानत्वात् केवलज्ञानाद्यशेषात्मगुणाविर्भावप्रतिबन्धनप्रत्ययसमर्थत्वाच्च। तस्या-**

रेर्हननादरिहन्ता। रजोहननाद्वा अरिहन्ता। ज्ञानदृगावरणानि रजांसीव बहिरङ्गान्तरङ्गाशेषत्रिकालगोचरानन्तार्थव्यञ्जनपरिणामात्मकवस्तुविषयबोधानुभवप्रतिबन्धकत्वाद्रजांसि। मोहोऽपिरजः भस्मरजसा पूरिताननानामिव भूयो मोहावरुद्धात्मनां जिह्मभावोपलम्भात्। किमिति त्रितयस्यैव विनाश उपदिश्यत इति चेन्न, एतद्विनाशस्य शेषकर्मविनाशाविनाभावित्वात्। तेषां हननादरिहन्ता।

रहस्याभावाद्वा अरिहन्ता। रहस्यमन्तरायः, तस्य शेषघातित्रितयविनाशाविनाभाविनो भ्रष्टबीजवन्निःशक्तीकृताघातिकर्मणो हननादरिहन्ता।

अतिशयपूजार्हत्वाद्वार्हन्तः। स्वर्गावतरणजन्माभिषेकपरिनिष्क्रमणकेवलज्ञानोत्पत्तिपरिनिर्वाणेषु देवकृतानां पूजानां देवासुरमानवप्राप्तपूजाभ्योऽधिकत्वादतिशयानामर्हत्वाद्योग्यत्वादर्हन्तः।

आविर्भूतानन्तज्ञानदर्शनसुखवीर्यविरतिक्षायिकसम्यक्त्वदानलाभभोगोपभोगाद्यनन्तगुणत्वादिहैवात्मसात्कृतसिद्धस्वरूपाः स्फटिकमणिमहीधरगर्भोद्भूतादित्यबिम्बवद्दीप्यमानाः स्वशरीरपरिमाणा अपि ज्ञानेन व्याप्तविश्वरूपाः स्वस्थिताशेषप्रमेयत्वतः प्राप्तविश्वरूपाः निर्गताशेषामयत्वतो निरामयाः विगताशेषपापाञ्जनपुञ्जत्वेन निरञ्जनाः दोषकलातीतत्वतो निष्कलाः। तेभ्योऽर्हद्भ्यो नमः, इति।

अर्थः—अरिहंतोंको नमस्कार हो। अरि अर्थात् शत्रुओंके 'हननात्' अर्थात् नाशकरनेसे 'अरिहंत' यह संज्ञा प्राप्त होती है। नारक, तिर्यंच, कुमानुष तथा प्रेत इन पर्यायोंमें निवासकरनेसे होनेवाले समस्त दुःखोंकी प्राप्तिका निमित्तकारण होनेसे मोहको 'अरि' अर्थात् शत्रु कहा है।

शंका—केवल मोहकोही अरि मानलेनेपर शेषकर्मोंका व्यापार निष्फल होजाता है ?

समाधान—ऐसा नहीं है, क्योंकि बाकीके समस्त कर्म मोहकेही आधीन हैं। मोहके बिना शेषकर्म अपने-अपने कार्यकी उत्पत्तिमें व्यापार करते हुए नहीं पाये जाते हैं। जिससे कि वे भी अपने कार्यमें स्वतन्त्र

समझे जायं। इसलिये सच्चा अरि मोहही है, और शेष कर्म उसके आधीन हैं।

शंका—मोहके नष्ट होजानेपरभी कितनेही कालतक शेष कर्मोंकी सत्ता रहती है, इसलिये उनको मोहके आधीन मानना उचित नहीं है?

समाधान—ऐसा नहीं समझना चाहिये, क्योंकि, मोहरूप अरिके नष्ट होजाने पर जन्म, मरणकी परंपरारूप संसारके उत्पादनकी सामर्थ्य शेषकर्मोंमें नहीं रहनेसे उन कर्मोंका सत्व असत्वके समान होजाता है।

तथा केवलज्ञानादि संपूर्ण आत्मगुणोंके आविर्भावके रोकनेमें समर्थ कारण होनेसे भी मोह प्रधानशत्रु है, और उस शत्रुके नाश करनेसे 'अरिहंत' यह संज्ञा प्राप्त होती है। ज्ञानावरण तथा दर्शनावरण कर्म धूलीकी तरह, बाह्य और अन्तरंग समस्त त्रिकालके विषयभूत अनन्त अर्थपर्याय एवं व्यंजनपर्यायस्वरूप वस्तुओंको विषय करनेवाले बोध और अनुभवके प्रतिबन्धक होनेसे रज कहलाते हैं। मोहको भी रज कहते हैं, क्योंकि, जिसप्रकार जिनका मुख भस्मसे व्याप्त होता है उनमें जिह्मभाव अर्थात् कार्यकी मन्दता देखीजाती है, उसीप्रकार मोहसे जिनका आत्मा व्याप्त होरहा है उनके भी जिह्मभाव देखाजाता है, अर्थात् उनकी स्वानुभूतिमें कालुष्य, मन्दता या कुटिलता पाई जाती है।

शंका—यहांपर केवल तीनों, अर्थात् मोहनीय, ज्ञानावरण तथा दर्शनावरणकर्मके ही विनाशका उपदेश क्यों दिया गया है?

समाधान—ऐसा नहीं समझना चाहिये, क्योंकि शेष सभी कर्मोंका विनाश इन तीन कर्मोंके विनाशका अविनाभावी है। अर्थात् इन तीन कर्मोंके नाश होजाने पर शेष कर्मोंका नाश अवश्यंभावी है। इसप्रकार उनका नाश करनेसे अरिहंत संज्ञा प्राप्त होती है।

अथवा 'रहस्य' के अभावसे भी अरिहंत संज्ञा प्राप्त होती है। रहस्य अन्तराय कर्मको कहते हैं। अन्तराय कर्मका नाश शेष तीन घातिया कर्मोंके नाशका अविनाभावी है, तथा अन्तराय कर्मके नाश होनेपर अघातिया कर्म भ्रष्ट-वीजके समान निःशक्त होजाते हैं। ऐसे अन्तराय कर्मके नाशसे अरिहंत संज्ञा प्राप्त होती है।

अथवा, सातिशय पूजाके योग्य होनेसे अर्हन् संज्ञा प्राप्त होती है, क्योंकि, गर्भ, जन्म, दीक्षा, केवल और निर्वाण इन पांचों कल्याणकोंमें देवोंद्वारा की गई पूजाएं देव, असुर तथा मनुष्योंको प्राप्त पूजाओंसे अधिक अर्थात् महान् हैं, इसलिये इन अतिशयोंके योग्य होनेसे अर्हन् संज्ञा समझना चाहिये।

अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, अनन्तवीर्य, अनन्तविरति, क्षायिकसम्यक्त्व, क्षायिकदान, क्षायिकलाभ, क्षायिकभोग, तथा क्षायिकउपभोग आदि प्रगट हुए अनन्तगुणस्वरूप होनेसे जिन्होंने यहींपर सिद्धस्वरूप प्राप्त करलिया है, स्फटिकमणिके पर्वतके मध्यसे निकलते हुए सूर्यबिंवके समान जो दैदीप्यमान होरहे हैं, अपने शरीरप्रमाण होनेपर भी जिन्होंने अपने ज्ञानके द्वारा संपूर्ण विश्वको व्याप्त करलिया है, अपने (ज्ञान) में ही संपूर्ण प्रमेय रहनेके कारण (प्रतिभासित होनेसे) जो विश्वरूपताको प्राप्त होगये हैं, संपूर्ण आमय अर्थात् रोगोंके दूर होजानेके कारण जो निरामय हैं, संपूर्ण पापरूपी अंजनके समूहके नष्ट होजानेसे जो निरंजन हैं, और दोषोंकी कलाएं अर्थात् संपूर्ण दोषोंसे रहित होनेके कारण जो निष्कल हैं, ऐसे उन अरिहंतोंको नमस्कार हो।

इसप्रकार—भगवान् वर्धमानका तीर्थ चलरहा है तथा महापद्मतीर्थंकर तक चलेगा तदनुसार वीरप्रभुकी ही जयंति करना आर्षोक्त है, अन्योंकी करना आर्षविरुद्ध होनेसे नहीं करना चाहिये। इस शास्त्रीय विषयपर पाठक तथा ग्राहक विचार करेंगे। इति शुभं भवतु।

॥ द्वितीयोऽध्यायः समाप्तः ॥



## ॥ तृतीयोऽध्यायः ॥

### ( अ )

**अवसरपठिता वाणी, गुणगणरहिताऽपि शोभते पुंसाम् ।**
**रतिसमये रमणीनां, भूषाहानिस्तु भूषणं भवति ॥ १ ॥**

गुणोंके समुदायसे रहितभी मौकेपर कही हुई बात पुरुषोंको शोभा देती है।

जिसप्रकार संभोगके समय स्त्रियोंका भूषणहीन होनाही भूषण है।

**असन्तुष्टा द्विजा नष्टा, संतुष्टश्च महीपतिः ।**
**सलज्जा गणिका नष्टा, निर्लज्जा च कुलाङ्गना ॥ २ ॥**

संतोषरहित ब्राह्मण नाशको प्राप्त होगये। और संतोषी राजा नष्ट होगया। अर्थात् वह वैभवशाली नहीं बन सकता।

शर्म रखनेवाली वेश्या नष्ट होगई। अर्थात् वह लोकरञ्जन से पैसा नहीं कमासकती है। और कुलीन-स्त्री यदि वेशर्म होजाय तो वह नष्ट हुई ही समझनी चाहिये। क्योंकि स्त्रीका भूषण लज्जाही है।

**अनभ्यासे विषं शास्त्रं, अजीर्णे भोजनं विषम् ।**
**मूर्खस्य च विषं गोष्ठी, वृद्धस्य तरुणी विषम् ॥ ३ ॥**

शास्त्रका अभ्यास छोड़देने पर शास्त्र विषके तुल्य होजाता है।

पूर्वकृत भोजनकी अजीर्णावस्थामें पुनः किया हुआ भोजन विषके समान होजाता है। अर्थात् विषकी तरह शरीरको हानि पहुंचाता है।

मूर्ख मनुष्यके लिये विचार-सभा विषतुल्य है क्योंकि मुर्ख उसमें कुछभी बोलने तथा समझनेमें असमर्थ रहता है। और वूढ़ेके लिये जवान स्त्री विषके तुल्य है। क्योंकि शारीरिक सामर्थ्यके अभावसे वह उसकी वशवर्तिनी नहीं रहती।

**न पश्यति जन्मान्धः, कामान्धो नैव पश्यति ।**
**न पश्यति मदोन्मत्तो, ह्यर्थी दोषान्न पश्यति ॥ ४ ॥**

जन्मसे अन्धा मनुष्य कुछभी नहीं देखसकता। कामके वशीभूतहोकर अन्धा हुआ मनुष्य कुछभी नहीं देखता। अर्थात् हिताहितका अवबोध नहीं कर सकता।

